# कौन कौनसी भक्ति कहां कहां करनी चाहिये ?

--:०*०:--

देववंदना गुरुवंदना स्वाध्याय आदि कार्योंके करनेमें कौन कौनसी भक्ति करनी चाहिये, इसका वर्णन इस प्रकार है:

## जिनेन्द्र वंदन

सर्वव्यासंग निर्मुक्तः संशुद्धकरणत्रयः ।
धौतहस्तपदद्वन्द्वः परमानन्द मन्दिरम् ॥ १ ॥
चैत्य चैत्यालयादीनां स्तवनादौ कृतोद्यमः ।
भवेदनन्तसंसारसन्तानोच्छित्तये यतिः ॥ २ ॥

अर्थ---जिन्होने अन्य समस्त कार्य और चिंताओंका त्याग कर दिया है जिनके मन वचन काय तीनों शुद्ध हैं और जिन्होंने दोनो हाथ तथा दोनों पैर धोकर शुद्ध कर लिये हैं ऐसे मुनियों को बडे आनदके साथ चैत्य अथवा चैत्यालय आदि की स्तुति वदना आदि करनेके लिये प्रयत्न करना चाहिये । जो मुनिराज इस प्रकार स्तुति वदना करते हैं उनकी अनंत ससारकी परंपरा अथवा जन्ममरणरूप सतति बहुत शीघ्र नष्ट हो जाती है ।

यथा निश्चेतनाश्चिन्तामणिकल्पमहीरुहाः ।
कृत पुण्यानुसारेण तदभीष्टफलप्रदाः ॥ ३ ॥
तथार्हदादयश्चास्तरागद्वेषप्रवृत्तयः ॥
भक्तभक्त्यनुसारेण स्वर्गमोक्षफलप्रदाः ॥ ४ ॥

अर्थ---जिसप्रकार चिन्तामणिरत्न तथा कल्पवृक्ष आदि अचेतन हैं तो भी पुण्यवान् पुरुषोको उनके पुण्योदयके अनुसार अनेक प्रकारके इच्छानुसार फल देते हैं । उसी प्रकार भगवान् अरहंत देव वा सिद्ध भगवान् यद्यपि राग द्वेष रहित हैं तथापि वे भक्त पुरुषोको उनकी भक्तिके अनुसार स्वर्ग और मोक्षके अनुपम फल देते है ।

गराय हारिणी मुद्रा गरुडस्य यथा तथा ।
जिनस्याप्येनसो हंत्री दुरितारााति पातिनः ॥ ५ ॥
सुमनः संगमादंगतीह सूत्र पवित्रताम् ।
पिष्टः प्रकृष्टमाधुर्य प्रकृष्टेक्षुरसाद्यथा ॥ ६ ॥
चंपापावादिनिर्वाण क्षेत्रादीनि पवित्रताम् ।
वंद्यतां च व्रजन्त्येव वन्द्यसंगमतस्तथा ॥ ७ ॥

अर्थ--जिस प्रकार गारुडी मुद्रा ( गरुड की मुद्रा ) विपको दूर कर देती है उसी प्रकार पापरूपी शत्रुओंको नाश करनेवाले भगवान् जिनेन्द्रदेवकी मुद्रा वा मूर्ति भी भव्य जीवोंके समस्त पापोको दूर कर देती है। जिस प्रकार इस संसारमें पुष्पोंके संबंधसे सूत भी ( मालामें लगा हुआ सूत वा डोरी ) पवित्र हो जाता है, अथवा जिस प्रकार उत्तम इक्षुरसके संबंधसे आटा भी अत्यत मीठा हो जाता है उसी प्रकार अत्यत वदनीय ऐसे तीर्थंकर अथवा अन्य मोक्षगामी पुरुषोंके संबंधसे चपापुर, पावापुर आदि निर्वाणभूमिया भी अत्यत पवित्र और वदनीय हो जाती हैं।

मत्वेति जिनगेहादिं त्रिःपरीत्य कृतांजलिः ।
प्रकुर्यात्तच्चतुर्दिक्षु त्र्यावर्ता शिरोनतिम् ॥ ८ ॥
घोरसंसार गंभीर वारिराशौ निमज्जताम् ।
दत्तहस्तावलम्बस्य जिनस्यार्चार्थमाविशेत् ॥ ९ ॥

अर्थ--यही समझकर जिनमन्दिर जिनप्रतिमा व निर्वाण क्षेत्र आदिकी तीन प्रदक्षिणा देनी चाहिये, हाथ जोडना चाहिये, उन जिन मंदिर वा जिन प्रतिमाके चारों ओर तीन तीन आवर्त करने चाहिये प्रत्येक दिशाकी ओर उनके लिये शिरोनति करना चाहिये।

इस प्रकार उनके लिये चारों ओरसे बारह आवर्त और चार नमस्कार करने चाहिये। तदनतर भयकर व गभीर ऐसे ससार रूपी समुद्रमें डूबते हुए प्राणियोंको बचानेके लिये हस्तावलबन ( हाथका सहारा ) देनेवाले ऐसे भगवान् जिनेन्द्र-देवकी पूजा करनेके लिये मदिरमें प्रवेश करना चाहिये।

मदिरमें प्रवेश करते समय "णिसही णिसही" कहना चाहिये। भगवान्के

समीप पहुंचकर "पडिकम्मामि भंत्ते इरिया वहियस्स" इत्यादि ईर्यापथ प्रतिक्रमणकी विधि करना चाहिये। तदनतर "इच्छामि भंते आलोचं ईरिया वहियस्य" इत्यादि ईर्यापथ आलोचना पाठ बोलना चाहिये। फिर चैत्यभक्ति और पञ्चगुरु भक्ति बोलनी चाहिये। इस प्रकार जिनप्रतिमा वदन विधि करनी चाहिये। सो ही लिखा है।

देवनास्तवने भक्ती चैत्यपंचगुरूभयोः ॥

अर्थात्—जिन प्रतिमा वदनके समय चैत्यभक्ति और पचगुरुभक्ति करनी चाहिये।

## आचार्यवंदनविधि

लघ्व्या सिद्धगणिस्तुत्या गणी वंद्यो गवासनात्।
सैद्धान्तोऽन्त श्रुतस्तुत्या तथान्यस्तन्नुतिं विना ॥ १० ॥

अर्थ—आचार्यकी वदना करते समय मुनियोको गवासनसे बैठकर लघुसिद्ध भक्ति और लघुआचार्यभक्ति पढ़कर वंदना करनी चाहिये। यदि आचार्य सिद्धातशास्त्रके जानकार हों तो उनकी वदना करनेके पहले लघुसिद्धभक्ति, लघु श्रुतभक्ति और लघु आचार्य भक्ति पढ़नी चाहिये। आचार्यको छोड़कर अन्य मुनियोकी वदना करते समय मुनियोको लघुसिद्धभक्ति पढकर वंदना करनी चाहिये। यदि वे मुनि सिद्धातके जानकार हो तो सिद्धभक्ति और लघुश्रुतभक्ति दोनों पढ़कर वदना करनी चाहिये।

## स्वाध्याय करते समय कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

स्वाध्याय लघूभक्त्या नं श्रुतसूर्योरहर्निशे।
पूर्वेऽपरेऽपि चाराध्य श्रुतस्यैव क्षमापयेत् ॥ ११ ॥

अर्थ—लघुश्रुतभक्ति और लघुआचार्यभक्ति पढ़कर स्वाध्यायका प्रारंभ करना चाहिये और लघुश्रुतभक्ति पढ़कर स्वाध्यायको समाप्त करना चाहिये।

आगे—प्रात्याख्यान व उपवास ग्रहण करते समय अथवा छोडते समय कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये इसी बातको ग्रन्थकार कहते हैं।

हेयं लघ्व्या सिद्धभक्त्याशनादौ।
प्रत्याख्यानाद्याशु चादेयमन्ते ॥

सूरौ तादृग्योगिभक्त्यग्रया तद्
ग्राह्य वन्द्यः सूरिभक्त्या स लघ्व्या ॥ १२ ॥

अर्थ—यदि पहले दिन उपवास अथवा प्रत्याख्यान ग्रहण किया हो जो दूसरे दिन आहारके समय लघुसिद्धभक्ति पढकर उसका त्याग करना चाहिये। आहार समाप्त होनेपर लघुसिद्ध भक्ति पढ़कर दूसरे अगले दिनके लिये प्रत्याख्यान अथवा उपवास ग्रहण करना चाहिये। यह विधि आचार्यके समीप न रहनेपर आहारके आदि व अन्तमें करनी चाहिये। यदि आचार्य समीप ही हों तो आहार के लिये जानेके पहले आचार्यके समीप लघु योगिभक्ति और लघुसिद्धभक्ति पढ कर प्रत्याख्यान व उपवास का त्याग करना चाहिये। तथा आहारग्रहणकर आने के वाद आचार्यके समीप लघुयोगिभक्ति और लघुसिद्धभक्ति पढकर प्रत्याख्यान अथवा उपवासकी प्रतिज्ञा करनी चाहिये। तथा लघुआचार्यभक्ति पढकर उसी समय आचार्यकी वंदना करनी चाहिये,।

## चतुर्दशीके दिन कौनसी भक्ति करनी चाहिए।

त्रिसमयवन्दने भक्तिद्वयमध्येश्रुतनुतिं चतुर्दश्याम्।
प्राहुस्तद्भक्तित्रयं मुखान्तयोः केपि सिद्धशांतिनुती ॥ १३ ॥

अर्थ—चतुर्दशीके दिन त्रिकाल देववंदना करते समय चैत्य भक्ति. श्रुतभक्ति और पंचगुरुभक्ति ये तीन भक्तियां पढ़नी चाहिये तथा किन्हीं आचार्यका यह मत है कि त्रिकालवंदना करते समय चतुर्दशीके दिन सिद्धभक्ति, चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति, पंचगुरुभक्ति और शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। सो ही लिखा है—

सिद्ध चैत्ये श्रुते भक्तिस्तथा पंचगुरु स्तुतिः।
शांतिभक्तिस्तथा कार्या चतुर्दश्यामिति क्रिया।

अर्थ—चतुर्दशीके दिन देववंदनाके तीनों समय सिद्धभक्ति चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति पंचगुरुभक्ति और शांतिभक्ति पढनी चाहिये।

यदि किसी कार्यविशेषसे चतुर्दशीके दिन यह क्रिया न हो सके तो पौर्णमासीके दिन अथवा अमावस्या के दिन यह क्रिया कर लेनी चाहिये। इसके लिये नीचे लिखे वचन हैं।

चतुर्दशीदिनेधर्म व्यासंगादिना क्रियां कर्तुं ।
न लभ्येत चेत् पाक्षिकेऽष्टम्यां क्रिया ॥

अर्थ---धर्म कार्यकी अधिकता होनेसे यदि चतुर्दशीके दिन चतुर्दशीकी क्रिया न होसके तो फिर पौर्णमासी वा अमावास्याके दिन यह क्रिया कर लेनी चाहिये । सिद्धभक्ति तथा चारित्रभक्ति और शातिभक्ति पढ़कर अष्टमीकी क्रिया की जाती है इसमें पाक्षिकी क्रियासे श्रुतभक्ति अधिक है ।

## अष्टान्हिक पर्वके समय कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

कुर्वन्तु सिद्धनंदीश्वरगुरुशातिस्तवैः क्रियामष्टौ ।
शुच्यूर्जतपस्यसिताष्टम्यादिदिनानि मध्यान्हे ॥ १४ ॥

अर्थ---आषाढ़, कातिक और फाल्गुन महीनेकी शुक्लपक्षकी अष्टमीसे लेकर पौर्णमासी पर्यंत आठदिन तक नदीश्वरपर्व कहलाता है । उससमय सिद्धभक्ति, नदीश्वरभक्ति तथापचगुरुभक्ति करनी चाहिये । और सब सघको मिलकर करनी चाहिये ।

## सिद्धप्रतिमा तीर्थकरजन्म व अपूर्व जिन प्रतिमादर्शन के समय कौनसी भक्ति करनी चाहिये ।

सिद्धभक्त्यैकया सिद्धप्रतिमाया क्रिया मता ।
तीर्थकृज्जन्मनि जिनप्रतिमायां च पाक्षिकी ॥ १५ ॥

अर्थ---सिद्ध प्रतिमाके सामने एक सिद्धभक्ति ही पढ़नी चाहिये । तीर्थंकरके जन्मके दिन तथा जिनप्रतिमाके सामने चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति और पचगुरु भक्तिया पढनी चाहिये, अर्थात् चतुदशीके दिन जो भक्तिया पढ़ी जाती हैं वे ही भक्ति तीर्थकरके जन्मदिन और जिनप्रतिमाके सामने पढनी चाहिये ।

## अपूर्व चैत्य वन्दना और नित्यवन्दनाका संयोग यदि अष्टमी वा चतुर्दशीके दिन हुआ तो कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये ।

दर्शनपूजात्रिसमयवन्दनयोगोऽष्टमीक्रियादिषु चेत्
प्राक्तर्हि शान्तिभक्तेः प्रयोजयेच्चैत्यपंचगुरुभक्त्या ॥ १६ ॥

अर्थ—यदि अष्टमी चतुर्दशीकी क्रिया के समय अपूर्व चैत्य वंदना व त्रिकाल नित्य वंदनाका सयोग आया हो तो पहले चैत्यभक्ति और गुरुभक्ति करनी चाहिये और फिर अतमें शातिभक्ति करनी चाहिये।

## अभिषेक वन्दनाकी क्रियामें अनुक्रमसे कौन कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

अभिषेकवंदनायाः सिद्धचैत्यपंचगुरुशांतिभक्तयः।

अर्थ—अभिषेक वदनाकी क्रियामें सिद्धभक्ति, चैत्यभक्ति पचगुरुभक्ति और शातिभक्ति पढनी चाहिये।

स्थिरजिनबिंबप्रतिष्ठा व चलबिंबप्रतिष्ठामें इन दोनों बिंबोंके चतुर्थ महाभिषेककी क्रियामें कौनसी भक्ति पढनी चाहिये।

स्यात्सिद्धशांतिभक्तिः स्थिरचलजिनबिंबयोः प्रतिष्ठायां
अभिषेकवंदनाचलतुर्यस्थानेऽस्तु पाक्षिकी त्वपरे॥

अर्थ-स्थिर बिंब प्रतिष्ठा तथा चलबिंब प्रतिष्ठाकी क्रियाओंमें सिद्धभक्ति और शातिभक्ति पढनी चाहिये। चल जिन बिंबके चौथे दिनकी अभिषेक क्रियामें सिद्धभक्ति चैत्यभक्ति पच महागुरुभक्ति और शातिभक्ति पढनी चाहिये।

स्थिर जिनबिंब प्रतिष्ठाके चौथे दिनकी अभिषेककी क्रियामें सिद्धभक्ति चारित्रभक्ति बडी आलोचना और शातिभक्ति पढनी चाहिये।

## पंचकल्याणककी क्रियाओंमें कौनसी भक्तियां करनी चाहिये।

आद्यंतसिद्धशांतिस्तुतिजिनगर्भजनुषो स्तुयाद्वृत्तम्।
निष्क्रमणे योग्यन्तं विदि श्रुताद्यपि शिवे शिवान्तमपि॥

अर्थ—तीर्थंकरोंके गर्भकल्याणक तथा जन्मकल्याणककी क्रियाओंके समयमें सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति और शातिभक्ति पढनी चाहिये। दीक्षा कल्याणक के समय सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति, योगिभक्ति और शांतिभक्ति पढनी चाहिये।

ज्ञानकल्याणककी क्रियाओमें सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति, चारित्रभक्ति, योगिभक्ति और शातिभक्ति, पढ़नी चाहिये। निर्वाणकल्याणककी क्रियाओंके समय सिद्ध-भक्ति, श्रुतभक्ति, चारित्रभक्ति, योगिभक्ति, निर्वाणभक्ति, और शातिभक्ति पढ़नी चाहिये।

## श्री महावीर निर्वाणके दिन कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये।

योगान्तेऽर्कोदये सिद्ध निर्वाण गुरशान्तयः।
प्रणुत्या वीरनिर्वाणे कृत्यातो नित्यवन्दना।

वर्षायोग समाप्त कर श्रीवर्द्धमान स्वामीके निर्वाणके दिन सूर्योदयके समय सिद्धभक्ति, निर्वाणभक्ति, पंचगुरुभक्ति और शाति भक्ति पढ़नी चाहिये। तदनतर नमस्कार कर नित्यवदना करनी चाहिये। ( यह क्रिया मुनि और श्रावक दोनों को करनी चाहिये )

मुनि और श्रावकोंको श्रुतपचमीकी क्रिया करते समय कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये।

बृहत्या श्रुतपंचम्यां भक्त्या सिद्धश्रुतार्थया।
श्रुतस्कन्धं प्रतिष्ठाप्य ग्रहीत्वा वाचतां बृहत्॥
क्षम्यो गृहीत्वा स्वाध्यायः कृत्या शांतिनुतिस्ततः।
यमिनां गृहिणां सिद्धश्रुतशांतिस्तया पुनः॥

श्रुतपचमीके दिन बडी सिद्धभक्ति, बड़ी श्रुतभक्ति करनी चाहिये। फिर श्रुतस्कन्ध की स्थापना करनी चाहिये। तदनन्तर बृहत् वाचना स्वीकार करनी चाहिये अर्थात श्रुतावतार का वर्णन करना चाहिये। बडी श्रुतभक्ति और आचार्य भक्ति पढ़कर स्वाध्याय करना चाहिये फिर श्रुतभक्ति पढ़कर स्वाध्याय पूर्ण करना चाहिये फिर अन्तमें शातिभक्ति पढ़कर श्रुतपचमीकी क्रिया पूर्ण करनी चाहिये यह श्रुतपचमीकी क्रिया ज्येष्ठ शुक्ला ५ पचमीके दिन मुनि और श्रावक दोनोंको करनी चाहिये। श्रावकोंको इस क्रियाके करते समय सिद्धभक्ति, श्रतभक्ति और शांति भक्ति करनी चाहिये।

सिद्धांतवाचनाग्रहणे सिद्धश्रुतभक्ती कृत्वा तदनु श्रुताचार्यभक्ती

## सिद्धांत वाचनेकी क्रियामें कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये ।

सिद्धांतवाचनाग्रहणे सिद्धश्रुतभक्ती कृत्वा तदनु श्रुताचार्यभक्ती कृत्वा गृहीतस्वाध्यायः तन्निष्ठापने श्रुतशान्तिभक्ती करोतु । सिद्धान्तस्यार्थाधिकाराणां समाप्तावेकैकं कायोत्सर्गं कुर्यात् । अर्थाधिकाराणां सुबहुमान्यत्वात् तेषामादौ सिद्धश्रुतसूरिभक्तीः कृत्वा समाप्तावप्येतेन क्रमेण प्रवर्तिते सति षट्कायोत्सर्गाः भवन्ति ॥

अर्थ—सिद्धात वाचनाकी क्रियाको करते समय सबसे पहले सिद्धभक्ति और श्रुतभक्ति पढनी चाहिये । तदनतर श्रुतभक्ति और आचार्य भक्ति पढ़नी चाहिये । फिर स्वाध्याय करनेवाले मुनियों को सिद्धातके वाचनेका प्रारंभ करना चाहिये । तथा सिद्धात वाचनेके समाप्त हो जानेपर श्रुतभक्ति और शातिभक्ति पढनी चाहिये ।

सिद्धातोंमें जो अर्थाधिकार हैं वे अत्यन्त मान्य हैं इसलिये उनके प्रारंभमें सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति और आचार्यभक्ति करनी चाहिये तथा उन अर्थाधिकारों के समाप्त होने पर भी सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति और आचार्यभक्ति करनी चाहिये। तथा छह कायोत्सर्ग करने चाहिये ।

## सन्यास मरणकी क्रियामें कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये

संन्यासस्य क्रियादौ सा शांतिभक्त्या विना सह ॥
अन्तेऽन्यदा बृहद्भक्त्या स्वाध्यायस्थापनोज्झने ॥
योगेपि ज्ञेयं तत्रात्तस्वाध्यायैः प्रतिचारकैः ॥
स्वाध्यायाग्राहिणां प्राग्वत् तदाद्यन्तदिने क्रिया ॥

अर्थ—श्रुतपचमी क्रियामें जो विधि कही है उसमेंसे शातिभक्तिको छोड़ कर शेष विधि सन्यासक्रियामें करनी चाहिये । जैसे श्रुतपचमीक्रियामें श्रुतपंचमी की स्थापना की जाती है उसी प्रकार सन्यासकी स्थापना करना चाहिये । सन्यासकी स्थापनाके प्रारंभमें सिद्धभक्ति और श्रुतभक्ति पढनी चाहिये । सन्यास धारण करनेवाले मुनिके स्वर्गवास होनेपर शातिभक्ति पढनी चाहिये । जिस

दिन सन्यासकी स्थापना की जाती है। उसके दूसरे दिन स्वाध्याय की स्थापना करनी चाहिये। स्वाध्यायकी स्थापना करते समय बड़ी श्रुतभक्ति और आचार्य-भक्ति पढ़नी चाहिये। इस प्रकार स्वाध्यायकी स्थापना करनी चाहिये। जिस दिन सन्यास धारण करनेवाले मुनिके स्वर्गवासकी संभावना हो उससे एक दिन पहले स्वाध्यायकी समाप्ति बड़ी श्रुतभक्ति पढ़कर करनी चाहिये। जिसने सन्यास धारण करनेवाले मुनिके समीप स्वाध्याय प्रारभ किया हो और उसने यदि दूसरे स्थानपर रात्रियोग अथवा वर्षायोग ग्रहण कर लिया हो तो भी उसको सन्यास-धारण करनेवाले मुनिकी वसतिकामें ही सोना चाहिये। गृहस्थोको सन्यासके आरंभके दिन तथा समाप्तिके दिन सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति तथा शातिभक्ति पढ़नी चाहिये।

## वर्षायोगके ग्रहण करते समय तथा छोड़ते समय कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

ततश्चतुर्दशीपूर्वरात्रे सिद्धमुनिस्तुती।
चतुर्दिक्षु परीत्याल्पाश्चैत्यभक्तिगुरुस्तुतिम्॥
शांतिभक्ति च कुर्वाणैर्वर्षायोगस्तु गृह्यताम्॥
ऊर्जकृष्णचतुर्दश्यां पश्चाद्रात्रौ च मुच्यताम्॥

अर्थ--आचार्य आदि मुनिराजोंको वर्षायोग धारण करना चाहिये। उसकी विधि इस प्रकार है। आषाढ शुक्ला चतुर्दशीकी रात्रिके पहले पहरमें लघु-सिद्धभक्ति, लघुयोगिभक्ति और लघुचैत्यभक्ति पढनी चाहिये। चारों दिशाओंकी प्रदक्षिणा देनी चाहिये तथा योग तन्दुलक्षेपण करने चाहिये। चारों दिशाओंकी प्रदक्षिणा देनेका अर्थ यह है कि एक स्थानपर खडे होकर "मै प्रदक्षिणा करता हूं" ऐसी कल्पना करनी चाहिंये। पहले पूर्वदिशा की प्रदक्षिणा देनी चाहिये और उस समय 'यावति जिन चैत्यानि' इत्यादि श्लोक पढ़कर स्वयभू स्तोत्रके पहली दो स्तुतिया पढनी चाहिये। अचलिकासहित चैत्यभक्ति पढनी चाहिये और इसी प्रकार शेष तीनो दिशाओंमें भी प्रदक्षिणा देनी चाहिये तथा उस समय आगेके दो दो तीर्थंकरोंकी स्तुतिया पढ़नी चाहिये। तदनंतर पंचगुरुभक्ति व

श'ति .क्ति पढकर वर्षायोग स्वीकार करना चाहिये। यह ग्रहण करने की विधि है। कार्तिक कृष्णा चतुर्दशी के दिन ऊपर लिखी पूर्ण विधि करके वर्षायोगकी समाप्ति करनी चाहिये।

## आचार्यपद ग्रहण करते समय कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

सिद्धाचार्यस्तुती कृत्वा सुलग्ने गुर्वनुज्ञया ॥
लात्याचार्यपदं शांतिस्तुयात्साधुः स्फुरद्गुणः ॥

अर्थ—जो अपने उत्तम गुणोंसे समस्त संघको मान्य होता है जिसमें छत्तीस गुण देदीप्यमान होते हैं वही श्रेष्ठ मुनि आचार्य पद ग्रहण करने योग्य होता है। जिस समय उस श्रेष्ठ मुनिको आचार्य पद दिया जाता है उस समय पहलेके आचार्य समस्त मुनि संघके सामने उस श्रेष्ठ मुनिको आचार्य पदको सूचित करनेवाली एक पीछी देते हैं और कहते हैं कि आजसे तू रहस्य शास्त्रों के (प्रायश्चित्त आदि शास्त्रों के) अध्ययन करने तथा दीक्षा देने आदि आचार्योंके करने योग्य कार्योंके योग्य होगया है। उस समय आचार्यपद ग्रहण करनेके लिये तैयार हुये इस मुनिको शुभलग्नमें सबसे पहले सिद्धभक्ति और आचार्यभक्ति पढकर आचार्यपद ग्रहण करना चाहिये और फिर शांतिभक्ति पढनी चाहिये।

## प्रतिमायोग धारण करनेवाले मुनिको वंदना करते समय कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये।

लघीयसोऽपि प्रतिमायोगिनो योगिनः क्रियाम् ॥
कुर्युः सर्वेऽपि सिद्धर्षिशांतिभक्तिभिरादरात् ॥

अर्थ—जिसको दीक्षा लेकर बहुत दिन नहीं हुये हैं अर्थात् जो थोडे दिनका ही दीक्षित है ऐसा मुनि भी यदि प्रतिमायोग धारण करे तो समस्त मुनियोंको आदरपूर्वक उसके सामने सिद्ध भक्ति ऋषिभक्ति पढनी चाहिये। इसप्रकार उनकी वंदना करनी चाहिये।

## दीक्षा ग्रहण करते समय जो लोच किया जाता है उस समय की विधिमें कौनसी भक्ति करनी चाहिये।

सिद्धयोगिबृहद्भक्तिपूर्वकं लिङ्गमर्प्यताम् ।
लुञ्चाख्यानाग्न्यपिच्छात्मक्षम्यतां सिद्धभक्तितः ॥

अर्थ—-दीक्षाग्रहण करनेके समय बड़ी सिद्धभक्ति और योगिभक्ति पढ़कर दीक्षा ग्रहण करनी चाहिये। केश लोच करना, दीक्षाका नाम धारण करना, नग्नावस्था धारण करना और पीछी धारण करना आदि कार्योंको दीक्षा कहते हैं। दीक्षा ग्रहण करनेके अनन्तर सिद्धभक्ति पढ़नी चाहिये।

## दीक्षाके सिवाय अन्य समयमें लोच करते समय कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये।

लोचो द्वित्रिचतुर्मासैर्वरो मध्योऽधमः क्रमात् ।
लघुप्राग्भक्तिभिः कार्यः सोपवासप्रतिक्रमः ॥

अर्थ— दो महीना बाद लोच करना उत्तम है तीन महीना बाद करना मध्यम है और चार महीना बाद करना जघन्य है। लोच करते समय लघुसिद्धभक्ति और लघुयोगिभक्ति पढ़नी चाहिये। लोच समाप्त होने पर लघुसिद्धभक्ति पढ़नी चाहिये। लोचके दिन उपवास और प्रतिक्रमण करना चाहिये।

## आगे प्रतिक्रमण रात्रियोग धारण करने व छोड़ने में कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये।

भक्त्या सिद्धप्रतिक्रांतिवीरद्विर्द्वादशार्हताम् ।
प्रतिक्रामेन्मलं योगं योगिभक्त्या भजेत् त्यजेत् ॥

अर्थ—-प्रतिक्रमणकी विधि करते समय सिद्धभक्ति, प्रतिक्रमण भक्ति वीरभक्ति, चतुर्विंशतितीर्थङ्करभक्ति पढकर अतीचारोंकी शुद्धि करनी चाहिये। योगिभक्ति पढ़कर रात्रियोग धारण करना चाहिये। तथा योगिभक्ति पढ़कर ही रात्रियोगका त्याग करना चाहिये।

आगे देववंदना करते समय कोई दोष उत्पन्न हुये हो अथवा रागादिक दोष उत्पन्न हुये हों तो उनको दूर करनेके लिये समाधिभक्ति करनी चाहिये। लिखा भी है:

ऊनाधिक्यविशुद्ध्यर्थं सर्वत्र प्रियभक्तिकाः ॥

अर्थ—इन समस्त क्रियाओंमें यदि न्यूनाधिकता हुई हो तो उसके दोषको दूर करनेके लिये समाधिभक्ति पढ़नी चाहिये।

जिसने समाधिमरणधारण किया है उस मुनिके शरीरकी तथा उसके निषधिकास्थानकी क्रिया करते समय कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये सो दिखलाते हैं।

सामान्यर्षौ मृते शरीरस्य निषद्यकास्थानस्य वा सिद्धयोगिशांतिभक्तयः। सिद्धांतवेदिनां साधूनां सिद्धश्रुतयोगशांतिभक्तयः। उत्तरयोगिनां सिद्धचारित्रयोगिशांतिभक्तयः। सैद्धान्तोत्तरयोगिनां सिद्धचारित्रयोगशांतिभक्तयः। आचार्यस्य सिद्धयोगाचार्यशांतिभक्तयः। सैद्धांताचार्यस्य सिद्धश्रुतयोगाचार्यशांतिभक्तयः। उत्तरयोगिनामाचार्याणां सिद्धचारित्रयोगाचार्यशांतिभक्तयः। उत्तरयोगिनः सैद्धांताचार्यस्य सिद्धश्रुतयोगाचार्यशांतिभक्तयः। अनंतरोक्ता अष्टौ क्रियाः शरीरस्य निषद्यास्थानस्य च ॥

अर्थ—सामान्य ऋषिके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीरकी तथा निषद्यास्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति, योगिभक्ति और शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि सिद्धांतके जानकार साधुका स्वर्गवास हो तो सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति, योगिभक्ति, शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि उत्तरगुणोंको धारण करने वाले साधुका स्वर्गवास हुआ हो तो उनके शरीर वा निषद्यास्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति, योगिभक्ति, शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि उत्तरगुणोंको पालन करनेवाले मुनि सिद्धांतके भी जानकार हों तो उनके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीर और निषद्यका स्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति योगिभक्ति, शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। आचार्यके स्वर्गवास होनेपर सिद्धभक्ति, आचार्य शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि आचार्य सिद्धांत के जानकार हों तो उनके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीर निषद्यास्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति, योगिभक्ति, आचार्यभक्ति और शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि आचार्य

उत्तर गुणोंको पालन करनेवाले हों तो उनके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीर और निषद्यास्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति चारित्रभक्ति आचार्यभक्ति और शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये। यदि आचार्य उत्तर गुणोंके पालन करनेवाले हो और सिद्धांतके भी जानकार हो तो उनके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीर और निषद्या स्थानकी क्रिया करते समय सिद्धभक्ति श्रुतभक्ति योगिभक्ति आचार्यभक्ति शांतिभक्ति पढ़नी चाहिये।

ये आठ क्रियाएं उनको शरीर और निषद्यास्थानकी होती है।

आगे पाक्षिक वा चातुर्मासिक आदि प्रतिक्रमणमें कौनसी भक्ति पढ़नी चाहिये सो दिखलाते हैं।

**पाक्षिकचातुर्मासिकसांवत्सरिकप्रतिक्रमणे सिद्धचारित्रप्रतिक्रमणानिष्ठितकरणचतुर्विंशतितीर्थंकरभक्तिचारित्रालोचनागुरुभक्तयो बृहदालोचन गुरुभक्तिर्लघीयस्याचार्यभक्तिश्च करणीयाः ॥**

अर्थ—पाक्षिक चतुर्मासिक और वार्षिक प्रतिक्रमणमें सिद्धभक्ति तथा प्रतिक्रमण वीरभक्ति चतुर्विंशति तीर्थङ्करभक्ति चारित्रालोचना श्रुतभक्ति गुरुभक्तिबृहत्आलोचना गुरुभक्ति और लघुआचार्यभक्ति पढ़नी चाहिये।

# कौन कौनसी भक्ति कहां कहां करनी चाहिये इसका स्पष्ट विवरण

| कार्य | भक्ति |
|---|---|
| जिनप्रतिमावंदन<br>आचार्यवंदना (गवासनसे | चैत्यभक्तिपंचगुरुभक्ति लघुसिद्धभक्ति लघु-आचार्यभक्ति |
| सिद्धांतवेत्ता आचार्यकी वंदना— | सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति, आचार्यभक्ति |
| साधारण मुनियोंकी वंदना— | सिद्धभक्ति |
| सिद्धांतवेत्ता मुनियोंकी वंदना— | सिद्धभक्ति, श्रुतभक्ति |

| | |
|---|---|
| स्वाध्यायका प्रारंभ— | लघुश्रुतभक्ति आचार्यभक्ति |
| स्वाध्यायकी समाप्ति— | लघुश्रुतभक्ति |
| आचार्यकी अनुपस्थितिमें पहले दिन उपवास वा प्रत्याख्यान ग्रहण किया हो तो दूसरे दिन आहारके समय | सिद्धभक्ति पढ़कर उसका त्याग वा आहार के लिये गमन |
| आहारकी समाप्तिपर अगले दिनके उपवास वा प्रत्याख्यान का ग्रहण करनेमें | सिद्धभक्ति । |
| आचार्यकी उपस्थितिमें आहार के लिये जानेके पहले | लघुयोगिभक्ति, लघुसिद्धभक्ति |
| आहारके अनंतर प्रत्याख्यान वा उपवासकी प्रतिज्ञाके लिये | लघुयोगिभक्ति लघुसिद्धभक्ति |
| आचार्य वंदना | लघुआचार्यभक्ति |
| चतुर्दशीके दिन त्रिकाल वंदनाके लिये | चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति, पंचगुरुभक्ति । अथवा सिद्धभक्ति, चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति, पंचगुरुभक्ति, शांतिभक्ति |
| नंदीश्वर पर्वमें | सिद्धभक्ति नंदीश्वरभक्ति पंचगुरुभक्ति शांतिभक्ति । |
| सिद्धप्रतिमाके सामने | सिद्धभक्ति |
| तीर्थङ्करके जन्म दिन | चैत्यभक्ति, श्रुतभक्ति पंचगुरुभक्ति अथवा सिद्धभक्ति, चैत्यभक्ति श्रुतभक्ति पंचगुरुभक्ति, शांतिभक्ति |
| अष्टमी चतुर्दशीकी क्रियामें अपूर्व चैत्यवंदना वा त्रिकाल नित्यवंदना के समय | चैत्यभक्ति पंचगुरुभक्ति, शांति भक्ति । |

यदि चतुर्दशकी क्रिया चतुर्दशीके दिन न हो सके तो पूर्णिमा वा अमावास्याके दिन अष्टमीकी क्रिया करे अर्थात् सिद्ध, श्रुत, चारित्र और शांतिभक्ति पढ़े ।

| | |
|---|---|
| अभिषेक वंदना– | सिद्धभक्ति, चैत्यभक्ति पचगुरुभक्ति शातिभक्ति. |
| स्थिरबिंबप्रतिष्ठा–– | सिद्धभक्ति, शातिभक्ति |
| चलबिंबप्रतिष्ठा–– | सिद्धभक्ति, शातिभक्ति |
| चल बिंबप्रतिष्ठाके चतुर्थ अभिषेकमें | सिद्धभक्ति चैत्यभक्ति पंचमहागुरुभक्ति शातिभक्ति। |
| तीर्थङ्करोंके गर्भजन्मकल्याणकमें– | सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति, शातिभक्ति |
| दीक्षाकल्याणक – | सिद्धभक्ति, चारित्रभक्ति, योगिभक्ति, शातिभक्ति। |
| ज्ञानकल्याणक–– | सिद्ध श्रुत, चारित्रयोगि शातिभक्ति। |
| निर्वाणकल्याणक––– | सिद्ध, श्रुत, चारित्र, योगि, निर्वाण और शातिभक्ति |
| वीरनिर्वाण–सूर्योदयके समय––– | सिद्धभक्ति निर्वाण पचगुरु शातिभक्ति। |
| श्रुतपंचमी – | बृहत्सिद्धभक्ति, बृहत्श्रुतभक्ति, श्रुत-स्कंधकी स्थापना, बृहत्वाचना बृहत श्रुत भक्ति, आचार्यभक्तिपूर्वक स्वाध्याय, श्रुत-भक्ति द्वारा स्वाध्यायकी पूर्णता अंतमें शांतिभक्ति कर क्रियाकी पूर्णता। |
| श्रुतपंचमीके दिन गृहस्थोंको– | सिद्धश्रुतशातिभक्ति। |
| सिद्धांत वाचना | सिद्धश्रुभक्ति द्वारा प्रारंभ श्रुतभक्ति आचार्यभक्ति कर वाचना अतमें श्रुत और शातिभक्ति। |
| गृहस्थोंको सन्यासके प्रारंभमें– | सिद्ध श्रुत, शातिभक्ति |
| गृहस्थोंको सन्यासके अंतमें | सिद्ध, श्रुत, शांति। |
| वर्षायोगधारण करते समय– | सिद्ध, योगि, चैत्यभक्ति। |
| वर्षायोग धारणकी प्रदक्षिणामें– | यावति जिनचैत्यानि, स्वयंभूस्तोत्रकी स्तुति चैत्यभक्ति। |

| | |
|---|---|
| वर्षायोग स्वीकार करते समय— | गुरुभक्ति शातिभक्ति |
| वर्षायोगकी समाप्तिमें— | वर्षायागधारण करनेकी पूर्णविधि |
| आचार्यपद ग्रहण करते समय— | सिद्ध. आचार्य, शातेभक्ति । |
| प्रतिमायोग धारण करनेवाले मुनि की वंदना कग्ते समय | सिद्ध, य.गे, शातिभक्ति |
| दीक्षा ग्रहण करते समय— | वृहत्सिद्धभक्ति, योगिभक्ति |
| दीक्षाके अन्तमें—— | सिद्धभक्ति । |
| केशलोंच करते समय—— | लघुसिद्धभक्ति, लघुयोगिभक्ति |
| लोचके अंतमें— | सिद्धभक्ति । |
| प्रतिक्रमणमें—— | सिद्ध, प्रतिक्रमण, वीरभक्ति, चतुर्विंशतितीर्थंकरभक्ति । |
| रात्रियोग धारण—— | योगिभक्ति । |
| रात्रियोगका त्याग—— | योगिभक्ति । |
| देववंदनामें दोष लगनेपर—— | समाधिभक्ति । |
| सामान्य ऋषिके स्वर्गवास होनेपर उनके शरीर और निषद्याकी क्रियामें | सिद्ध, योगि, शातिभक्ति |
| सिद्धांतवेत्ता साधुके स्वर्गवासमें | सिद्ध, श्रुत, योगि, शातिभक्ति |
| उत्तरगुणधारी सिद्धांतवेत्ता साधुके स्वर्गवासपर | सिद्ध, चारित्र, योगि, शातिभक्ति |
| आचार्यके स्वर्गवास होनेपर | सिद्ध, श्रुतचारित्रयोगिशातिभक्ति |
| सिद्धांतवेत्ता आचार्यके स्वर्गवास पर | सिद्धयोगि, आचार्य, शातिभक्ति । |
| उत्तरगुणधारी आचार्यके स्वर्गवासपर | सिद्धश्रुतयोगिआचार्य शातिभक्ति । |
| उत्तरगुणधारी सिद्धांतवेत्ता आचार्यके स्वर्गवास पर | सिद्धचारित्रयोगि आचार्यशातिभक्ति ।<br>सिद्ध, श्रुत, योगि, आचार्य, शातिभक्ति । |
| पाक्षिक प्रतिक्रमणमें— | सिद्ध, चारित्र, प्रतिक्रमण वीरभक्तिचतुर्विंशतिभक्ति, चारित्रालोचना गुरुभक्ति वृहदालोचना गुरुभक्ति लघुआचार्यभक्ति |
| चतुर्मासिक प्रतिक्रमणमें | ” |
| वार्षिक प्रतिक्रमणमें | ” |

श्रीपूज्यपादाद्याचार्यविरचितः—

# श्रीदशभक्त्यादिसंग्रहः

## अथ ईर्यापथशुद्धिः।

( स्रग्धरा )

निःसंगोऽहं जिनानां सदनमनुपमं त्रिःपरीत्येत्य भक्त्या,
स्थित्वा गत्वा निषद्योच्चरणपरिणतोऽन्तः शनैर्हस्तयुग्मम् ।
भाले संस्थाप्य बुद्ध्या मम दुरितहरं कीर्तये शक्रवन्द्यं,
निन्दादूरं सदाप्तं क्षयरहितममुं ज्ञानभानुं जिनेन्द्रम् ॥ १ ॥

*अन्वयार्थ*— ( निःसङ्गोऽहं ) सर्वप्रकार के परिग्रह अथवा विकल्पों से रहित होकर मैं ( अनुपम ) अपरिमित माहात्म्यवाले ( जिनाना ) जिनेन्द्रभगवानके ( सदनं ) चैत्यालय ( जिनालय, मंदिर ) में ( गत्वा ) जाकर, (भक्त्या) भक्तिपूर्वक ( त्रिःपरीत्येत्य ) तीन प्रदक्षिणा देकर, तदनंतर ( स्थित्वा ) थोड़ा खड़ा होकर आगे जाता हूं तत्पश्चात् ( निषद्य ) बैठकर ( शनैः उच्चरणपरिणतोऽन्तः ) धीरेधीरे मन में स्तोत्र आदिका उच्चारण करते हुए ( हस्तयुग्म ) दोनों हाथों को जोड़ कर ( भाले संस्थाप्य ) मस्तकपर रखकर ( मम दुरितहरं ) मेरे पापों को नाशकरनेवाले, ( शक्रवन्द्य ) इन्द्रोंके द्वारा पूज्यनीय, ( निन्दादूरं ) निन्दादि दोषोसे रहित, ( क्षयरहित ) अविनश्वर, ( ज्ञानभानु ) ज्ञान-सूर्य ( सदाप्त ) सदैव आप्त—देवपने को प्राप्त ( अमु जिनेन्द्र ) ऐसे जिनेन्द्रदेवकी ( बुद्ध्या ) मैं अपनी बुद्धि अनुसार ( कीर्तये ) स्तुति करता हूं ॥ १ ॥

( वसन्ततिलका )

श्रीमत्पवित्रमकलङ्कमनन्तकल्पं,
स्वायंभुवं सकलमङ्गलमादितीर्थम् ॥

नित्योत्सवं मणिमयं निलयं जिनानां,
त्रैलोक्यभूषणमहं शरणं प्रपद्ये ॥ २ ॥

*अन्वयार्थ*—जो जिनालय ( श्रीमत् ) अति शोभायुक्त है, ( पवित्रं ) पवित्र है, ( अकलंकं ) निर्दोष है, ( अनंतकल्प ) अनतकल्पकालों से जिसकी परम्परा चली आरही है, ( स्वायभुव ) जो जिनेन्द्रदेव सम्बंधी है, ( सकलमंगलं ) जिममें सर्व-प्रकारके मंगल होते रहते हैं, ( आदितीर्थं ) जो मुख्यतीर्थ है, ( नित्योत्सवं ) जिसमें निरंतर उत्सव होते हैं, ( मणिमय ) जो नानाप्रकार की मणियों से बना है, ( त्रैलोक्यभूषणम् ) तीनों लोकको भूषणरूप है ऐसे ( जिनाना निलय ) जिनेन्द्रभगवान के चैत्यालय की ( अहं ) मै ( शरण प्रपद्ये ) शरण को प्राप्त होता हूं ॥ २ ॥

( अनुष्टुप् )

श्रीमत्परमगम्भीरस्याद्वादामोघलाञ्छनम् ।
जीयात्त्रैलोक्यनाथस्य, शासनं जिनशासनम् ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( श्रीमत्परमगम्भीरस्याद्वादामोघलाञ्छन ) जो अनेक प्रकारकी अन्तरंग और बहिरंग शोभा से सुशोभित है और अत्यंत गम्भीर स्याद्वाद ही जिसका अमोघ ( सार्थक ) चिह्न है-ऐसा ( त्रैलोक्यनाथस्य शासनं ) श्री जिनेन्द्रदेव का शासन जो ( जिनशासनं ) जिनशासन कहलाता है वह (जीयात) स्थिर हो ॥ ३ ॥

श्रीमुखालोकनादेव, श्रीमुखालोकनं भवेत् ।
आलोकनविहीनस्य, तत्सुखावाप्तयः कुतः ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*—( श्रीमुखालोकनात् एव ) श्री जिनेन्द्रदेव के मुख कमल देखलेने मात्र से ही ( श्रीमुखालोकन भवेत् ) मुक्तिरूपी लक्ष्मी का मुख दिखाई देता है। ( आलोकनविहीनस्य ) जो श्रीजिनेन्द्रदेव का दर्शन नहीं करते ( तत्सुखावाप्तयः कुत ) उन्हें यह सुख कैसे मिल सकता है ? अर्थात् श्रीजिनेन्द्रदेव के ही दर्शन आत्मदर्शन है और जब तक आत्मदर्शन नहीं होता है तबतक आत्मीक सुखकी प्राप्ति कैसे हो सकती है ? ॥ ४ ॥

( वसंततिलका )

अद्याभवत्सफलता नयनद्वयस्य,
देव ! त्वदीयचरणाम्बुजवीक्षणेन ॥
अद्यत्रिलोकतिलक ! प्रतिभासते मे,
संसारवारिधिरयं, चुलुकप्रमाणम् ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*– ( देव ) हे देव ! ( त्वदीयचरणाम्बुजवीक्षणेन ) आपके चरणकमल देख लेनेसे ( अद्य ) आज ( नयनद्वयस्य ) मेरे दोनों नेत्र (सफलता अभवत् ) सफल होगये । ( त्रिलोकतिलक ) हे तीनलोकों के तिलक (शिरोमणि) ( अद्य ) आज ( अयं संसारवारिधि ) यह संसार समुद्र (मे) मुझे ( चुलुकप्रमाण ) चुल्लूभर पानी के समान ( प्रतिभासिते ) प्रतिभासित होता है जान पडता है ॥ ५ ॥

( अनुष्टुप् )

अद्य मे क्षालितं गात्रं, नेत्रे च विमलेकृते ।
स्नातोऽहं धर्मतीर्थेषु, जिनेंद्र तव दर्शनात् ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थः*— ( जिनेन्द्र ) हे जिनेन्द्र ! ( अद्य ) आज ( दर्शनात् ) आपके दर्शन करने से (मे) मेरा ( गात्र ) शरीर ( क्षालितं ) धुलगया है, ( च ) और ( नेत्र ) मेरे दोनों नेत्र ( विमलीकृते ) निर्मल होगये हैं, ( अहं ) मैंने ( धर्मतीर्थेषु ) धर्मरूपीतीर्थमें ( स्नातः ) स्नान कर लिया है ॥ ६ ॥

नमो नमः सत्त्वहितंकराय,
वीराय भव्याम्बुजभास्कराय ॥
अनन्तलोकाय सुरार्चिताय,
देवाधिदेवाय नमो जिनाय ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थ*.– ( सत्त्वहितंकराय ) सम्पूर्ण जीवोंका हित करनेवाले, ( भव्याम्बुजभास्कराय ) भव्यरूपी कमलको प्रफुल्लित करनेके लिये सूर्य के समान, ( अनन्तलोकाय ) सम्पूर्ण चराचरके देखने वाले ( सुरार्चिताय ) देवोंके द्वारा पूज्य ( देवाधिदेवाय ) ऐसे देवाधिदेव ( वीराय जिनाय ) श्री वर्द्धमान जिनेन्द्रदेवके लिये मैं ( नमो नम. ) वारंवार नमस्कार करता हूं ॥ ७ ॥

नमो जिनाय त्रिदशार्चिताय,
विनष्टदोषाय गुणार्णवाय ॥
विमुक्तिमार्गप्रतिबोधनाय,
देवाधिदेवाय नमो जिनाय ॥ ८ ॥

*अन्वयार्थः*— ( त्रिदशार्चिताय ) देवोके द्वारा पूज्य ( विनष्टदोषाय ) तृषादि अठारह दोषोंसे रहित ( गुणार्णवाय ) गुणोके समुद्र ( विमुक्तिमार्गप्रतिबोधनाय ) मुक्तिमार्गका प्रतिबोध करानेवाले ऐसे ( देवाधिदेवाय ) देवाधिदेव ( जिनाय ) जिनेन्द्रभगवानके लिये मै ( नमः ) बारंबार नमस्कार करता हू ॥ ८ ॥

देवाधिदेव ! परमेश्वर ! वीतराग !
सर्वज्ञ ! तीर्थंकर ! सिद्धमहानुभाव !
त्रैलोक्यनाथ ! जिनपुंगव ! वर्द्धमान !
स्वामिन् ! गतोऽस्मि शरणं चरणद्वयं ते ॥ ९ ॥

*अन्वयार्थः*— ( देवाधिदेव ) हे देवाधिदेव ! ( परमेश्वर ) हे परमेश्वर ! ( वीतराग ) हे वीतराग ! ( सर्वज्ञ ) हे सर्वज्ञ ! ( तीर्थंकर ) हे तीर्थङ्कर ! ( सिद्ध ) हे सिद्ध ! ( महानुभाव ) हे महानुभाव ! ( त्रैलोक्यनाथ ) हे त्रैलोक्यनाथ ! ( जिनपुगव ) हे जिनश्रेष्ठ ! ( वर्धमान ) हे वर्धमान ! ( स्वामिन् ) हे स्वामिन् ! मै ( ते ) आपके ( चरणद्वय ) दोनो चरणों की ( शरणं ) शरणको ( गतोस्मि ) प्राप्त होता हू ॥ ९ ॥

( आर्या )

जितमदहर्षद्वेषा, जितमोहपरिषहाः जितकषायाः ।
जितजन्ममरणरोगा, जितमात्सर्या जयन्तु जिनाः ॥ १० ॥

*अन्वयार्थ*.— ( जितमदहर्षद्वेषा ) मद—अभिमान, हर्ष और द्वेषको जीतने वाले, ( जितमोहपरिषहाः ) मोह और परिषह को जीतनेवाले, ( जितकषायाः ) सम्पूर्ण कषायोको जीतनेवाले, ( जितजन्ममरणरोगाः ) जन्म, मरण रूपी रोगको जीतनेवाले, ( जितमात्सर्याः ) मात्सर्य-ईर्ष्याको जीतनेवाले ( जिनाः ) जिनेन्द्रदेव 'सदैव' ( जयन्तु ) जयशील हो ॥ १० ॥

जयतु जिनवर्धमानस्त्रिभुवनहितधर्मचक्रनीरजबंधुः ।
त्रिदशपतिमुकुटभासुरचूड़ामणिरश्मिरंजितारुणचरणः ॥ ११ ॥

*अन्वयार्थः*— ('यः') जो (त्रिभुवनहितधर्मचक्रनीरजबन्धुः) तीनलोक को हित करनेवाले धर्मचक्ररूपी कमलोके लिये सूर्यके समान हैं और (त्रिदशपतिमुकुटभासुरचूड़ामणिरश्मिरजितारुणचरणः) जिन के अरुण—लाल रंगके चरण इन्द्रोंके मुकुटमें दैदीप्यमान चूड़ामणिरत्नकी किरणोंसे अत्यत सुशोभित हो रहे हैं ऐसे (जिनवर्धमानः) श्रीवर्धमानजिनेन्द्रदेव सर्वदा' (जयतु) जयशीलहों ॥ ११ ॥

जय जय जय त्रैलोक्यकाण्डशोभिशिखामणे,
नुद नुद नुद स्वान्तध्वान्तं जगतकमलार्क नः ॥
नय नय नय स्वामिन् शान्तिं नितान्तमनन्ति मां
नहि नहि नहि त्राता लोकैकमित्र भवत्परः ॥ १२ ॥

*अन्वयार्थः*— (त्रैलोक्यकाण्डशोभिशिखामणे) हे भगवान् ! आप तीनो लोकोंमें अत्यंत सुशोभित होनेवाले शिखामणिके समान हैं, अतः (जय जय जय) आपकी जय हो, जय हो, जय हो (जगतकमलार्क) आप जगतरूपी कमल को प्रकाशित करनेकेलिये सूर्य समान हैं, अतः (नः) मेरे (हमारे) (स्वान्तध्वान्त) हृदयके मोहान्धकारको (नुद नुद नुद) दूर कीजिये, दूर कीजिये, दूर कीजिये (स्वामिन्) हे स्वामिन ! (नितान्त) अत्यत (अनन्ति) कभी न नाशहोनेवाली (शान्ति) शान्तिको (मा) मुझे (नय नय नय) दीजिये, दीजिये, दीजिये (लोकैकमित्र) हे भव्यजीवोंके अद्वितीय मित्र ! (भवत्परः) आपके सिवाय (त्राता) मेरी रक्षा करनेवाला—संसारके दुःखोंसे बचानेवाला (नहि नहि नहि) अन्य कोई नहीं है, नहीं है, नहीं है ॥ १२ ॥

चित्ते मुखे शिरसि पाणिपयोजयुग्मे,
भक्तिं स्तुतिं विनतिं मञ्जलिमञ्जसैव ॥
चेक्रीयते चरिकरीति चरीकरीति,
यश्चर्करीति तव देव स एव धन्यः ॥ १३ ॥

*अन्वयार्थ*— (देव) हे देव ! (यः) जो (चित्ते) अपने हृदयमें

( तव भक्तिं ) आपकी भक्ति ( चेक्रीयते ) करता है, ( मुखे ) मुखसे ( स्तुतिं ) स्तुति ( चरिकरोति ) करता है ( शिरसि ) मस्तकमे ( विनतिं ) नमस्कार ( चरीकरीति ) करता है ( पाणिपयोजयुग्मे ) दोनों हाथरूपी कमलों से ( अञ्जसा एव ) बारंबार ( अञ्जलिं ) अजलि ( चर्करीति ) करता है ( स एव धन्य ) "हे भगवान्" वह पुरुष अत्यत धन्य समझा जाता है ॥ १३ ॥

( मन्दाक्राता )

जन्मोन्मार्ज्यं भजतु भवतः पादपद्मं न लभ्यं,
तच्चेत्स्वैरं चरतु न च दुर्देवतां सेवतां सः ॥
अश्नात्यन्नं यदिह सुलभं दुर्लभं चेन्मुधास्ते,
क्षुद्व्यावृत्यै कवलयति कः कालकूटं बुभुक्षुः ॥ १४ ॥

*अन्वयार्थः*—"हे भगवन यदि किसी पुरुषको" ( जन्मोन्मार्ज्यं ) जन्म मरण दूर करनेवाले ( भवतः ) आपके ( पादपद्मं ) चरणकमल ( न ) न ( लभ्य ) प्राप्त हुए हों तो ( सः ) वह ( तच्चेत्स्वैरं ) अपनी प्रवृत्ति इच्छानुसार ( चरतु ) करे ( च ) तथापि वह ( दुर्देवता ) मिथ्या देवताओंकी सेवतां सेवा ( न भजतु ) न करे। ( यदिह ) जो इस संसार में ( सुलभं ) सुलभतासे प्राप्त ( अन्नं ) अन्नको ( अश्नाति ) खाता है तो ठीक है ( दुर्लभ चेत् ) परंतु यदि अन्नका मिलना कठिन हो-दुर्लभ भी हो तो ( क ) कौन ( बुभुक्षु ) भूखा मनुष्य ( ते क्षुद्व्यावृत्यै ) अपनी भूख मिटानेके लिये ( मुधा ) व्यर्थ ( कालकूटं ) विष ( कवलयति ) भक्षण करता है ! अर्थात् कोई नहीं ॥ १४ ॥

( शार्दूलविक्रीडित )

रूपं ते निरुपाधि सुन्दरमिदं पश्यन् सहस्रेक्षणः ।
प्रेक्षाकौतुककारिकोत्र भगवन्नोपैत्यवस्थान्तरम् ॥
वाणीं गद्गदयन् वपुः पुलकयन् नेत्रद्वयं श्रावयन् ।
मूर्द्धानं नमयन् करौ मुकुलयंश्चेतोऽपि निर्वापयन् ॥ १५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( भगवन् ) हे भगवान ! ( ते ) आपका ( इदं ) यह ( निरुपाधिसुन्दर ) वस्त्र, आभूषण आदि उपाधियोंके विना ही अत्यन्त सुन्दर ( रूपं ) रूप ( पश्यन ) देखकर ( प्रेक्षाकौतुक कारिकः ) देखने वालोंको अत्यन्त

कौतुक ( आश्चर्य ) उत्पन्न करनेवाला है। हे प्रभो! ( अत्र ) इस ससारमें ऐसा कौनपुरुष है जो आपके सुन्दर रूपको देखकर ( अवस्थान्तरं न उपैति ) अपनी अवस्था को न बदलले अर्थात् आपके सुन्दर रूपको देखकर सबकी अवस्था बदल जाती है। ( सहस्रचक्षुः ) हजार नेत्रोको धारण करनेवाला—इन्द्र भी आप के उस सुदर रूपको देखकर ( वाणीं गद्गदयन् ) अपनी वाणीको गद्गद बना लेता है, ( वपुः पुलकयन ) शरीर प्रफुल्लित होजाता है, ( नेत्रद्वय स्राव-यन ) दोनों नेत्रोंसे हर्षके आँसू बहने लगते हैं, ( मूर्द्धान नमयन ) मस्तक को नवा लेता है—झुका लेता है, ( करौ मुकुलयन ) दोनों हाथोंको जोड़ लेता है, ( अपि ) और ( चेत निर्वापयन ) हृदयमें अत्यन्त सन्तुष्ट होजाता है ॥ १५ ॥

त्रस्तारातिरिति त्रिकालविदिति त्राता त्रिलोक्या इति ।
श्रेयः सूतिरिति श्रियां निधिरिति श्रेष्ठः सुराणामिति ॥
प्राप्तोऽहं शरणं शरण्यमगतिस्त्वां तत्यजोपेक्षणं,
रक्ष क्षेमपदं प्रसीद जिन किं विज्ञापितैर्गोपितैः ॥ १६ ॥

*अन्वयार्थः*— ( जिन ) हे जिनेन्द्र भगवान! ( त्रस्ताराति. इति ) आप समस्त कर्म रूपी शत्रुओंके नाश करने वाले हैं, ( त्रिकाल विद्इति ) समस्त पदार्थोंकी त्रिकाल सम्बंधी समस्त पर्यायों को जानने वाले हैं, ( त्रिलोक्यः त्राता इति ) तीन लोकोंकी रक्षा करने वाले हैं, ( श्रेयः सूतिः इति ) अनेक कल्याणो को उत्पन्न करनेवाले हैं, ( श्रिया निधिः इति ) अनन्त चतुष्टयरूप लक्ष्मी के निधि हैं, ( सुराणा श्रेष्ठ इति ) देवोंमें भी-सर्वश्रेष्ठ हैं ( शरण्य ) समस्त जीवोंको शरण देने वाले हैं, ( क्षेमपद ) कल्याणमय पदको प्राप्त होनेवाले हैं, यही समझकर और ( अगतिः ) मुझे अपनी कोई दूसरी गति दिखाई न देने के कारण ( त्वा शरण ) आपकी शरणमें ( प्राप्तोहं ) मै प्राप्त हुआ हू अतः हे नाथ! ( रक्ष ) मेरी रक्षा करो, ( प्रसीद ) प्रसन्न होओ ( तत् उपेक्षा त्यज ) अपनी उपेक्षाका त्याग करो, ( विज्ञापितैः ) मैंने जो यह प्रार्थना की है उसे ( गोपितैः किं ) गुप्त रखनेसे क्या लाभ है? ॥ १६ ॥

त्रिलोकराजेन्द्रकिरीटकोटि,—
प्रभाभिरालीढपदारविन्दम् ।

निर्मूलमुन्मूलितकर्मवृक्षं,—
जिनेन्द्रचन्द्रं प्रणमामि भक्त्या ॥ १७ ॥

*अन्वयार्थः*— ( त्रिलोकराजेन्द्रकिरीटकोटिप्रभाभिः ) तीनो लोकोंमें उत्पन्न होनेवाले अनेक राजा-महाराजा और इन्द्रोंके करोड़ो मुकुटों की प्रभासे ( आलीढपदारविन्द ) जिनके चरणकमल सुशोभित होरहे हैं, (निर्मूल उन्मूलितकर्मवृक्ष) जिन्होंने कर्मरूपी वृक्षको जड़से नष्ट कर डाला है ऐसे ( जिनेन्द्रचन्द्र ) जिनेन्द्र देव— भगवान् को मैं ( भक्त्या ) बडी भक्तिसे ( प्रणमामि ) नमस्कार करता हूं ॥ १७ ॥

( आर्या )

करचरणतनुविघातादटतो विहितः प्रमादतः प्राणी ।
ईर्यापथमिति भीत्या मुंच तद्दोषहान्यर्थम् ॥ १८ ॥

*अन्वयार्थः*— ( अटतः करचरणतनुविघाताद् ) चलते हुये मेरे हाथ, पैर और शरीरके विघातसे ( प्रमादत ) प्रमादसे ( प्राणी ) जो कोई प्राणी (विहितः) मारा गया हो ( तत् दोषहान्यर्थं ) उसके दोषको नाश करनेके लिये ( भीत्या ) भीतिसे ( ईर्यापथ इति ) मैं ईर्यापथ (चलने) का ( मुचे ) त्याग करता हूं ॥१८॥

ईर्यापथे प्रचलताद्य मया प्रमादा—
देकेन्द्रियप्रमुखजीवनिकायबाधा ।
निर्वर्तिता यदि भवेदयुगान्तरेक्षा,
मिथ्या तदस्तु दुरितं गुरुभक्तितो मे ॥ १९ ॥

*अन्वयार्थः*—हे भगवन् ! ( ईर्यापथे ) ईर्यापथशुद्धिसे ( प्रचलता ) चलते हुये, ( मया ) मुझसे ( प्रमादात ) प्रमादवश ( यदि ) यदि ( अद्य ) आज ( एकेन्द्रियप्रमुखजीवनिकायबाधा ) एकेन्द्रिय आदि जीव समूहोकी बाधा ( भवेत् ) हुई हो, अथवा ( अयुगान्तरेक्षा निर्वर्तिता ) चार हाथ भूमिसे अधिक दूर तक दृष्टि डाली हो तो (मे) मेरे ( तद् दुरित ) वे सब पाप ( गुरुभक्तिः ) गुरुकी भक्तिसे ( मिथ्या अस्तु ) मिथ्या हों ॥ १९ ॥

पडिक्कमामि भंते इरियावहियाए विराहणाए अणागुत्ते अइग्गमणे णिग्गमणे ठाणे गमणे चंकमणे पाणुग्गमणे विज्जग्गमणे हरिदुग्गमणे

उच्चारपस्सयणखेलसिंहाणयवियडिय पइट्ठा वणियाए, जे जीवा एइंदिया वा, वेइंदिया वा, तेइंदिया, वा, चउरिंदिया वा, पंचेंदिया वा, णोल्लिदा वा, पेल्लिदा वा, संघट्टिदा वा, संघादिदा वा, उद्दाविदा वा, परिदाविदा वा, किरिंच्छिदा वा, लेसिदा वा, छिंदिदा वा, भिंदिदा वा, ठाणदो वा, ठाणचंकमणदो वा, तस्स उत्तरगुणं तस्स पायच्छित्तकरणं तस्स विसोहि करणं जाव अरहंताणं भयवंताणं णमोकारं पज्जुवासं करोमि तावकायं पावकम्मं दुच्चरिय वोस्सरामि ॥

हे भगवान् ! मैं प्रतिक्रमण करता हू अर्थात् किये हुए दोषोका निराकरण करता हू, मैने मन वचन काय की गुप्ति रहित होकर ईर्यापथ करते समय जो कुछ जीवों की विराधना की है उनके दोषोंका मैं निराकरण करता हू। मैने जो शीघ्र गमन किया हो, चलनेकी प्रथम क्रिया प्रारभ की हो, जहा कहीं ठहरनेकी क्रिया की हो, सामान्य गमन किया हो, पैर फैलाये हो, वा सकुचित किये हो, श्वासोच्छ्-वास लिया हो अथवा दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रिय प्राणियोंके ऊपरसे अपने प्रमादके कारण गमन किया हो, किसी वीजके ऊपर से गमन किया हो, हरित-कायके ऊपरसे गमन किया हो, मैने जो मल निक्षेपण ( टट्टी ) किया हो, मूत्र ( पेशाव ) किया हो, थूका हो, कफ डाला हो, पीछी-कमडलु-पुस्तक आदि उप-करण प्रमाद पूर्वक रक्खे हो, इन समस्त क्रियाओके करनेमे जो एकेन्द्रिय जीव वा दोइन्द्रिय जीव वा तेइन्द्रिय जीव वा चौइन्द्रिय जीव अथवा पचेइन्द्रिय जीव अपने २ स्थान पर जाते समय रोके गये हो, अपने स्थानसे उठाकर दूसरी जगह रक्खे गये हो, एकको दूसरेकी रगड़से पीडा पहुचाई हो, व समस्त इकट्ठे कर एक जगह रख दिये हों, मार दिये हो, सतप्त कर दिये हों, चूर्णरूप कर दियेहो, अर्थात् कूट दिये हों, मूर्छित कर दिये हो, टुकडे २ कर दिये हों, विदीर्ण कर दिये हों अपने ही स्थान पर स्थित हों, अपने एक स्थानसे दूसरे स्थानके लिये चल रहे हों ऐसे जीवोकी मुझसे जो विराधना हुई हो उसका प्रतिक्रमण करनेके लिये तत्सबधी दोषोका निराकरण करनेके लिये मैं प्रवृत्त हुआ हू।

मे जब तक भगवान अरहत देव को नमस्कार करता हू, उनका स्मरण वा पूजा करता हूं तब तक अपने शरीरसे ममत्वका त्याग करता हू अर्थात्

कायोत्सर्ग करता हू। इस शरीर से अनेक पाप कर्म होते हैं और अनेक दुष्ट चेष्टायें होती हैं इसी लिये मै इसका त्याग करता हूं। यह भगवान् अरहंतदेवको किया हुआ नमस्कार वा किया हुआ उनका स्मरण अत्यत उत्तम है क्योंकि भगवान् अरहतदेव को नमस्कार करनेसे वा उनका स्मरण करनेसे किये हुये समस्त दोष दूर हो जाते हैं अथवा उन जीवोंकी की हुई विराधना का प्रायश्चित हो जाता है। प्रमादसे उत्पन्न होने वाले समस्त दोप दूर हो जाते हैं तथा उन जीवोंकी विराधनासे उत्पन्न होनेवाले समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं उन पापोंकी शुद्धि हो जाती है। ईर्यापथमें होनेवाले समस्त कर्मोंका नाश हो जाता है।

**ॐ णमो अरहंताणं णमोसिद्धाणं णमो आइरियाणं।**
**णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं ॥**

(यहा पर णमोकारमत्र का नौ बार जप करना चाहिये) (जाप्यानि नव)

ॐ नमः परमात्मने नमोऽनेकान्तायशान्तये। (यह मत्र बोलकर ईर्यापथशुद्धि करे)

अर्थ–मै परमात्माके लिये नमस्कार करता हू तथा अनेकात स्वरूप तत्त्वों का निरूपण करनेवाले और अत्यत शात वीतराग परमदेवके लिये मै नमस्कार करता हूं।

**इच्छामि भंते आलोचेउं इरियावहियस्स पुव्वुत्तरदक्खिणपच्छिम चउदिसु विदिसासु विहरमाणेण, जुगंतर दिट्ठिणा, भव्वेण दट्ठव्वा। पमाददोसेण डवडवचरियाए पाणभूदजीवसत्ताणं उवघादो कदो वा कारिदो वा कारिंतो वा समणुमणिदो वा तस्स मिच्छामे दुक्कडं ॥**

हे भगवन्! मैं आलोचना करनेकी इच्छा करता हू, निंदा करना और गर्हा करना आलोचना कहलाती है। अपने आप किये हुए दोषोंकी निंदा करना "मैंने जो ये दुष्ट कर्म किये हैं सो बहुत बुरा किया है' इस प्रकार अपने हृदयमें भावना रखना निंदा कहलाती है तथा गुरुके समीप जाकर उन्हीं दोपोंकी निंदा करना गर्हा है। ईर्यापथ गमन करते समय प्रमादसे जो दोष लगे हों उनकी मै निंदा गर्हारूप आलोचना करता हू।

किसी भी भव्यजीव को चलना हो, पूर्व दिशा, उत्तर दिशा, पश्चिम दिशा वा दक्षिण दिशाकी ओर चलना हो अथवा इन दिशाओंके मध्यभागमें विदिशाओं

में चलना हो तो उसे उचित है कि वह चार हाथ प्रमाण भूमिको देखता चले अर्थात् चार हाथ प्रमाण भूमि तक अपनी दृष्टि रक्खे और उसमें जो एकेन्द्रिय आदि जीव हों उनको देखता चले, उनका बचाव करता चले।

नोट—दोइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चौइन्द्रिय जीवोंको अर्थात् विकलेन्द्रिय जीवोंको प्राणी कहते हैं। वनस्पतिकायिक जीवोंको भूत कहते हैं। पचेंन्द्रिय जीवोंको जीव कहते हैं। पृथ्वीकायिक, जलकायिक, तेजकायिक, वायुकायिक जीवोंको सत्त्व कहते हैं।

---

( शार्दूलविक्रीडित )

पापिष्ठेन दुरात्मना जड़धिया मायाविना लोभिना।
रागद्वेषमालीमसेन मनसा दुष्कर्म यन्निर्मितम् ॥
त्रैलोक्याधिपते जिनेन्द्र भवतः श्रीपाद मूलेधुना।
निन्दापूर्वमह जहामि सततं निर्वर्तये कर्मणाम् ॥

*अन्वयार्थः*— ( त्रैलोक्याधिपते ) हे तीनों लोकोंके स्वामी ( जिनेन्द्र ) श्री जिनेन्द्रदेव ! ( पापिष्ठेन ) पापी ( दुरात्मना ) दुरात्मा ( जडधिया ) जड़बुद्धि ( मायाविना ) मायावी ( लोभिना ) लोभी ( रागद्वेषमलीमसेन ) रागद्वेषसे मैले ( मनसा ) मनवाले मैंने ( यत ) जो ( दुष्कर्म ) दुष्कर्म ( निर्मितम् ) किये है उन्हें ( कर्मणा ) कर्मोंके ( निर्वर्तये ) नाशके लिये ( निंदापूर्वकं अह ) निन्दा-पूर्वक—निन्दा करता हुआ मै ( अधुना ) अब ( भवतः ) आपके ( श्रीपादमूले ) श्री चरणोंमें ( सतत ) निरन्तर—सदाके लिये ( जहामि ) छोडता हूं—त्याग करता हूं ॥

जिनेन्द्रमुन्मूलितकर्मबन्धं,
प्रणम्य सन्मार्गकृतस्वरूपम्।
अनन्तबोधादिभवं गुणौघं,
क्रियाकलापं प्रकटं प्रवक्ष्ये ॥

अन्वयार्थः— ( उन्मूलितकर्मबन्धं ) जिन्होंने कर्मबंध नष्ट कर दिया है, ( सन्मार्गकृतस्वरूपं ) जिन्होंने सन्मार्गके स्वरूपका प्रकाशन किया है, ( अनन्तबोधादिभव ) जो अनन्तज्ञानादि विभूतिसे विभूषित है, ( गुणौघं ) जो अनन्त गुणोसे युक्त हैं ऐसे ( जिनेन्द्र ) श्री जिनेन्द्र भगवानको ( प्रणम्य ) नमस्कार करके ( प्रकट ) प्रस्तुत अथवा स्पष्टरूपसे ( क्रियाकलाप ) क्रियाकलाप नामक ग्रंथको ( प्रवक्ष्ये ) प्रतिपादन करूंगा अर्थात् दशभक्ति का वर्णन करता हू ॥

अथार्हत्पूजारम्भक्रियायां[1] पूर्वाचार्यानुक्रमेण सकलकर्मक्षयार्थं भावपूजावंदनास्तवसमेतं श्रीमत्सिद्धभक्तिकायोत्सर्गं करोम्यहम् । णमो अरहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं णमो उवज्झायाण णमो लोए सव्वसाहूणं ॥

णमोकारमत्रका अर्थ—

अरहतोको नमस्कार हो, सिद्धोको नमस्कार हो, आचार्यों को नमस्कार हो, उपाध्योको नमस्कार हो, लोकमें सर्व साधुओंको नमस्कार हो ॥

—चत्तारि दंडक—

चत्तारि मंगलं, अरहंत मंगलं, सिद्ध मंगलं, साहू मंगलं, केवलिपण्णतो धम्मो मंगलं, । चत्तारि लोगुत्तमा, अरहंत लोगुत्तमा, सिद्धलोगुत्तमा, साहू लोगुत्तमा, केवलिपण्णतो धम्मो लोगुत्तमा । चत्तारि सरणं पव्वज्जामि, अरहंत सरणं पव्वज्जामि, सिद्ध सरणं पव्वज्जामि, साहू सरणं पव्वज्जामि, केवलिपण्णतो धम्मो सरणं पव्वज्जामि ॥

अर्थः—चार मगलरूप है—अरहत मंगलरूप हैं, सिद्ध मगल रूप हैं, साधु मगलरूप है, केवली भगवानसे प्रतिपादन किया हुआ धर्म मगलरूप है । लोकमें चार सर्वोत्कृष्ट है —अरहत लोकमें सर्वोत्कृष्ट है, सिद्ध लोकमें सर्वोत्कृष्ट है, साधु लोकमें सर्वोत्कृष्ट है, केवली भगवानसे प्रतिपादन किया हुआ धर्म लोकमें सर्वोत्कृष्ट है । मै इन चारोंकी शरणको प्राप्त करता हू—श्री अरहत परमेष्ठी की शरणमें जाता हू,—श्री सिद्ध परमेष्ठी की शरणमें जाता हू, श्री साधु परमेष्ठी

---

१—यहा पर जो क्रिया करनी हो उस क्रियाका नाम लेकर यह मंत्र बोलना चाहिये ।

की शरणमें जाता हू और श्री केवली भगवानसे प्रतिपादन किये हुये धर्मकी शरणको प्राप्त होता हू।

अड्ढाइज्जदीवदोमसुद्देसु पण्णरसकम्मभूमिसु, जावअरहंताणं, भयवंताणं, आदियराणं, तित्थयराणं, जिणाणं, जिणोत्तमाणं केवलियाणं, सिद्धाणं बुद्धाणं, परिणिव्वुदाणं, अंतयडाणं, पारयडाणं धम्माइरियाणं, धम्मदेसियाणं, धम्मणायगाणं, धम्मवरचाउरंगचक्कवट्टीणं, देवाहिदेवाणं, णाणाणं दंसणाणं, चरित्ताणं सदा करोमि, किरियम्मं। करेमि भंते, सामायियं सव्वसावज्जजोगं पच्चक्खामि, जावज्जीवं तिविहेण मणसा वचसा कायेण, ण करेमि ण कारेमि करंतंपि ण समणुमणामि तस्स भंते अइचारं पडिक्कमामि, णिन्दामि, गरहामि जाव अरहंताणं भयवंताणं, पज्जुवासं करेमि तावकालं पावकम्मं दुच्चरियं वोस्सरामि जीवियमरणे लाहालाहे संजोगविप्पजोगे य बंधुरि सुह दुक्खादो समदा सामायियं णाम॥

अर्थ—जम्बूद्वीप, धातकी और आधा पुष्कर ये ढाई द्वीप कहलाते है। इन्हींके बीचमें लवण समुद्र और कालोदधि समुद्र आजाते है। ढाई द्वीप इस प्रकारसे व्यवस्थित है। इस ढाई द्वीपमे पाच भरतक्षेत्र पाच ऐरावतक्षेत्र और पाच विदेह क्षेत्र ऐसी पन्द्रह कर्मभूमिया है। इन १५ कर्मभूमियोंमें अरहत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु उत्पन्न होते हैं। भोगभूमियोंमें वा समुद्रोंमें कारणवश जाते हैं। भोगभूमियोंमे तो उपदेश देनेके लिये भी जाते हैं तथा समुद्रोंमें उपसर्गके द्वारा उठाकर रखदिये जाते हैं या डाल दिये जाते हैं। इस प्रकार इन परमेष्ठियोंकी सत्ता ढाई द्वीपमे रहती है।

अनादिकालसे अनतकालतक जितने अरहंत हो गये है और होंगे वे सब अरहंत भगवान् वा ज्ञानवान् हैं अथवा त्रैलोक्यपूज्य हैं वे अरहत आदि तीर्थ प्रवर्तक कहलाते हैं। दिव्यध्वनि रूप श्रुतज्ञानकी प्रवृत्ति अथवा धर्मादिक की प्रवृत्ति सबसे पहले अरहतोंसे ही होती है। इसीलिये वे "आदियराण" कहलाते हैं तथा वे ही अरहंत तीर्थंकर कहलाते हैं। जिससे ससार रूपी समुद्रोंसे पार हो जाय उसको तीर्थ कहते है। ऐसा तीर्थ श्रुतज्ञान है अथवा उत्तम क्षमादि धर्म है। क्योंकि यह जीव या तो शास्त्रज्ञान वा आत्मज्ञानसे मोक्ष प्राप्त करता है या धर्म

धारण कर मोक्ष प्राप्त करता है। उस श्रुतज्ञान अथवा धर्म के प्रवर्तक तीर्थंकर ही होते हैं और वे अरहत अवस्था में ही होते हैं। इसके सिवाय वे अरहंत जिन कहलाते हैं। यह ससार अनेक प्रकारसे विषय दुःखोंसे भरा हुआ है तथा वह दुःख कर्मोंके उदयसे प्राप्त होना है। यदि कर्म न हों तो दुख हो ही नहीं सकता। उन कर्मरूप शत्रुओंको भगवान् अरहंतदेवने नष्ट कर दिया है, कर्मोंको जीत लिया है इसीलिये भगवान् "जिन" कहलाते हैं, अथवा वे भगवान् "जिनोत्तम" कहलाते हैं। एकदेश कर्मोंको नाश करनेके कारण गणधरदेव अथवा ऋद्धिधारी मुनि वा सामान्य मुनि भी 'जिन' कहलाते हैं। उन सबमें उत्कृष्ट होनेके कारण भगवान् अरहंतदेवको 'जिनोत्तम' कहते हैं। इसके सिवाय वे भगवान् अरहंतदेव केवलज्ञानी कहलाते है। केवलज्ञानसे सुशोभित हैं अतः केवलज्ञानी कहे जाते है। इस प्रकार अनेक गुणोसे तथा अनेक नामोसे सुशोभित भगवान् अरहतदेवकी स्तुति कर मै आलोचना आदि क्रियाकर्म करता हू।

इसी प्रकार इस ससारमें भूत भविष्यत वर्तमानकाल सम्बधी जितने सिद्ध परमेष्ठी हैं उनकी भी मै स्तुति कर आलोचना आदि क्रियाकर्म करता हू। वे भगवान् सिद्ध परमेष्ठी बुद्ध अथवा समस्त पदार्थोंके जानकार सर्वज्ञ हैं। इस विशेषणके देनेका अभिप्राय यह है कि योगमत वाले जिस प्रकार मुक्तअवस्थामें आत्माको जड़रूप मानते हैं वैसा आत्माका स्वरूप नहीं है किन्तु मुक्तावस्थामें आत्मा सर्वज्ञ ही रहता है। इस प्रकार इस विशेषणसे योगमतका खडन हो जाता है। इसके सिवाय वे सिद्ध परमेष्ठी "परिणिव्वुदाण" अर्थात् परिनिर्वृत्त वा परम सुखी हैं। परमसुखी अर्थात आनन्दसुखी कहनेसे साख्यमतका खडन हो जाता है। साख्यमतवाला मुक्त अवस्थामें आत्माको शुद्ध चैतन्य स्वरूप मानता है तथा ज्ञानसुख आदि गुणोसे सर्वथा रहित मानता है परतु वास्तवमें साख्यमतका यह मानना सर्वथा मिथ्या है। क्योकि ज्ञान और सुख दोनो ही आत्माके स्वभाव हैं, इसलिये वे कभी भी आत्मासे भिन्न नहीं हो सकते। ससारमे जो आत्मा दुःखी और अज्ञानी दिखाई देते हैं उसका कारण उनके कर्म है। कर्मके उदयसे ही यह जीव अज्ञानी और दुःखी दिखाई देते हैं। परन्तु मोक्ष अवस्थामें वे कर्म सब नष्ट हो जाते हैं, इसलिये आत्माका वह अनतज्ञान और अनन्तसुख पूर्णरूपसे-प्रगटरूपसे प्रगट होजाता है। इसप्रकार इस अनन्तसुखी विशेषणसे साख्यमत

का खडन होजाता है। इसके सिवाय वे भगवान् सिद्धपरमेष्ठी "अन्तयडाण" अर्थात् अन्तकृत हैं। जो ज्ञानावरणादि समस्त कर्मोंको तथा उन कर्मोंके उदय से होनेवाले ससारको नाश करदे उनको अन्तकृत् कहते हैं। भगवान सिद्धपरमेष्ठीने भी समस्तकर्मोंको और ससार परम्पराको नाश कर दिया है, इसलिये वे अन्तकृत कहलाते हैं। नैयायिक और वैशेषिक मतवाले ईश्वरको सदा मुक्त मानते हैं। उसका खडन करनेके लिये ही सिद्धोका यह अन्तकृत् विशेषण दिया है। कोई भी प्राणी सदा मुक्त नहीं हो सकता, क्योकि मुक्त शब्दका अर्थ छूटना है कर्मोंसे मुक्त होनाही मोक्ष अथवा मुक्ति कहलाती है, अतः सिद्ध होता है कि प्रत्येक प्राणी कर्मोंसे छूटकर ही मुक्त होता है ईश्वर भी इसीप्रकार मुक्त हुआ है। इसलिये वह सदा मुक्त नहीं कहला सकता अथवा अन्तकृत् शब्दसे अन्तकृत् केवली लेने चाहिये। एक एक तीर्थंकरके समयमें दश-दश अन्तकृत् केवली होते हैं, जो कि अत्यन्त घोर उपसर्गका निमित्त पाकर अन्तर्मुहूर्तमें ही घातिया कर्मों का नाश कर डालते हैं तथा उसी अतर्मुहूर्तमें केवलज्ञान पाकर तथा बाकीके समस्त अघातिया कर्मोंका नाश कर उसी अतर्मुहूर्तमें सिद्ध हो जाते हैं। ऐसे सिद्धपरमेष्ठीको अतकृत् केवली कहते हैं। ऐसे अन्तकृत् केवलीकी स्तुतिकर मै क्रिया कर्म करता हू। इसके सिवाय वे सिद्ध परमेष्ठी अथवा अतकृत् केवली 'पारयडाण' अर्थात् ससाररूपी समुद्रसे पार करने वाले हैं अथवा 'पारगमाण' ऐसा भी पाठ है। पारगमाण का अर्थ पारगत होता है। वे भगवान इस ससार रूपी समुद्रसे पार हो चुके हैं, इसीलिये पारगत कहलाते हैं। इसप्रकार अनेक गुणोको तथा अनेक नामोको धारण करनेवाले भगवान सिद्ध परमेष्ठीकी स्तुति कर मै आलोचना आदि क्रिया कर्म करता हू।

इसीप्रकार इस ससारमें भूत, भविष्यत्, वर्तमानकाल सम्बधी जितने आचार्य हैं उनसबकी मै स्तुति कर आलोचना आदि क्रिया कर्म करता हू। वे आचार्य 'धम्माइरियाण' कहलाते हैं। धर्म शब्दका अर्थ चारित्र है। लिखा भी "चारित्त खलु धम्मो" अर्थात् निश्चयसे चारित्रही धर्म है, अथवा उत्तम क्षमा, मार्दव आदि भी धर्म कहलाते हैं। उस चारित्र रूप धर्मको अथवा उत्तम क्षमादि दशलक्षण रूप धर्मको जो स्वय आचरण करें अथवा अन्य शिष्योंसे आचरण करावें—स्वय पालन करें और शिष्योंसे पालन करावें उनको आचार्य कहते है; ऐसे आचार्योंकी

स्तुति कर आलोचनादि क्रिया कर्म करता हू।

तथा मै उपाध्यायोकी स्तुति कर क्रिया कर्म करता हू। वे उपाध्याय 'धम्म-देसियाणं" कहलाते हैं। चारित्र रूप धर्मका अथवा उत्तम क्षमादि दशलाक्षणिक रूप धर्मका जो उपदेश दें, शिष्योको अध्ययन करावें उनको उपाध्याय परमेष्ठी कहते है। ऐसे उपाध्याय परमेष्ठीकी स्तुति कर मै आलोचना आदि क्रिया कर्म करता हू।

इसीप्रकार साधु परमेष्ठीकी स्तुति कर क्रिया कर्म करता हू। साधु परमेष्ठी 'धम्माणाय गाणं' कहलाते हैं। जो चारित्ररूप धर्मका अथवा दशलाक्षणिक रूप धर्मका अनुष्ठान करें-पालन करें उनको साधु परमेष्ठी कहते हैं। ऐसे समस्त साधुओंकी स्तुति कर मैं आलोचना आदि क्रिया कर्म करता हूं।

अरहत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु ये पाचों ही परमेष्ठी "धम्म-वरचाउरगचक्कवट्टीणं" कहलाते हैं। धर्म ही एक सबसे उत्तम चतुरग सेना कहलाती हैं, क्योकि अपने कार्य करने में अर्थात् आत्माका कल्याण करनेमें धर्म का प्रसार वा वृद्धि किसी से किसी प्रकार भी रोकी नहीं जा सकती। ऐसे धर्मरूप चतुरंग सेनाके जो चक्रवर्ती हों—एक मात्र स्वामी हों उनको "धम्मवरचाउरग-चक्कवट्टीणं" कहते हैं। ये पाचों ही परमेष्ठी धर्मकी वृद्धि करनेके लिये धर्मरूपी चतुरग सेनाके नायक है इसलिये 'धम्मवरचाउरंगचक्कवट्टीणं" कहलाते हैं। इसके सिवाय ये पाचो ही परमेष्ठी "देवादिदेवाणं" कहलाते है जो चतुर्निकाय देवोंके द्वारा भी पूज्य हों, वदनीय हों, चतुर्निकाय देवभी जिनको अधिदेव अथवा देवाधिदेव माने उनको 'देवाधिदेव' कहते हैं। ये पाचो ही परमेष्ठी देवाधिदेव हैं, क्योंकि समस्तदेव इनके लिये वदना करते है। ऐसे पाचो परमेष्ठियोंकी मै स्तुति करता हू तथा क्रियाकर्म करता हू।

इस प्रकार गुणियोंकी स्तुति कर अब गुणोकी स्तुति करते है। मै सम्यग्ज्ञान की, सम्यग्दर्शनकी तथा सम्यक्चारित्रकी सदा स्तुति करता हू। इन तीनों रत्नों का सदा क्रियाकर्म करता हू।

यद्यपि इस आत्मामें अनन्त गुण है तथापि मोक्षके कारण ये तीन ही रत्न-त्रय है। इसलिये समस्त गुणोंमें ये ही प्रधान हैं। अतएव उन्हीं तीनो गुणोंकी स्तुति की है।

आगे सामायिक करनेकी प्रतिज्ञा करते हैं—

**करोमि भंते सामायियं सव्वमावज्जजोगं पच्चक्खामि जावज्जीवं तिविहेण मणसा वचसा कायेण ण करेमि, ण कारेमि, करंतंपि ण समणुमणामि। तस्स भंते अइचारं पडिक्कमामि णिंदामि गरहामि जाव अरहंताणं भयवंताणं पज्जुवासं करेमि तावकालं पावकम्मं दुच्चरियं वोस्सरामि।**

अर्थः— अरहंत आदि पाचों परमेष्ठियोंका क्रियाकर्म करता हुआ मै हे भगवान्! सबसे पहले सामायिक करता हूं जिसमें राग द्वेषका सर्वथा त्याग कर माध्यस्थ भाव धारण किये जाय उसको सामायिक कहते हैं। लिखा भी है—

**जीवियमरणे लाहालाहे संजोग विप्पजोगे य।**
**बंधुरि सुहदुक्खादो समदा सामायियं णाम॥**

अर्थः—जीवित रहनेमें, मरनेमें, लाभमें, अलाभमें, संयोगमें, वियोग में, बंधुओंमें, शत्रुओंमें, सुखमें तथा दुःखमें सबमें जो समता धारण कहता है, किसी में राग-द्वेष नहीं करना है उसको सामायिक कहते है।

ऐसे सामायिकको करता हुआ मै मन वचन कायकी समस्त अशुभ प्रवृत्तियोका त्याग करता हू तथा वह त्याग जीवन पर्यंत करता हू और मन वचन काय कृत कारित अनुमोदना से करता हू। भावार्थ मन वचन कायकी अशुभ प्रवृत्तियोको न तो मैं शरीरसे करूगा, न वचनसे कराऊंगा और न करते हुए की मनसे अनुमोदना करूगा। अथवा मै कायसे न करूगा न कराऊगा और न अनुमोदना करूगा इसी प्रकार वचनसे और मनसे न करूंगा, न कराउंगा और न अनुमोदना करूंगा।

हे भगवन्! मै जो अरहत सिद्ध आदि पाचों परमेष्ठीका क्रिया कर्म करता हू उसमें होनेवाले अतिचार वा दोषो का भी त्याग करता हू। उन दोषो की वा अतिचारोंकी निंदा करता हू और गर्हा करता हू। जो दोष किये हैं उनके लिये अपने आत्मा की साक्षीपूर्वक "हाय! यह काम मैने वहुत ही बुरा किया है" इस प्रकार हृदयमें भावना रखना निंदा कहलाती है, तथा गुरुके सन्मुख जाकर उनकी साक्षीपूर्वक उन्हीं दोषोंकी निंदा करना गर्हा कहलाती है। इस प्रकार मै लगे हुए दोषोकी निंदा और गर्हा करता हू। और अतिचारोका त्याग करता हू।

मैं केवल अशुभ क्रियाओंका त्याग ही नहीं करता किंतु संसार में जितने अरहंत हैं जो कि अनंतज्ञानी और पूज्य हैं उनको जबतक मैं विशुद्ध मनसे पर्युपासन करता हूं जबतक उन अर्हंतदेवकी सेवा करता हूं वा उनका स्मरण करता हूं, तबतक मैं पाप कर्मों का त्याग कर देता हूं। जन्ममरणरूप संसारको बढ़ानेवाले जितने अशुभ कर्म हैं उन सबको पाप कहते हैं। अथवा पापोंके लिये जो क्रिया की जाती है, जो व्यापार किया जाता है उसको भी पापकर्म कहते हैं। ऐसे पाप कर्मों का मैं त्याग करता हूं। तथा जन्ममरणरूप संसारकी प्रवृत्तिके कारणजो चेष्टा है- जो चारित्र है वा व्यापार है उसको दुश्चरित्र वा दुच्चरिय कहते हैं, ऐसे दुश्चरित्रको भी मैं छोड़ता हूं। पापकर्म और दुश्चरित्र दोनोंका मैं त्याग करता हूं और इन दोनोंसे मैं उदासीन होता हूं।

( यहा पर णमोकार मंत्रका नौवार जाप करना चाहिये )

## चौवीस तीर्थङ्करोंकी स्तुति--

थोस्सामिहं जिणवरे तित्थयरे केवली अणंतजिणे।
णरयवरलोयमहिए विहुयरयमले महप्पण्णे ॥ १ ॥
लोयस्सुज्जोययरे धम्मं तित्थंकरे जिणे वंदे।
अरहंते कित्तिस्से चउवीसं चेव केवलिणो ॥ २ ॥
उसहमजियं च वंदे संभवमभिणंदणं च सुमइं च ॥
पउमप्पहं सुपासं जिणं च चंदप्पहं वंदे ॥ ३ ॥
सुविहिंच पुप्फयंतं सीयल सेयं च वासुपुज्जं च।
विमलमणंतं भयवं धम्मं संति च वंदामि ॥ ४ ॥
कुंथुं च जिणवरिंदं अरं च मल्लिं च सुव्वयं च णमिं।
वंदाम्यरिट्ठणेमिं तह पासं वड्ढमाणं च ॥ ५ ॥
एवंमए अभित्थुया विहुयरयमला पहीणजरमरणा।
चउवीसंपि जिणवरा तित्थयरा मे पसीयंतु ॥ ६ ॥
कित्तियवंदिय महिया एदे लोगोत्तमा जिणा सिद्धा।
आरोग्गणाणलाहं दिंतु समाहिं च मे बोहिं ॥ ७ ॥

चंदेहिं णिम्मलयरा आइच्चेहि अहियपहा सत्ता ।
सायरमिव गंभीरा सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु ॥ ८ ॥

अर्थ— अब मै वृषभादि महावीर पर्यंत चौवीसों तीर्थंकरोकी स्तुति करता हू । वे समस्त तीर्थंकर 'जिनवर' कहलाते हैं । गणधरादिक देव एकदेश जिन कहलाते है और उनमें जो श्रेष्ठ हों उनको जिनवर कहते हैं । इसके सिवाय वे तीर्थंकरकेवली 'अणंतजिण' हैं । केवलज्ञान विशिष्ट होनेसे केवली कहलाते हैं । तथा जिसका अन्त न हो ऐसे ससार को अनंत कहते हैं । भगवान् तीर्थंकर देव ऐसे अनंत संसारको जीतनेवाले हैं, इसलिए 'अनत जिन' कहलाते हैं । अथवा जिनका अत न हो ऐसे अनत सख्या विशिष्ट तीर्थंकरोंको 'अनतजिन' कहते हैं । इससे त्रिकालवर्ती समस्त तीर्थंकरोंका ग्रहण होजाता है । फिर वे तीर्थंकर 'णर-पवरलोएमहिये' कहे जाते हैं । जो नर-मनुष्योंमें प्रवर-श्रेष्ठ हों उनको 'नरप्रवर' कहते हैं । ऐसे लोग चक्रवर्त्ती आदि कहलाते हैं । ऐसे चक्रवर्ती आदि के द्वारा भी-वे भगवान् पूज्य हैं, इसलिये वे 'नरप्रवरमहित' कहलाते हैं । अथवा वे तीर्थं-करपरमदेव मनुष्योंमें श्रेष्ठ हैं इसलिये 'नरप्रवर' कहलाते हैं और इन्द्रादिकोंके द्वारा पूज्य हैं, इसलिये महित वा पूज्य कहलाते हैं । वे तीर्थकर परमदेव 'विहुयर-यमले' अर्थात् 'विधूतरजोमल' हैं । जिसप्रकार धूल बादलोंको ढक लेती है, उसी प्रकार ज्ञानावरण और दर्शनावरण ये दोनों कर्म आत्माके ज्ञानदर्शन स्वभाव को ढक लेते है, इसलिए इन कर्मों को रज कहते है । भगवान तीर्थंकरने इन दोनों कर्मरूपी रजकी मलिनता नष्ट कर दी है इसलिये वे 'विधूत रजोमल' कहे जाते है । इसके सिवाय वे भगवान् 'महप्पराण' हैं । मह शब्दका अर्थ पूजा है । । जो पूजाको प्राप्त हुए हों—–जिनकी पूजा तीनों लोकोंने की हो उनको 'मह आपन्न' कहते हैं । अथवा भूतपूर्व नयकी अपेक्षासे तीर्थंकरको 'महाप्रज्ञ' भी कहते हैं । प्रज्ञाशब्द का अर्थ वुद्धि है, उसका उपयोग वा सत्ता केवलज्ञान अवस्थामें नहीं हो सकती, इसलिये यहा पर गृहस्थावस्था की महाबुद्धिमत्ताका ग्रहण करते है ॥१॥

इसके सिवाय वे भगवान् अपने केवलज्ञान के द्वारा लोकाकाशके समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाले हैं इसलिये वे लोयस्सुज्जोययरे, अर्थात् 'लोकस्य द्योतक' कहे जाते हैं । ऐसे तीर्थंकरोंकी मै स्तुति करता हूं । तथा चारित्ररूप धर्म

की स्तुति करता हूं वा उत्तम क्षमा मार्दव आदि दशलक्षणरूप धर्मकी स्तुति करता हूं, समस्त–तीर्थंकरोंकी स्तुति करता हूं। तथा मुंडकेवली, मूककेवली, अंतकृतकेवली आदि अन्य समस्त अरहतोंकी स्तुति करता हू। घातिया कर्मोंके नाश कर देनेसे जिनको अनतज्ञान प्रगट हो जाता है उनको अरहंत कहते है। ऐसे अरहत ही तीर्थंकर कहे जाते है। इस वर्तमानकाल सम्बधी अवसर्पिणीकालमें जो २४ तीर्थंकर हुये है जो कि केवलज्ञान से सुशोभित हुये हैं ऐसे २४ तीर्थंकरोका अलग अलग नाम लेकर और उनके लिये अलग अलग प्रणाम करता हुआ उन सबकी स्तुति करता हू ॥ २ ॥

मै श्री वृषभदेव और अजितनाथके लिये वदना करता हू। शभवनाथ, अभिनदननाथ, सुमतिनाथ, पद्मप्रभ, सुपार्श्वनाथ और भगवान् चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रदेवको वदना करता हू ॥ ३ ॥

भगवान् सुविधिनाथ ( पुष्पदत ), शीतलनाथ, श्रेयासनाथ, वासुपूज्य, विमलनाथ, अनंतनाथ, धर्मनाथ और भगवान् शातिनाथ के लिये वंदना करता हूं ॥४॥

भगवान् जिनेन्द्रदेव कुन्थुनाथ, अरनाथ, मल्लिनाथ, मुनिसुव्रतनाथ, नमिनाथ, अरिष्टनेमिनाथ, पार्श्वनाथ और वर्द्धमान भगवान्के लिये मै वदना करता हूं ॥ ५ ॥

आगे अपनी शक्ति और भक्तिके अनुसार जिनकी स्तुति की है ऐसे उन भगवानसे अपना आत्मकल्याणरूप फल चाहते हुये स्तुतिकार कहते हैं कि वे भगवान् चौवीसों तीर्थंकर अनुपम और अचिंत्य गुणोंसे सुशोभित हैं तथा 'विहुयरयमला' अर्थात् घातियाकर्मरूपी रज और मलसे सर्वथा रहित हैं और 'पहीणजरमरणा' अर्थात बुढापा जन्म मरण आदि समस्त दोषोसे रहित मुक्त है ऐसे तीर्थंकर जिनेन्द्रदेव के चौवीसों नाम समस्त पापोंको नाश करनेवाले और परस्पर एक दूसरे से भिन्न भिन्न हैं उन सबकी मैने स्तुति की है। इसलिये वे चौवीसो तीर्थंकर मुझ पर प्रसन्न हो ॥ ६ ॥

ये चौवीसो तीर्थंकर सर्वोत्कृष्ट है और कृतकृत्य हैं, इनकी मैंने वचनसे स्तुति की है, मनसे वदना की है और कायसे पूजाकी है। ऐसे ये तीर्थंकर परमदेव आरोग्यज्ञानकी प्राप्ति देवे। जिसप्रकार रोग शरीरका घात करते हैं उसी प्रकार ज्ञानावरण कर्म भी आत्माके स्वरूपका घात करता है। इसलिये वह रोग समान

है। जिसके वह रोगरूप ज्ञानावरणकर्म न हो उसे अरोग कहते है, उस अरोग के भावको आरोग्य कहते हैं। उस आरोग्यके साथ जो ज्ञान होता है उसे आरोग्यज्ञान कहते हैं। जो ज्ञान समस्त ज्ञानावरणकर्मसे रहित है ऐसा केवलज्ञान वा पूर्णज्ञानको 'आरोग्यज्ञान' कहते हैं। ऐसे केवलज्ञान की प्राप्ति देवें अथवा रोग शब्दका अर्थ मिथ्यात्व है, क्योंकि वह मिथ्यात्व ज्ञानको विपरीत बना देता है। ऐसे मिथ्यात्वसे रहित जो ५ प्रकारका सम्यग्ज्ञान है उसे देवें। तथा २४ ही तीर्थंकर मुझे समाधि अर्थात् धर्मध्यान, शुक्लध्यानकी प्राप्ति देवे, अर्थात् चारित्ररूप समाधिको देवे, और बोधि अर्थात् सम्यग्दर्शनको देवें। जिससे पदार्थोंका यथार्थ स्वरूप जाना जाय उसे बोधि कहते हैं। सम्यग्दर्शनके होनेसे ही पदार्थों का यथार्थस्वरूप जाना जाता है। इसलिये सम्यग्दर्शनको ही बोधि कहते हैं। इस प्रकार वे भगवान् मुझे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्ररूप रत्नत्रय की प्राप्ति देवें ॥ ७ ॥

भगवान् सिद्ध परमेष्ठी समस्तकर्मोंसे रहित है, इसलिये वे चन्द्रमासे भी अत्यत निर्मल हैं। समस्त लोक को प्रकाशित करनेवाले केवलज्ञान की प्रभासे सुशोभित हैं, इसलिये वे 'आइच्चोहें' अर्थात् आदित्य —सूर्यसे भी 'अहियपहा' अर्थात् अधिक प्रभावशाली हैं अथवा वे चौबीसों तीर्थंकर चन्द्रमासे भी अधिक निर्मल हैं और शरीरकी प्रभा असाधारण करोड़ो सूर्योंकी प्रभाके समान होनेके कारण सूर्यसे भी अधिक प्रभायुक्त हैं तथा शस्त अर्थात् अत्यत प्रशसनीय हैं अथवा परम उपशमको प्राप्त हो चुके हैं। अथवा 'अहियं पयासता' ऐसा भी पाठ है। उसका अर्थ ऐसा है कि वे भगवान् सूर्यसे भी अधिकरीतिसे पदार्थों को प्रकाशित करनेवाले है। तथा वे भगवान् समुद्रके समान हैं गभीर है। यद्यपि उनमें अनंतगुणरूपी रत्न हैं तथापि समुद्रके समान गभीरताके कारण दिखाई नहीं देते। ऐसे ससारके दु:खोंसे सर्वथा रहित सिद्ध परमेष्ठी स्तुति करने वाले मुझको समस्त कर्मोंसे रहित ऐसी सिद्ध अवस्था को देवे मुझे मोक्षप्रदान करें ॥ ८ ॥

---

# श्रीसिद्धभक्तिः ।

( स्रग्धरा )

सिद्धानुद्धूतकर्मप्रकृतिसमुदयान्साधितात्मस्वभावान्,
वंदे सिद्धिप्रसिद्ध्यैतदनुपमगुणप्रग्रहाकृष्टितुष्टः ।
सिद्धिः स्वात्मोपलब्धिः प्रगुणगुणगणोच्छादिदोषापहारात्,
योग्योपादानयुक्त्या दृषद इह यथा हेमभावोपलब्धिः ॥ १ ॥

*अन्वयार्थः*–( उद्धूतकर्मप्रकृति समुदयान ) जिन्होने ज्ञानावरणादि आठ कर्मों का नाश कर दिया है, ( साधितात्मस्वभावान् ) जिन्होने आत्मस्वभाव की सिद्धि करली है ऐसे ( सिद्धान् ) सिद्ध परमेष्ठीको मै (तदनुपमगुणप्रग्रहाकृष्टितुष्ट ) उनके अनुपम, अनत गुणरूपी रस्सीसे खिंच जाने के कारण संतुष्ट हुआ ( सिद्धिप्रसिद्ध्यै ) आत्मसिद्धिकी प्राप्ति के लिये ( वदे ) वंदना करता हूं। (यथा) जिसप्रकार ( इह )इस ससार मे ( योग्योपादानयुक्त्या ) योग्य उपादान सामग्री के मिलने से ( दृषदः ) पत्थरसे ( हेमभावोपलब्धिः ) स्वर्णभावकी प्राप्ति होती है "तथा" उसीप्रकार ( प्रगुणगुणगणो च्छादिदोषापहारात ) अनतज्ञानादि गुणोंका आच्छादन करनेवाले अथवा विकृतकरनेवाले दोषो—कर्मोंके नाश होजाने से ( स्वात्मोपलब्धिः ) शुद्ध आत्मतत्त्व की उपलब्धि को ( सिद्धिः ) सिद्धि कहते हैं ॥ १ ॥

*भावार्थः*–जिसप्रकार भट्टी, धमनी आदि कारणों की युक्तिपूर्वक योजना करनेसे सुवर्णपाषाण में से किट्ट कालिमा आदि मैल सब निकल जाता है और शुद्ध सुवर्णकी प्राप्ति होजाती है उसी प्रकार यह ससारी आत्मा ज्ञानावरणादि कर्मों मे अत्यंत मलिन हो रहा है। इस आत्मा में ज्ञानादिगुण सर्वोत्कृष्ट हैं जो कि किसी भी द्रव्यमें नहीं रहते। अथवा जिनसे पदार्थों का यथार्थ स्वरूप प्रकाशित हो ऐसे ज्ञानदर्शन आदि आत्मा में सर्वोत्कृष्ट गुण है अथवा अनतज्ञान अनत-दर्शन आदि सर्वोत्कृष्ट गुण हैं ऐसे अनतगुणो का समुदाय आत्मा में है। इस

संसारी आत्माके साथ जो ज्ञानावरण दर्शनावरण आदि घातिया कर्म लगे हुये हैं वे सब आत्माके उन अनन्तज्ञान व अनन्तदर्शन रूप गुणों का घात करते हैं इसीलिये उन समस्त कर्मोंको दोष कहते हैं। उन समस्त घातिया, अघातिया कर्मरूपी दोषोंका सर्वथा नाश वा अभाव हो जानेसे जो अनन्तज्ञानादि स्वरूप शुद्ध आत्माकी प्राप्ति होजाती है उसको "सिद्ध" कहते हैं। उस सिद्धको जो प्राप्त हो चुके हैं, जिनको उस शुद्ध आत्मतत्त्व की प्राप्ति हो गई है उन्हें सिद्ध कहते हैं। वे भगवान कर्मों की प्रकृतियोंके समुदायसे सर्वथा रहित होते हैं। ससार में बहुतसे ऐसे भी मनुष्य हैं जिनको अजनगुटका सिद्ध होजाता है, वे एक प्रकार का सिद्ध अजन बनाते हैं जिसको आखमें लगानेसे वे किसी को दिखाई नहीं देते तथा उनको सब कुछ दिखता है। ऐसे मनुष्यो को अजनगुटका सिद्ध कहते है। वे अजनगुटका सिद्ध, सिद्ध नहीं हैं किन्तु जिनके समस्त कर्म नष्ट हो जाते है उन्हींको सिद्ध कहते है। यही सचित करने के लिये आचार्यने सिद्धोंका स्वरूप समस्त कर्मप्रकृतियोंसे रहित बतलाया है। इसके सिवाय जिन्होंने अनतज्ञानदर्शन स्वरूप अपने आत्मा का निजस्वभाव सिद्ध कर लिया है उन्हींको सिद्ध कहते हैं।

बहुतसे नैयायिक आदि मतवाले ईश्वरको सदा ज्ञानी मानते है, ईश्वरमें सदा से रहनेवाला ज्ञान मानते हैं। उनका खडन करनेके लिये आचार्य कहते है कि जिन्होंने अनतज्ञान प्राप्त कर लिया है वे ही सिद्ध कहलाते हैं। ईश्वरमें सदासे ज्ञान कभी नहीं हो सकता। पूर्णज्ञानप्राप्त करनेके लिये ज्ञानावरणादि कर्मोंका नाश करना पड़ता है, तब कहीं जाकर पूर्णज्ञान प्रगट होता है। जिनके पूर्णज्ञान प्रगट हो जाता है उन्हींको सिद्ध कहते हैं। उनसिद्धोंके उपमारहित अनन्तगुण हैं, उन अनतगुणरूपी रस्सी के द्वारा उन सिद्धोंकी ओर खिंच जानेके कारण अत्यत संतुष्ट हुआ मैं उस शुद्ध आत्मस्वरूप सिद्धिकी प्राप्तिके लिये उन सिद्ध परमेष्ठीको नमस्कार करता हूं।

आगे— नैयायिक बौद्ध आदि अन्य दर्शनकार जो मोक्षका स्वभाव मानते हैं—उसका खण्डन करते हुये आचार्य मोक्षका यथार्थ स्वरूप बतलाते हुये आत्मतत्त्वका निरूपण भी करते हैं—

नाभावः सिद्धिरिष्टा न निजगुणहतिस्तत्तपोभिर्न युक्तः ।
अस्त्यात्मानादिबद्धः स्वकृतजफलभुक् तत्क्षयान्मोक्षभागी ॥
ज्ञाता द्रष्टा स्वदेहप्रमितिरुपसमाहारविस्तारधर्मा ।
ध्रौव्योत्पत्ति व्ययात्मा स्वगुणयुत इतो नान्यथा साध्यसिद्धिः ॥२॥

*अन्वयार्थ.*—( अभावः ) "दीपक के बुझने की तरह" आत्मतत्त्वके अभाव को ( सिद्धि. ) सिद्धि ( न इष्टा ) नहीं माना जा सकता है, उसी प्रकार ( निज-गुणहनिः 'सिद्धिः न इष्टा' ) अपने विशेष गुणों के अभाव को भी सिद्धि मानता इष्ट नहीं है। क्योकि जो लोग आत्माभाव और विशेष गुणों के नाशको सिद्धि मानते हैं वे अपने ही नाश करनेके लिये ( तत्तपोभिः न युक्तः ) तपश्चर्या आदि के द्वारा प्रवृत्त नहीं हो सकते हैं। साथ ही जिनका ऐसा मत है कि आत्म तत्त्व ही नहीं है, उनका यह कहना भी ठीक नहीं है, क्योकि ( अनादिबद्धः ) अना-दिकाल से कर्मों से बद्ध, ( बधा हुआ ) ( स्वकृतजफलभुक् ) अपने द्वारा किये हुए अच्छे बुरे कर्मों के फलों को भोगनेवाला, ( ज्ञाता ) जाननेवाला ( दृष्टा ) देखनेवाला ( स्वदेहप्रमितिः ) अपने द्वारा प्राप्त शरीर के प्रमाणमें रहनेवाला, ( उपसमाहारविस्तारधर्मा ) संकोच और विस्तार धर्मवाला, ( ध्रौव्योत्पत्तिव्य-यात्मा ) उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य स्वरूप तथा ( स्वगुणयुतः ) अपने ज्ञानादि गुणो से युक्त ( आत्मा अस्ति ) आत्मा है। ( इत अन्यथा साध्यसिद्धिः न ) यदि ऐसा न माना जावे तो इष्ट साध्यकी सिद्धि नहीं हो सकती ॥ २ ॥

*भावार्थः*—बौद्ध और वैशेषिक आदि मतवाले मोक्षका स्वरूप अभाव-रूप मानते हैं। वे कहते हैं कि जिसप्रकार तेलके समाप्त होने पर दीपक बुझ जाता है फिर वह किसी भी दिशा व विदिशामें जाकर नहीं ठहरता किन्तु वह सर्वथा नष्ट हो जाता है, उसीप्रकार आत्मा की सन्तान का जब क्लेश वा दुःखा-दिक नष्ट हो जाता है तब आत्मा का सर्वथा अभाव हो जाता है। इसी को मोक्ष कहते हैं ऐसा बौद्ध मानते हैं परतु आचार्य इसका खडन करते हुये कहते हैं कि मोक्षका स्वरूप अभावस्वरूप नहीं है। क्योंकि ऐसा कोई भी बुद्धिमान नहीं है-जो अपना नाश करनेके लिये प्रयत्न करे। तथा मोक्ष के लिये प्रयत्न किया ही जाता है। इसलिये बौद्ध का माना हुआ मोक्षका स्वरूप ठीक नहीं है।

योग कहते हैं कि बुद्धि, सुख, दुख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म और

संस्कार ये आत्मा के विशेष गुण हैं। इनका अत्यन्त नाश हो जाना ही मोक्ष है। परन्तु आचार्य कहते हैं कि योगोंके द्वारा माना हुआ मोक्षका यह लक्षण भी ठीक नहीं है। क्योंकि मोक्षका स्वरूप आत्माके गुणोंके नाश होने रूप नही है। इसका भी कारण यह है कि यदि आत्मा के गुणोका नाश होना ही मोक्ष मान लिया जाय तो उनका तपश्चरण करना, व्रत पालना आदि कुछ भी नहीं बन सकेगा। क्योकि अपने आत्मा का नाश करने के लिये अथवा अपने आत्मा के गुणोंका नाश करनेके लिये कोई भी मनुष्य व्रत वा तपका पालन नहीं करता। संसारमें जो तप और व्रतोंका पालन किया जाता है वह आत्माको दुर्गतसे बचाने के लिये और आत्माके गुणोकी वृद्धि करनेके लिये ही किया जाता है। अतः मानना चाहिये कि आत्माके गुणोका नाश होना मोक्षका स्वरूप नहीं है।

चार्वाक कहता है कि आत्मा ही कोई पदार्थ नहीं है, आत्माका ही सर्वथा अभाव है, फिर मोक्ष किसकी? परंतु चार्वाकका भी यह कहना ठीक नहीं है। इसीका खंडन करते हुये आचार्य कहते हैं कि आत्मा है और वह अनादिकालसे चला आ रहा है। कोई कोई लोग आत्माका अस्तित्व मानते तो हैं परंतु उस आत्माको ही मानते हैं—भूत और भविष्यत कालमें उसका अस्तित्व नहीं मानते। इसी बातका खंडन करनेके लिये आचार्य कहते हैं कि वह आत्मा अनादिकालसे चला आ रहा है।

अथवा यो कहना चाहिये कि यह आत्मा अनादिकालसे कर्मोंसे बंधा हुआ चला आ रहा है। संतान प्रति संतान रूपसे बंधे हुए कर्मोंके द्वारा बंधनबद्ध होता हुआ चला आ रहा है। इस कथनसे आचार्य ने सांख्यमत का खंडन किया है। सांख्यमतवाला मानता है कि आत्मा तो सदा मुक्त ही रहता है। वह आत्मा कभी कर्मबद्ध वा पापोंसे लिप्त नहीं होता। प्रकृति ही कर्मोंसे बद्ध वा पापोंसे लिप्त होती है और वही प्रकृति उन कर्मोंसे छूटती रहती है परंतु इसका खंडन करते हुए आचार्य कहते हैं कि आत्मा सदासे मुक्त नहीं है किन्तु अनादिकालसे कर्मबंधनबद्ध हो रहा है। इसलिये सांख्य का मानना सर्वथा अयुक्त है।

इसके सिवाय सांख्यमतवाला यह भी मानता है कि यह आत्मा कर्मोंको करता नहीं है किन्तु उन कर्मोंके फलोका भोक्ता अवश्य है। परंतु सांख्यमतका यह मानना भी सर्वथा अयुक्त है, क्योंकि जो कर्ता होता है वही भोक्ता होता है।

इसी बातको निरूपण करते हुये आचार्य कहते है कि वह अनादिकालसे चला आया आत्मा स्वय-अपने आप कर्मोंको करता है और फिर उससे जो सुख दुख रूप फल प्राप्त होते है उनको भोगता है। यह जीव अपने मन वचन कायकी जैसी प्रवृत्ति करता है—जैसी कषाय उत्पन्न करता है उसीके अनुसार अपने कर्मोंका बंध करता है और फिर समयानुसार जो कुछ उन कर्मोंका फल प्राप्त होता है वह उसे भोगता पड़ता है। इसप्रकार आत्माका यथार्थ स्वरूप कह कर आचार्यने बौद्ध-वैशेषिक-योग-साख्य-चार्वाक आदि सबका खंडन कर दिया है।

अब आचार्य यह दिखलाते हैं कि जब मोक्षका स्वरूप ऊपर लिखे अनुसार नहीं है तो फिर कैसा है? इसके उत्तरमें कहते हैं कि इस आत्माने जो कर्म स्वयं किये हैं उनका अत्यंत नाश हो जाने से ही मोक्षकी प्राप्ति होती है। उन कर्मोंका नाश उन कर्मोंका फल भोग लेने पर भी होता है और विना फल भोगे भी होता है—दोनों प्रकारसे होता है। परंतु उन कर्मोंका नाश हुये विना कभी भी मोक्ष प्राप्ति नहीं होती।

इसके सिवाय वह आत्मा ज्ञाता और दृष्टा है, ज्ञानोपयोग और दर्शनोपयोग स्वभाव सहित है। अनेक लोग आत्माका स्वरूप जड–अचेतन मानते हैं अथवा केवल चैतन्यमात्र मानते हैं। इसका खडन करनेके लिये आचार्य कहते हैं कि आत्मा जड़ नहीं और न ज्ञानशून्य केवल चैतन्यमात्र है किन्तु आत्मा ज्ञाता और दृष्टा है—जानना और देखना उसका स्वभाव है। ज्ञान और दर्शन स्वभावको ही चैतन्य कहते हैं।

आत्माका परिमाण अपने शरीरप्रमाण रहता है, साख्य-मीमासक और योग मत वाले आत्माको व्यापक मानते हैं परंतु उनका यह कहना ठीक नहीं है। यदि सबका आत्मा व्यापक है और वह समस्त शरीरोंमें रहता है तो फिर सब जीवोंको एकसा ज्ञान होना चाहिये परंतु ऐसा तो होता नहीं है अतः सिद्ध होता है कि आत्मा व्यापक नहीं है किंतु शरीरके ही बराबर रहता है। कदाचित् यहा पर कोई यह शका करे कि यदि आत्मा अपने शरीरके ही बराबर है तो फिर जो आत्मा हाथीके शरीरमें हैं वह हाथीके शरीरके बराबर है फिर वह मरकर यदि चींटीके शरीरमें जन्म ले, अथवा कोई चींटीका जीव हाथीके शरीरमें जन्मे तो

वह अपना परिमाण कैसे बदल सकता है ? इसके उत्तरमें आचार्य कहते है कि जिसप्रकार किसी दीपकको छोटे घरमें रखदें तो उतने ही घरमें वह प्रकाश फैल जाता है और यदि उसी दीपकको बडे घरमें रखदें तो उसका प्रकाश फैलकर सब घरमें फैल जाता है। यदि उसी दीपकको घडे में रखदें तो उसका प्रकाश उतना ही रह जाता है और मैदान में टांगदे तो दूर तक फैल जाता है। जिस प्रकार दीपकके प्रकाशमें सकोच होने और फैलनेकी शक्ति है उसीप्रकार आत्माके प्रदेशोंमें भी संकोच और विस्तार होनेकी शक्ति है। अपने २ कर्मोंके उदयसे यह जीव जब जैसा छोटा या बडा शरीर पाता है तब उसी परिमाण हो जाता है। जब छोटा शरीर पाता है तब आत्माके प्रदेश संकुचित होकर उसी छोटे शरीर रूप हो जाते है और जब बडा शरीर पाता है तब वे ही प्रदेश विस्तृत होकर उस बडे शरीर रूप हो जाते हैं। बच्चेके शरीरमे आत्मा उतने ही परिमाण रूप है फिर शरीर बडा होने पर वे ही आत्मा के प्रदेश फैलकर उस बड़े शरीर रूप हो जाते है। यही कारण है कि शरीरके बढ़ जाने पर भी शरीरका कोई भी भाग ऐसा नहीं रहता जिसमें आत्मा न हो। इससे सिद्ध हो जाता है कि आत्माके प्रदेशोंमें संकोच विस्तार होने की शक्ति है। जब यह आत्मा कर्मोंके उदयसे छोटा शरीर पाता है तब उसके आत्माके प्रदेश सकुचित उसी शरीरके परिमाण हो जाते हैं तथा जब बडा शरीर पाता है तब वेही आत्मप्रदेश विस्तृत होकर उस बडे शरीर रूप हो जाते हैं।

इसके सिवाय वह आत्मा उत्पादव्ययध्रौव्य स्वरूप है। साख्य-मीमासक और यौग कहते हैं कि आत्मा सर्वथा नित्य है। सर्वथा नित्य होनेके कारण उस में उत्पादव्यय नही हो सकता परतु इन लोगोंका यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि एक आत्मा जो आज सुखी है वही आत्मा कल दुखी हो जाता है तथा जो आज दुखी है वह कल सुखी है इस प्रकार आत्मामें उत्पाद और विनाश स्पष्ट रीति से प्रतीत होता रहता है। अतः आत्मा सर्वथा नित्य नहीं है किन्तु उत्पाद व्ययध्रौव्य स्वरूप है। बौद्धमतवाला मानता है कि आत्माका स्वभाव ज्ञानरूप है तथा ज्ञानमें सदा उत्पाद–विनाश होता रहता है। कभी ज्ञान बढ़ता है, कभी ज्ञान घटता है अत. सर्वथा नित्य नहीं है किन्तु उत्पादव्यय स्वरूप है। बौद्धमतवाला आत्माको ध्रौव्य स्वरूप नहीं मानता परंतु उसका यह

मानना भी ठीक नहीं है—क्योंकि यदि आत्मामें ध्रौव्यपना न माना जायगा तो "मैं वही हू जो बालक अवस्थामें ऐसा था और कुमार अवस्थामें ऐसा था" यह जो प्रत्येक जीवको प्रत्यभिज्ञान होता है सो नहीं होना चाहिये। यदि आत्माको सर्वथा उत्पादव्यय स्वरूप ही माना जायगा ध्रौव्यरूप न माना जायगा तो फिर लेन देनका व्यवहार वा धरोहर रखने और लेनेका व्यवहार कभी नहीं हो सकेगा परंतु ये सब व्यवहार होते हैं और "मैं वही हू" यह प्रत्यभिज्ञान सबको होता है। इससे स्पष्ट सिद्ध होता है कि आत्मा ध्रौव्यस्वरूप है। इस प्रकार आत्माका स्वरूप उत्पाद व्यय और ध्रौव्यस्वरूप बतला कर आचार्यने सांख्य-मीमांसक-योग और बौद्धका खडन कर दिया है।

इसके सिवाय वह आत्मा अपने ज्ञानादिगुणों से सुशोभित होनेके कारण ही उसके निज स्वरूपकी प्राप्ति अथवा मोक्षकी प्राप्ति होती है। यदि आत्माको ज्ञानादिक गुण विशिष्ट न माना जायगा तो फिर उसके निज स्वरूपकी प्राप्ति वा मोक्षकी प्राप्ति भी कभी नहीं हो सकती ज्ञानावरणादिक कर्म आत्माके ज्ञानादिकगुणोंको ढक लेते हैं—उन कर्मोंके नाश होनेसे वे ज्ञानादिक गुण प्रगट हो जाते हैं। इसीको निजस्वरूप अथवा मोक्षकी प्राप्ति कहते हैं। इससे सिद्ध होता है कि आत्मा को ज्ञानादिक गुण विशिष्ट माननेसे ही मोक्षकी प्राप्ति हो सकती है अन्यथा कभी नहीं हो सकती!

आगे यह आत्मा स्वयभू कैसे बनता है? सो दिखलाते हैं—

स त्वन्तर्बाह्यहेतुप्रभवविमलसद्दर्शनज्ञानचर्या,
संपद्धेतिप्रघातक्षतदुरिततया व्यञ्जिताचिन्त्यसारैः ॥
कैवल्यज्ञानदृष्टिप्रवरसुखमहावीर्यसम्यक्त्वलब्धि,—
ज्योतिर्वातायनादिस्थिरपरमगुणैरद्भुतैर्भासमानः ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थौ*— ( स ) वह आत्मा ( अन्तर्बाह्यहेतुप्रभवविमलसद्दर्शनज्ञान-चर्यासंपद्धेतिप्रघातक्षतदुरिततया ) दर्शनमोहनीय आदि कर्म का क्षयोपसमादि-रूप अंतरंग कारण और गुरूपदेश आदि बहिरंग कारणों से उत्पन्न होनेवाले तथा निर्मल ऐसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र संपत्ति रूपी शस्त्र के प्रघातसे ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अतराय आदि कर्मोंके नाश हो जानेसे ( व्यञ्जिताचिन्त्यसारैः ) जिनकामाहात्म्य अचिंत्य है ऐसे प्रगट हुये

( केवल्यज्ञानदृष्टिप्रवरसुखमहावीर्यसम्यक्त्वलब्धिज्योतिर्वातायनादिस्थिरपरमगुणैः अद्भुतैः भासमानः तु "स्वयम्भूः भवति" ) केवलज्ञान, क्षायिक सम्यक्त्व, अनन्तसुख, अनन्तवीर्य, अनतदर्शन, अनतदान, अनतलाभ, अनतभोग, अनन्त उपभोग, भामंडल, चौसठ चमर और तीन छत्र आदि तथा आश्चर्यकारी अनन्तकाल रहनेवाले दूसरे अनत गुणों से दैदीप्यमान स्वयम्भू होता है ॥ ३ ॥

*भावार्थः*—दर्शनमोहनीयकर्मका उपशम क्षय और क्षयोपशम होना सम्यग्दर्शन उत्पन्न होनेके लिये अतरग कारण हैं तथा गुरुका उपदेश, जिनबिंबदर्शन, जातिस्मरण आदि बाह्य कारण हैं। इन अतरंग और बाह्य कारणोंके मिलनेसे सम्यग्दर्शन प्रगट होता है। सम्यग्ज्ञान उत्पन्न होनेके लिये दर्शनमोहनीय और ज्ञानावरण कर्मका क्षयोपशमादि होना अतरग कारण है और गुरुका उपदेश, स्वाध्याय, तीव्रबुद्धि आदि बाह्य कारण हैं। सम्यक्चारित्र उत्पन्न होनेके लिये मोहनीयकर्मकाक्षयोपशमादिक अतरंग कारण है और गुरु उपदेश शरीर सहनन आदि बाह्य कारण हैं। इन अतरग और बहिरग कारणोंके मिलनेसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र प्रगट होते है तथा कर्मोंके विशेप क्षयोपशम होनेसे ये सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र अत्यत निर्मल हो जाते हैं। इस प्रकार ये निर्मल सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र आत्माकी सपत्ति है। कर्मोंका नाश करनेके लिये यही रत्नत्रयरूप सपत्ति आत्माका शस्त्र है। इस रत्नत्रयरूप शस्त्रके प्रबल प्रहारसे घातिया कर्म रूपी पाप बहुत शीघ्र नष्ट हो जाते हैं। यह आत्मा अपने रत्नत्रयरूप शस्त्रके प्रबल प्रहारसे जिससमय घातिया कर्मोंको नष्ट कर देता है उसी समय इस आत्माके केवलज्ञान, केवलदर्शन, अनतसुख, अनतवीर्य अत्यत निर्मल सम्यक्त्व, क्षायिकदान, क्षायिकलाभ क्षायिकभोग, क्षायिक उपयोग, यथाख्यातचारित्र, भामडल, चमर और आदि शब्द से छत्रत्रय आदि अनेक अनुपम विभूतिया प्राप्त होती है। ये ऊपर लिखी विभूतिया सिवाय घातिया कर्मोंको नाश करनेवाले अरहंतोंके अन्य किसीके भी प्राप्त नहीं हो सकती। इन विभूतियोसे ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य, सम्यक्त्व आदि विभूतिया तो आत्मस्वभाव रूप हैं और वे शाश्वत–नित्य हैं। फिर उनका नाश कभी नहीं होता। वे शुद्ध मुक्त स्वरूप आत्माके साथ सदा बनी रहती हैं तथा भामण्डल, छत्र, चमर, सिंसासन आदि विभूतिया देवोपनीत हैं। वे शरीरके साथ तक रहती हैं। ये समस्त विभू-

तिया अद्भुत हैं, इनका चिंतवन भी नहीं किया जा सकता। इन विभूतियोंका माहात्म्य अचिंत्य हैं। वह अचिंत्य माहात्म्य स्पष्ट-प्रगट दिखाई देता है।

जब यह आत्मा घातिया कर्मोंके नाश कर देने पर ऊपर लिखे अचिंत्य और परम गुणोंके द्वारा दैदीप्यमान होता है तभी यह आत्मा स्वयभू वा अरहंत बन जाता है।

यह आत्मा किन २ कामोको करता हुआ स्वयभू होता है-यही बात आगे दिखलातेहैं:—

जानन्पश्यन्समस्तं सममनुपरत संप्रतृप्यन्वितन्वन्,
धुन्वन्ध्वान्तनितान्तं निचितमनुपमं प्रीणयन्नीशभावम्।
कुर्वन्सर्वप्रजानामपरमभिभवन् ज्योतिरात्मानमात्मा,
आत्मन्येवात्मनासौ क्षणमुपजनयन्सत्स्वयम्भूः प्रवृत्तः ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थौ*———( सत्स्वयम्भू प्रवृत्तः असौ आत्मा ) स्वयमू अवस्थाको प्राप्त हुआ यह आत्मा ( सम अनुपरत समस्त जानन् पश्यन् ) एकसाथ निरतर सम्पूर्ण लोकालोक को जानता और देखता रहता है, ( संप्रतृप्यन् ) पूर्ण तृप्तिको प्राप्त हो जाता है, ( वितन्वन् ) अनन्तकाल तक अपनी आत्मा में ही व्याप्त रहता है, ( निचित नितान्त ध्वान्तं धुन्वन् ) पहले उपार्जन किये हुए और घोर ऐसे मोह रूपी अधकार का पूर्णरूप से नाश कर देता है, ( अनुपम प्रीणयन् ) बारह-सभामें बैठे हुए भव्यजीवो को अपने अमृत के समान वचनों से सतुष्ट करता है, ( ईशभावं कुर्वन् ) तीनों लोकोंके प्रभुत्वको प्राप्त हुआ ( सर्वप्रजानां अपरमं ज्योतिः अभिभवन ) समस्त प्रजाके मध्यमें विराजमान होकर अपनी केवलज्ञान रूपी ज्योति के द्वारा दूसरे लोगों से माने हुये ईश्वर की ज्ञान रूप ज्योति को अथवा अपने प्रभामण्डल के द्वारा सूर्यके प्रकाश को तिरस्कृत करता है, तथा यह स्वयभू स्वरूप आत्मा ( आत्मानं ) अपने आत्मा के स्वरूपको (आत्मना) अपने ही आत्मा के द्वारा ( आत्मनिएव ) अपने ही आत्मा में ( क्षण उपजनयन् ) प्रतिक्षण निमग्न रहते हुये अनुभव करता है।

तात्पर्य—परोपदेश की अपेक्षा न करके स्वतः ही मोक्षमार्ग को जानकर और तद्रूप आचरण करके अनतज्ञानादिरूप अवस्था को प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

*भावार्थः*—स्वयंभू वा अरहंत होने पर यह अत्यंत शुद्ध आत्मा समस्त लोक-

अलोकको एकसाथ निरंतर जानता और देखता रहता है। कृतकृत्य हो जाने के कारण पूर्ण तृप्तिको प्राप्त हो जाता है। अनतकाल तक अपने आत्मामें लीन रहता है अथवा केवलज्ञानके द्वारा अनतकाल तक समस्त लोकालोकको जानता और देखता रहता है। मोहरूपी घोर अधकार को उसी समय पूर्णरूपसे नष्ट कर देता है। अपनी समवशरण रूप सभामें किंवा गंधकुटीरूप सभामें अमृतके समान दिव्यध्वनि रूपी वचनोंके द्वारा कल्याणमय उपदेश देकर भव्यजीवोंको अत्यत सतुष्ट करता है उनको अत्यंत आनदित करता है। तीनों लोकोका प्रभुत्व प्राप्त करता है तथा समस्त प्रजाके मध्यमें विराजमान होकर अपने केवल-ज्ञानके द्वारा अन्य लोगोंके द्वारा माने हुये ईश्वरके ज्ञानरूप तुच्छ ज्योतिको तिर-स्कृत करता है तथा अपने शरीर की अनुपम कान्तिसे सूर्यके प्रकाशको तिरस्कृत करता है। इसप्रकार ज्ञाता-दृष्टा तथा ऊपर लिखे अनुसार अपने आत्मस्वभाव को सिद्ध करनेवाला यह अरहंतरूप शुद्ध आत्मा अपने आत्माके स्वरूप को अपने ही आत्माके द्वारा अपने ही आत्मामें प्रतिक्षण निमग्न करता रहता है फिर वह अपने आत्माको अन्य किसी भी पदार्थमें नहीं लगाता इसप्रकार वह शुद्ध आत्मा विना किसी दूसरेके उपदेशकी अपेक्षाके अपने आप मोक्षमार्गको जानकर तथा उस मोक्षमार्गका अनुष्ठान कर अनन्त ज्ञानस्वरूप हो जाता है। उस समय उस परमशुद्ध आत्माको स्वयभू कहते हैं। जो अपने आप हो ( स्वय भवतीति स्वयभू. ) उसको स्वयभू कहते हैं। यह आत्मा भी अपने ही रत्नत्रय रूप गुणो के द्वारा अनन्तज्ञानी हुआ है—अरहत हुआ है। इसलिये भगवान् अरहत देव को स्वयभू कहते हैं।

यह स्वयंभू अवस्थाको प्राप्त हुआ आत्मा अतमें सिद्ध वा मुक्त होता है। यही बात आगे आचार्य दिखाते हैं:—

छिंदन् शेषानशेषान्निगलबलकलींस्तैरनतस्वभावैः,
सूक्ष्मत्वाग्र्यावगाहागुरुलघुकगुणैः क्षायिकैः शोभमानः ॥
अन्यैश्चान्यव्यपोहप्रवणविषयसंप्राप्तिलब्धिप्रभावै-
रूर्ध्वव्रज्यास्वभावात्समयमुपगतो धाम्नि संतिष्ठतेऽग्र्ये ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थौः*—( शेषान् अशेषान्निगलबलकलीन् ) भगवान अरहतदेवके जो बाकीके अघातिया कर्म लगे हुये हैं वे भी वेड़ियों के समान अत्यत कठिक

हैं ऐसे वेदनीय, नाम, गोत्र और आयु कर्म की मूल उत्तर समस्त प्रकृतियो को ( छिंदन् ) विदीर्ण करते हुये ( सर्वदा नाश करते हुये ) ( ते. अनन्तस्वभावैः ) वे भगवान अनन्तस्वभाव को धारण करनेवाले सम्यग्दर्शन, ज्ञान आदि गुणो से ( शोभमान ) शोभायमान होते हैं, इसके सिवाय ( क्षायिकैः सूक्ष्मत्वाऽव्याबगाहागुरुलघुकगुणैः "शोभमानः" ) समस्त कर्मोंके अत्यंत क्षय होनेसे उत्पन्न होनेवाले सूक्ष्मत्व, अवगाहनत्व और अगुरुलघुत्व आदि परमगुणों से भी वे भगवान् शोभित होते हैं, ( अन्यै. चान्यव्यपोहप्रवणविषयसंप्राप्तिलब्धिप्रभावैः ) इन गुणो के सिवाय उत्तरोत्तर समस्त कर्म प्रकृतियों के नाश होनेसे जो आत्मा की विशुद्धता और आत्मा का निजस्वभाव प्रगट होता है उससे जिनका माहात्म्य वा प्रभाव खूब बढ़ गया है ऐसे चौरासी लाख उत्तरगुणों से भी वे भगवान सुशोभित होते हैं। ( ऊर्ध्वं व्रज्यास्वभावात ) शुद्ध आत्मा का स्वभाव ऊर्ध्वगमन करना है, अतः समस्त कर्मोंके नाश होने पर ( समयमुपगतः ) उसी ससयमें उसी कालके सबसे छोटे भागमें वे भगवान् ( धाम्नि अग्र्ये ) लोकाकाशके अग्रभाग पर ( सतिष्ठते ) जा विराजमान होते हैं।

भावार्थः— जिस मनुष्य शरीरसे यह जीव मुक्त होता है वह उस जीवका अतिम शरीर कहलाता है, उसको चरमशरीर कहते हैं। मुक्त होनेपर इस जीवका आकार चरमेशरीरके आकारसे भिन्न आकारका नहीं हो सकता, न तो वह समस्त लोकमें व्यापक ही हो सकता है और न वटवृक्षके वीजके समान अणुमात्र हो सकता है, क्योंकि वहा पर आकार बदलनेका कोई कारण नहीं है किंतु अतिम शरीरके परिणामसे कुछ कम आकार होनेमें कारण है और वह यह है कि ससार परिभ्रमणमें इस जीवका आकार कर्मोंके उदयसे बदलता था, अब कर्मो के नष्ट हो जानेसे आकार बदलनेवाला कोई कारण नहीं रहा। इसलिये मुक्त अवस्थामें जीवका आकार अतिमशरीरके आकार ही रहता है। तथा उसका परिणाम अतिमशरीरसे कुछ कम रहता है। क्योंकि शरीरके जिन २ भागोमें आत्मा के प्रदेश नहीं हैं—उतना परिमाण घट जाता है। शरीरके भीतर पेट नाक कान आदि भाग ऐसे हैं जिनमें ( पोलेभागमें ) आत्माके प्रदेश नहीं है। इसीलिये आचार्य कहते हैं कि अन्य ऐसे कारण हैं जिनसे यह सिद्ध हो जाता है कि मुक्त जीवका परिमाण अतिम शरीरके परिमाणसे कुछ कम है। यह कमी आकारकी

अपेक्षासे है नहीं ही किंतु घनफलकी अपेक्षासे है। तथा मुक्त अवस्थामें जीवका आकार अंतिम शरीरके आकारके समान अत्यत देदीप्यमान रहता है।

"एव" शब्द निश्चयवाचक है और 'हि" शब्द स्पष्टता सूचित करनेके लिये है। इससे सिद्ध होता है कि मुक्त अवस्थामें जीवका आकार अतिम शरीरके आकार है। तथा उसका परिमाण अंतिम शरीरसे कुछ कम है। मुक्त जीवका यह आकार व यह परिमाण निश्चित है, स्पष्ट है। इसके सिवाय अन्यकोई आकार तथा अन्यकोई परिमाण हो ही नहीं सकता। इसके सिवाय मुक्त अवस्थामें वह आत्मा अमूर्ति रहता हैं। रूप रस गंध स्पर्श और शब्द रूप पुद्गल परिणति को मूर्ति कहते हैं। ऐसी मूर्ति जिसके न हो उसे अमूर्ति कहते हैं। सिद्धोंमें रूप रस गन्ध स्पर्शरूप मूर्ति नहीं है। अतः वे अमूर्ति स्वरूप हैं। अथवा अमूर्त भी पाठ है, जिनके रूप रसादि रूप मूर्ति हो उनको मूर्त कहते है तथा जिनके ऐसी मूर्ति न हो उनको अमूर्त कहते हैं। उन सिद्ध परमेष्ठी की परिणति रूप रस गध स्पर्श स्वरूप नहीं है, इन से सर्वथा रहित है। अतः वे अमूर्त हैं।

इसके सिवाय वे भगवान क्षुधा, तृषा, श्वास, कास, ज्वर, मरण, जरा (बुढ़ापा) अनिष्ट योग, मोह, अनेक प्रकारकी आपत्तिया, तथा इनको आदि लेकर और भी अनेक प्रकारके घोर दुःख जिससे उत्पन्न होते हैं ऐसे ससारके परिभ्रमणको उन सिद्ध भगवान ने नाश कर दिया है, अथवा कर्मोंके नाश होने से वह संसार अपने आप नष्ट हो गया है। उस ससारके नष्ट होनेसे सिद्धोंको जो अनन्त सुखकी प्राप्ति हो गई है उस सुखका परिमाण भला कौन कर सकता है? अर्थात् कोई नहीं। सिद्धोका सुख अनन्त है। उसका परिमाण कभी किसी से नहीं हो सकता।

आगे सिद्धोंका वह सुख कैसा है सो दिखलाते हैः—

अन्याकाराप्तिहेतुर्न च भवति परो येन तेनाल्पहीनः।
प्रागात्मोपात्तदेहप्रतिकृतिरुचिराकार एव ह्यमूर्तः ॥
क्षुत्तृष्णाश्वासकासज्वरमरणजरानिष्टयोगप्रमोह-
व्यापत्त्यद्युग्रदुःखप्रभवभवहतेः कोऽस्य सौख्यस्य माता ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थौ*— (येन अन्याकाराप्तिहेतुः न च भवति पर) क्योंकि मुक्तजीव को पुरुषाकारपना छोड़कर दूसरे आकारकी प्राप्ति का कारण नहीं रहने से वह

आत्मा ( तेन अल्पहीनः प्रागात्मोपात्तदेहप्रतिकृतिरुचिराकारः हि अमूर्त्तः एव "भवति" ) पहले प्राप्त किये हुये चरम शरीरके आकार का परन्तु उस शरीर से किंचित न्यून, मनोहर और अमूर्त ( रूप, रस, गध और स्पर्श से रहित ) आकार का रहता है। तथा ( क्षुत्तृष्णाश्वासकासज्वरमरणजरानिष्टयोगप्रमोह-व्यापल्याद्युग्रदुःखप्रभवभवहतेः ) भूख, प्यास, श्वास, कास ( खासी ) ज्वर, मरण, बुढ़ापा, अनिष्टसम्बंध, अतिशयमोह और नाना प्रकारकी आपत्ति आदि भयंकर दु.खोंको उत्पन्न करनेवाले संसारका नाश हो जाने से ( अस्य ) सिद्ध परमेष्ठी के ( सौख्यस्य ) सुखकी ( माता ) मर्यादा का प्रमाण ( कः ) कौन कर सक्ता है ? अर्थात् कोई भी नहीं कर सकता है कारण कि वे सिद्ध भगवान अनंत सुखके भोक्ता हैं ॥ ६ ॥

भावार्थः—भगवान अरहतदेवके जो बाकीके अघातिया कर्म लगे हुये हैं वे भी वेड़ीके समान अत्यंत कठिन हैं। ऐसे वेदनीय नाम गोत्र और आयु कर्मकी मूल उत्तर समस्त प्रकृतियोंको विदीर्ण करते हुये-सर्वथा नाश करते हुये वे भगवान अनन्तस्वभाव को धारण करनेवाले सम्यग्दर्शन ज्ञान आदि गुणोंसे शोभायमान होते है।

इसके सिवाय समस्त कर्मोंके अत्यतक्षय होनेसे उत्पन्न होनेवाले सूक्ष्मत्व, अवगाहनत्व, और अगुरुलघु आदि परमगुणोंसे भी वे भगवान सुशोभित होते हैं। इन गुणोंके सिवाय उत्तरोत्तर समस्त कर्म प्रकृतियोंके नाश होनेसे जो आत्मा की विशुद्धता और आत्माका निजस्वभावप्रगट होता है उससे जिनका माहात्म्य वा प्रभाव खूब बढ़ गया है ऐसे चौरासी लाख उत्तरगुणोसे भी वे भगवान सुशोभित होते हैं। शुद्ध आत्माका स्वभाव ऊर्ध्वगमन करना है-इसलिये समस्त कर्मोंके नाश होने पर उसी समयमें उसी कालके सबसे छोटे भागमें वे भगवान लोकाकाशके अग्रभाग पर जा विराजमान होते हैं।

आगे बतलाते हैं कि सिद्ध अवस्थामें आत्माका परिमाण कितना रहता है? अतिम शरीरसे कम रहता है या अधिक ?

आत्मोपादानसिद्धं स्वयमतिशयवद्वीतबाधं विशालं,
वृद्धिह्रासव्यपेतं विषयविरहितं निःप्रतिद्वन्द्वभावम् ॥

अन्यद्रव्यानपेक्षं निरुपममभितं शाश्वतं सर्वकालं,
उत्कृष्टानन्तसारं परमसुखमतस्तस्य सिद्धस्य जातम् ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थौ*— क्योंकि वे सिद्धपरमेष्ठी क्षुधादिबाधा से रहित (अतः) इसलिये (तस्यसिद्धस्य) उन सिद्धोंके (स्वय आत्मोपादानसिद्ध) स्वयं आत्मारूप उपादान कारणसे उत्पन्न होनेवाला, (अतिशयवत्) परम अतिशयरूप अवस्थाको प्राप्त, (वीतबाध) बाधारहित, (विशालं) सम्पूर्ण आत्मा के प्रदेशो में व्याप्त होकर रहनेवाला, (वृद्धिहासव्यपेतं) उत्कर्ष और अपकर्षसे रहित, (विषयविरहित) इन्द्रियजन्य विषयोंकी अपेक्षा न करनेवाला, (नि प्रतिद्वन्दभाव) प्रतिद्वन्दभाव रूप दुःखसे रहित, (अन्यद्रव्यानपेक्ष) सातावेदनीय आदि दूसरे पदार्थों की अपेक्षा नहीं करनेवाला, (निरुपम) उपमारहित, (अमित) अनत, (शाश्वत) अविनश्वर, (सर्वकाल) सर्वकालमें एकरूप रहनेवाला, (उत्कृष्टानन्तसारं) परमप्रकर्ष अवस्थाको प्राप्त और मर्यादारहित माहात्म्यवाला (परममुख) उत्कृष्टसुख (जात) उत्पन्न होता है ॥ ७ ॥

*भावार्थ*—भगवान् सिद्धपरमेष्ठीके जो सुख होता है वह केवल आत्मासे ही उत्पन्न होता है। अन्य किसी प्रकृति आदिसे उत्पन्न नहीं होता, अतः वह सुख अनित्य नहीं होता। वह सुख स्वयं अतिशय युक्त होता है। समस्त बाधाओसे रहित होता। अत्यत विशाल वा विस्तीर्ण होता है—आत्माके समस्त प्रदेशों मे व्याप्त होकर रहता है। वह सुख न कभी घटता है न बढ़ता है। वृद्धि और ह्रास दोनोंसे रहित होकर है। जिसप्रकार ससारिक सुख विषयोंसे उत्पन्न होता है उसप्रकार वह सिद्धों का सुख किसी विषयसे उत्पन्न नहीं होता, किन्तु सब प्रकार के विषयोसे रहित स्वाभाविक होता है। सुखका प्रतिद्वन्दी दुःख है। उन दु खो से वह सर्वथा रहित है। संसारी जीवोका सुख दुःखोसे मिला हुआ है परंतु सिद्धों का सुख सदा सुखरूप ही रहता है। ससारी जीवोंका सुख सातावेदनीयकर्मके उदयसे होता तथा पुष्पमाला, चदन, भोजन आदि बाह्य सामग्रीसे उत्पन्न होता है परंतु सिद्धोका सुख अन्य किसी द्रव्यकी अपेक्षा नहीं रखता है। वह सिद्धों का सुख उपमा रहित है। अनन्त है। विनाश रहित है। और इसीलिये वह सदा बना रहता है। उस सुखका माहात्म्य परमोत्कृष्ट है और अनन्तकालतक रहता है। वह सुख परमसुख कहलाता है अर्थात् इन्द्रादिकसे भी अत्यत अतिशययुक्त

वा बढ़कर है। जिन सिद्धोंका लक्षण वा उनके गुण पहले निरूपण कर चुके हैं और जो लोकाकाशके अग्रभाग पर विराजमान हैं ऐसे सिद्धोंका अनतसुख ऊपर लिखे अनुसार होता है।

अभिप्राय यह है कि सिद्धोंका सुख संसारी जीवोंके सुखोंसे अत्यत विलक्षण है। सिद्धोंका सुख वास्तविक सुख है और इसीलिये वह सर्वोत्तम है।

सासारिक सुख अन्नादिक साधनोंसे उत्पन्न होता है परंतु सिद्धोंका सुख किसी भी साधनकी अपेक्षा नहीं रखता। आगे यही दिखलाते हुए आचार्य कहते हैं:——

नार्थः क्षुत्तृट्विनाशाद्विविधरसयुतैरन्नपानैरशुच्या,
नास्पृष्टेर्गन्धमाल्यैर्न हि मृदुशयनैर्ग्लानिनिद्राद्यभावात् ॥
आतङ्कार्तेरभावे तदुपशमनसद्भेषजानर्थतावद्,
दीपानर्थक्यवद्वा व्यपगततिमिरे दृश्यमाने समस्ते ॥ ८ ॥

*अन्वयार्थौः*—( क्षुत्तृट्विनाशात् ) क्षुधा और तृषा के नाश हो जाने के कारण सिद्धपरमेष्ठी को ( विविधरसयुतैः अन्नपानैः ) नाना प्रकारके रसमिश्रित अन्न पानकी ( अर्थः न ) कोई आवश्यक्ता नहीं है। ( अशुच्याः अस्पृष्टेः ) अशुचि के अभाव हो जानेके कारण ( गन्धमाल्यैः न ) सुगन्धित पदार्थों की और पुष्पोंकी आवश्यकता नहीं है।। ( ग्लानिनिद्राद्यभावात् ) ग्लानि और निद्रा आदि दोषोंके अभाव हो जाने के कारण ( हि ) निश्चयसे ( मृदुशयनैः अर्थः न ) कोमल शय्याकी आवश्यकता नहीं है। (व्यपगततिमिरे) जिस प्रकार अंधकार के नष्ट हो जाने पर ( वा समस्ते दृश्यमाने ) और सम्पूर्ण पदार्थ स्पष्ट दीखने पर ( दीपानर्थक्यवत् ) दीपक की कोई आवश्यकता नहीं रहती है उसी प्रकार ( आतङ्कार्तेरभावे ) भयंकर रोगादिके कारण होनेवाली पीड़ा के अभाव होनेपर ( तदुपशमनसद्भेषजानर्थतावत् ) उसको शात करनेवाली औषधि आदि की कोई आवश्यकता नहीं लगती है।

तात्पर्य-सिद्ध जीवोंका सुख आत्मोत्थान होने के कारण बाह्य पदार्थो की आवश्यकता नहीं पड़ती है ॥ ८ ॥

तादृक्सम्पत्समेता विविधनयतपः संयमज्ञानदृष्टि,-
चर्यासिद्धाः समन्तात्प्रविततयशसो विश्वदेवाधिदेवाः ॥

भूता भव्या भवन्तः सकलजगति ये स्तूयमाना विशिष्टैः,
तान्सर्वान्नौम्यनंतान्निजिगमिषुररं तत्स्वरूपं त्रिसन्ध्यम् ॥ ९ ॥

*अन्वयार्थौ*—( ये तादृक् सम्यत्समेताः ) जो अनन्तज्ञानादि सम्पत्ति से युक्त, ( विविधनयतपः सयमज्ञानदृष्टिचर्यासिद्धाः ) नैगमादिक नानाप्रकार के नय, बारह तप, सामायिकादि पाच सयम, मतिज्ञानादि पाचज्ञान, तत्त्वार्थ श्रद्धान-लक्षण सम्यग्दर्शन और तेरहप्रकारको चारित्र, इन सबके निमित्तसे कृतकृत्य अवस्थाको प्राप्त, ( समन्तात्प्रविततयशसः ) जिनका यश तीनों लोकोमे व्याप्त है, ( विश्वदेवाधिदेवाः ) जो सम्पूर्ण देवोंके देव हैं, ( विशिष्टैः स्तूयमानाः ) जिनकी भव्यजीव स्तुति करते है ऐसे ( भूताः भव्या' भवन्त ) पहले जो हो गये, वर्तमानकालमें होते हुये और आगामी कालमें होने वाले ( सकलजगति ) सम्पूर्ण जगतके जो सिद्ध हैं ( तान् अनन्तान् सर्वान् ) उन अनन्त सर्व सिद्धो को (तत्स्वरूप निजिगमिषुरर,) उनके अनन्तगुणोको प्राप्त करनेकी इच्छा करनेवाला मे ( त्रिसन्ध्य ) तीनों काल ( नौमि ) वंदना करता हू ( नमस्कार करता हू ) ॥ ९ ॥

*भावार्थः*—जिसप्रकार किसी जीवके प्राण हरण करनेवाली व्याधि की कोई पीड़ा वा दुःख न हो तो फिर उसके लिये पीड़ाको शात करनेवाली किसी भी श्रेष्ठ औषधिकी आवश्यकता नहीं होती अथवा जिस समय अधकार का सर्वथा अभाव हो और समस्त पदार्थ स्पष्ट दिखाई दे रहे हो उस समय दीपककी कोई आवश्यकता नहीं होती। उसी प्रकार उन सिद्ध भगवान् के क्षुधा और तृषाका सर्वथा नाश हो गया है इसलिये उनको अनेक प्रकारके रसोंसे परिपूर्ण ऐसे अन्नजलकी कोई आवश्यकता नहीं होती तथा सिद्धोंके किसी भी प्रकारकी अपवित्रताका स्पर्श नहीं होता इसलिये उनको केशर वा चन्दन वा पुष्पमाला आदिकी कोई आवश्यकता नहीं होती। इसी प्रकार उन सिद्ध भगवानके ग्लानि वा थकावटका सर्वथा अभाव है, निद्राका सर्वथा अभाव है, और ज्वरादिक रोगोका सर्वथा अभाव है। अतः उन्हे कोमलशय्याकी भी कोई आवश्यकता नहीं होती।

अर्थात् सिद्धोंका सुख ससारी जीवोंके सुख के समान भोगोपभोग की सामग्री से उत्पन्न नहीं होता, अतः उनके सुखमें किसी भी बाह्य सामग्रीकी आवश्यकता नहीं होती। उनका सुख स्वाभाविक सुख होता है और केवल स्वात्मजन्य

होता है। इसीलिये वह सदा एकसा अनंत स्वरूप बना रहता है।

आगे सिद्धोंका स्वरूप कहते हुये उनको नमस्कार करते हैं—

—आर्या—

कृत्वा कायोत्सर्गं चतुरष्टदोषविरहितं सुपरिशुद्धम्।
अतिभक्तिसंप्रयुक्तो यो वंदते स लघु लभते परमसुखम्॥

अन्वयार्थौ—( चतुरष्टदोषविरहित ) बत्तीसदोषरहित ( कायोत्सर्गं ) कायोत्सर्गको ( कृत्वा ) करके ( य. ) जो ( अतिभक्तिसंप्रयुक्तः ) अत्यंत भक्ति सहित ( सुपरिशुद्ध ) शुद्धात्म स्वरूप परमेष्ठीको ( वदते ) वदना करता है ( सः ) वह ( लघु ) शीघ्र ( परमसुख ) परमसुख ( मोक्ष ) को ( लभते ) प्राप्त करता है।

*भावार्थ*—वे सिद्ध भगवान् अनत ज्ञान आदि अनेक उत्तम गुणोंसे सुशोभित है। नैगम, संग्रह आदि अनेक प्रकारके नयोंके द्वारा कृतकृत्य हो चुके हैं, अनशन आदि बारह प्रकारके तपश्चरणके द्वारा कृतकृत्य हो चुके हैं, सामायिक आदि पाच प्रकारके सयमसे कृतकृत्य हो चुके हैं, मतिज्ञान आदि पांच प्रकारके ज्ञानोंसे कृतकृत्य हो चुके हैं, तत्त्वोंके श्रद्धान करने रूप सम्यग्दर्शनके द्वारा कृतकृत्य हो चुके हैं और तेरह प्रकारके चारित्रके द्वारा कृतकृत्य हो चुके हैं। इसके सिवाय उनका यश चारों ओर फैल रहा है, वे समस्त देवोंके अधिदेव वा स्वामी कहे जाते है और तीनों लोकोंमें समस्त भव्य जन जिनको सदा नमस्कार करते रहते हैं अथवा जिनकी स्तुति करते रहते हैं ऐसे भूतकाल में होनेवाले, भविष्यत् कालमें होनेवाले और वर्तमानकालमें होनेवाले समस्त अनन्तानन्त सिद्धोंको मै उन सिद्धोंके स्वरूपको बहुत शीघ्र ही प्राप्त करनेकी इच्छासे प्रात काल मध्याह्नकाल और सायंकाल तीनो समय नमस्कार करता हूं।

सिद्धपरमेष्ठी अनन्तज्ञानी हैं, कृतकृत्य हैं, देवाधिदेव हैं और इन्द्र चक्रवर्ती तीर्थंकर आदि समस्त महापुरुषोंके द्वारा वदनीय हैं ऐसे समस्त सिद्धोंको मैं उनके स्वरूपकी प्राप्तिके लिये नमस्कार करता हू।

इच्छामि भंते सिद्धिभत्ति काउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं सम्मणाणसम्मदंसण सम्मचारित्तजुत्ताणं अट्टविहकम्मविप्पमुक्काणं अट्ठगुणसंपण्णाणं उड्ढलोयमज्झयम्मि पयट्ठियाणं तवसिद्धाणं णयसिद्धाणं संजमसिद्धाणं अतीताणागदवट्टमाणकालत्तयसिद्धाणं सव्वसिद्धाणं मया णिच्चकालं अंचेमि वदामि

पूजेमि णमंस्सामि दुक्खवओ कम्मक्खाओ वोहिलाओ सुगइगमणं समाहि- मरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ॥

छाया—इच्छामि भगवन् सिद्धभक्ति कायोत्सर्गः कृतस्तमालोचयितु सम्यग्ज्ञानसम्यग्दर्शनसम्यक्चारित्रयुक्तान् अष्टविधकर्मविप्रयुक्तान् अष्टगुणसंपन्नान् ऊर्ध्वलोकमस्तकप्रस्थितान् तप सिद्धान नयसिद्धान् सयमसिद्धान् चरित्रसिद्धान् अतीतानागतवर्तमानकालत्रयसिद्धान् सर्वसिद्धान् सदा नित्यकाल अर्चामि वंदे पूजये नमस्यामि दुःखक्षयः कर्मक्षयः बोधिलाभः सुगतिगमन समाधिमरणं जिन गुणसम्पत्तिर्भवतुमह्यम् ॥

अर्थः—हे भगवन् ! सिद्धभक्ति करनेके अनन्तर जो मैने कायोत्सर्ग किया है उसमें लगे हुये दोपोकी आलोचना करने की मै इच्छा करता हू। जो सिद्धभगवान सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र सहित हैं, आठों कर्मोसे रहित हैं, सम्यक्त्व आदि आठ गुणोंसे सुशोभित हैं, जो ऊर्ध्वलोकके मस्तकपर जाकर विराजमान हैं, जो तपश्चरणसे सिद्ध हुये है, नयोंसे सिद्ध हुये हैं, सयमसे सिद्ध हुये हैं, चारित्रसे सिद्ध हुये हैं, जो भूतकाल, भविष्यत्काल और वर्तमानकाल तीनों कालोंसे सिद्ध हुये है ऐसे सिद्धोंकी मै सदा हर समय पूजा करता हू, वदना करता हू, अर्चा करता हूं और नमस्कार करता हू। मेरे दुःखोंका नाश हो कर्मों का नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, श्रेष्ठगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान जिनेन्द्रदेवके गुणोंकी प्राप्ति हो।

॥ इति सिद्धभक्तिः ॥

---

## अथ सिद्धभक्तिः [ प्राकृत ]

अट्ठविहकम्ममुक्के अट्ठगुणड्ढे अणोवमे सिद्धे। अट्ठमपुढविणिविट्ठे णिट्ठियकज्जे य वंदिमो णिच्चं ॥ १ ॥ तित्थयरेदरसिद्धे जलथलआयासणिव्वुदे सिद्धे। अंतयडेदरसिद्धे उक्कस्सजहण्णमज्झिमोगाहे ॥ २ ॥ उड्ढमहतिरिय-

लोए छव्विहकाले य णिव्वुदे सिद्धे । उवसग्गणिरुवसग्गे दीवोदहिणिव्वुदे य वंदामि ॥ ३ ॥ पच्छायडेय सिद्धे दुगतिगचदुणाण पंचचदुरजमे । परिवडिदापरिवडदे सजंमसम्मत्तणाणमादीहिं ॥ ४ ॥ साहरणासाहरणे सम्मुग्धादेदरे य णिव्वादे । ठिदपलियंकणिसण्णे विगयमले परमणाणगे वंदे ॥ पुंवेद वेदंता जे पुरिसा खवगसेढिमारुढा । सेसोदयेण वि तहा ज्झाणुवजुत्ता य ते दु सिज्झंति । पत्तेयसयं बुद्धावोहियबुद्धा य होंति ते सिद्धा । पत्तेयं पत्तेय समये समयं पणिवदामि ॥ ७ ॥ पणणवदु अट्ठवीसा चउतियणवदीय दोण्णि पचेव । वावण्णहीणवियसय पयडिविणासेण होंति ते सिद्धा ॥ ८ ॥ अइसयमव्वावाह सोक्खमणंतं अणोवमं परमं । इंदियविसयातीदं अप्पत्तअच्चव च ते पत्ता ॥ ९ ॥ लोयग्गमत्थयत्था चरमसरीरेण ते हु किंचूणा । गयसित्थमूसगब्भे जारिस आयार तारिमायारा ॥ १० ॥ जरमरणजम्मरहिया ते सिद्धा मम सुभत्तिजुत्तस्स । देतु वरणाणलाहं बुहयण परिपत्थणं परमसुद्धं ॥ ११ ॥ किच्चा काउस्सग्गं चउरट्ठय दोसविरहियं सुपरिसुद्धं । अइभत्तिसंपउत्तो जोवदइ लहु लहइ परमसुह ॥ १२ ॥ संसारचक्रगमनागतिविप्रमुक्तान् । नित्यं जरमरणजन्मविकारहीनान् ॥ देवेन्द्रदानवगणैरभिपूज्यमानान् । सिद्धांस्त्रिलोकमहितान् शरणं प्रपद्ये ॥ १ ॥ अमरीग जीवघणा उवजुत्ता दंसणे य णाणे य । सायारमणायार लक्खणमेयं तु सिद्धाणं ॥ २ ॥ मूलुत्तरपयडीणं बंधोदयसत्तकम्मउम्मुक्का । मंगलभूदा सिद्धा अट्ठगुणातदिसंसारा ॥ ३ ॥ अट्ठविहकम्मवियला सीदीभूदा णिरंजणा णिच्चा । अट्ठगुणा किदकिच्चा लोयग्गणिवासिणो सिद्धा ॥ ४ ॥ सिद्धा णट्ठमला विसुद्धबुद्धीय लद्धसब्भावा । तिहुयणसिरसेहरया पसियंतु भंडारया सव्वे ॥ ५ ॥ गमणागमणविमुक्के विहडियकम्मपयडिसंघाए । सासयसुहसंपत्ते ते सिद्धा वंदिमो णिच्चं ॥ ६ ॥ जयमंगलभूदाणं विमलाणं णाणदंसणमयाणं । तइलोयसेहराण णमो सया सव्वसिद्धाणम् ॥ ७ ॥ संमत्त णाण दसण वीरियसुहुमं तहेव अवगहणं । अगुरुलहुमव्वावाहं अट्ठगुणा होंति सिद्धाणं ॥ ८ ॥ तवसिद्धे णयसिद्धे संजमसिद्धे चरित्तसिद्धे य । णाणम्मि दंसणम्मि य सिद्धे सिरसा णमंसामि

कृत्वा कायोत्सर्गं चतुरष्टदोषविरहितं सुपरिशुद्धम्। अतिभक्तिसंप्रयुक्तो यो वदते स लघु लभते परमसुखम् ॥ १ ॥ इच्छामि भंते सिद्धिभत्ति काउस्सग्गो कओतस्सालोचेउं सम्मणाणसम्मदंसणसम्मचारित्तजुत्ताणं अट्ठविहकम्मविप्पमुक्काणं अट्ठगुणसंपण्णाणं उड्ढलोयमच्छयम्मि पयट्ठियाणं तवसिद्धाणं णयसिद्धाणं संजमसिद्धाणं अतीताणागदवट्टमाणकालत्तयसिद्धाणं सव्वसिद्धाणं सया णिच्चकालं अंचेमि वंदामि पूजेमि णमंस्सामि दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहिलाहो सुगइगमणं समाहिमरणं जिणगुणसंपति होउ मज्झं।

## श्री श्रुतभक्तिः ॥

स्तोष्ये संज्ञानानि परोक्षप्रत्यक्षभेदभिन्नानि।
लोकालोकविलोकनलोलितसल्लोकलोचनानि सदा ॥ १ ॥

*अन्वयार्थ*—( लोकालोकविलोकनलोलितसल्लोकलोचनानि ) लोक और अलोकको देखनेके लिये उत्कण्ठित हुये सम्यग्दृष्टियोंके लिये लोचन [ नेत्र ] समान ( परोक्षप्रत्यक्षभेदभिन्नानि ) परोक्ष और प्रत्यक्ष इसप्रकार दो भेदरूप—मति, श्रुत, [ परोक्ष ] अवधि, मनः पर्यय, [ विकलप्रत्यक्ष] और केवलज्ञान [सकलप्रत्यक्ष] ( सज्ञानानि ) इन पाच नामक सम्यग्ज्ञानोंकी मै ( सदा ) सर्वदा ( स्तोष्ये ) स्तुति करता हू।

*भावार्थ*—सम्यक् ( ज्ञान ) कहनेसे मिथ्याज्ञानका निषेध हो जाता है। लोकाकाशमें भरेहुए जीव अजीव आदि समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाला एक सम्यग्ज्ञान है। इसीलिये मै सम्यग्ज्ञानकी स्तुति करता हू।

मतिज्ञानकी स्तुति—

अभिमुखनियमितबोधनमाभिनिबोधिकमनिन्द्रियेन्द्रियजं।
बह्वाद्यवग्रहादिककृतषट्त्रिंशत्त्रिशतभेदम् ॥ २ ॥
विविधर्द्धिबुद्धिकोष्ठस्फुटबीजपदानुसारिबुद्धयधिकं।
संभिन्नश्रोतृतया सार्धं श्रुतभाजनं वन्दे ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थ*—(अभिमुखनियमितबोधन) योग्य देश और योग्यकाल में स्थित नियमित पदार्थको जाननेवाले ज्ञानको (आभिनिबोधिक) आभिनिबोधिक–मतिज्ञान कहते हैं, वह मतिज्ञान (अनिन्द्रियेन्द्रियज) पाच इन्द्रिय और मनसे उत्पन्न होता है तथा (बह्वाद्यवग्रहादिककृतषट्त्रिंशत् त्रिशतभेद) बहु बहुविध आदि बारह प्रकार के पदार्थोंका अवग्रहादि रूप ज्ञान होनेसे तीनसौ छत्तीस (३३६) भेद वाला है उसको (वन्दे) वदना करता हू तथा (विविधर्द्धिबुद्धिकोष्ठस्फुटबीजपदानुसारिबुद्धयधिकं) नानाप्रकारकी ऋद्धि कोष्ठबुद्धि, बीजबुद्धि, पदानुसारिणी बुद्धिरूप और (सभिन्नश्रोतृतया सार्धं) सभिन्न श्रोतृताबुद्धि सहित (श्रुतभाजन) श्रुतज्ञानको (वदे) मैं वंदना करता हू।

*भावार्थ*.—मतिज्ञानको आभिनिबोधिक ज्ञान कहते हैं। लिखा भी है–"मतिः स्मृति. सज्ञाचिंताभिनिबोध इत्यनर्थान्तरम्" अर्थात् मति, स्मृति, संज्ञा (प्रत्यभिज्ञान) चिंता (तर्क) आभिनिबोध (अनुमान) ये सब एक ही मतिज्ञानके वाचक हैं। यह आभिनिबोधिक संज्ञा सार्थक है। ज्ञानके लिये जो योग्य देश, काल और ग्रहणकरने योग्य सामग्री है उसको 'अभि' कहते हैं। 'नि' शब्दका अर्थ नियम है। जैसे–चक्षुके द्वारा रूपका ज्ञान होता है, नाकके द्वारा गंधका ज्ञान होता है, कानके द्वारा शब्दका ज्ञान होता है, जिह्वासे रस का ज्ञान होता है, स्पर्शन इन्द्रियसे स्पर्शका ज्ञान होता है। इन सबका पृथक् पृथक् इन्द्रियोंसे जो नियमित रीतिसे ज्ञान होता है उसको 'निबोध' कहते हैं। इसप्रकार योग्य स्थानपर योग्यकालमें निर्दोष इन्द्रियोंमे जो पदार्थोंका ज्ञान होता है उसको मतिज्ञान कहते हैं।

मतिज्ञानके भेद—

अवग्रह, ईहा, अवाय, धारणा ये चार भेद हैं। इनमेंसे प्रत्येकके बहु, बहुविध, एक, एकविध, शीघ्र, देरसे, नि.सृत (प्रगट) अनिःसृत (अप्रगट) उक्त, अनुक्त, ध्रुव, अध्रुव ये बारह विषय होते हैं। इस हिसाबसे (१२×४=४८) अड़तालीस भेद हो जाते हैं। ये सब पाच इन्द्रिय और मनसे उत्पन्न होते हैं, अतः इनसे गुणा कर देनेसे (४८×६=२८८) दोसौ अठासी भेद होते हैं। ये अर्थावग्रह के भेद हैं। व्यञ्जनावग्रहका (अप्रगट पदार्थका) केवल अवग्रह ही होता है। ईहा, अवाय, धारणा नहीं होते तथा वह आखसे और मनसे नहीं होता। इस

प्रकार उसके ( १२×४=४८ ) अड़तालीस भेद होते हैं। दोनों मिला कर ( २८८+४८=३३६ ) तीनसौ छत्तीस भेद होते हैं।

इसके सिवाय वह मतिज्ञान अनेक ऋद्धियोंसे सुशोभित है। तपश्चरणादिक के द्वारा मतिज्ञानावरण कर्म का विशेष क्षयोपशम होनेसे ये ऋद्धिया उत्पन्न होती हैं। वे ऋद्धिया नीचे लिखे अनुसार हैं--

कोष्ठ बुद्धि--जिसप्रकार भंडारी एक ही कोठेमें अनेक प्रकारके धान्य रखता है तथा उनको नष्ट भी नहीं होने देता। उसीप्रकार अपनी बुद्धिमें अनेक ग्रथोकी धारणा रखता है, उनकी अलग अलग अवस्था रखता है तथा किसी भी धारणाको नष्ट नहीं होने देता। ऐसी कोठेके समान बुद्धिकी प्राप्तिको कोष्ठबुद्धि ऋद्धि कहते हैं।

वीजवुद्धि--जिसप्रकार अच्छे खेतमें कालके अनुसार वोया हुआ एक वीज भी अनेक धान्य उत्पन्न कर देता है उसीप्रकार वीजके समान एक पदके ग्रहण करनेसे ही जिस बुद्धिके द्वारा अनेक पदार्थोंका ज्ञान हो जाय-उस बुद्धिको बीज बुद्धि कहते हैं।

पदानुसारिबुद्धि-जिसबुद्धिमें किसी ग्रथका पहला पद अथवा अतका पद ग्रहण करनेमात्रसे समस्त ग्रथका ज्ञान हो जाय, ऐसी बुद्धिकी ऋद्धिको पदानुसारि ऋद्धि कहते हैं।

मभिन्नश्रोतृता--एक ही साथ अनेक शव्द होते हो उन सबको एक साथ अलग अलग जिस विशेष बुद्धिके द्वारा जान सकते हैं उस बुद्धिकी ऋद्धि को ममिन्नश्रोतृता ऋद्धि कहते हैं। चक्रवर्तीकी सेना बारह योजन लम्बे और नौ योजन चोड़े मैदानमें रहती है। उसमें हाथी, घोड़ा, ऊट, मनुष्य आदि सभी एक साथ वोलते हैं उन सबकी अक्षररूप और अनक्षररूप भाषाको एक साथ अलग अलग जान लेना इस ऋद्धिका काम है। ऐसी ऋद्धि इसी जन्ममें अथवा पहले जन्ममें उपार्जित किये हुये तप विशेष क्षयोपशम होने के कारण होती है। इस प्रकार ये चार बुद्धि ऋद्धि कहलाती हैं। इनमें बुद्धिकी विशेषता है, तपश्चरणसे उत्पन्न होनेवाली शक्तिकी मुख्यता है। इसलिये इनका वर्णन अलग किया है।

इसके सिवाय वह मतिज्ञान श्रुतज्ञानका कारण है। मतिज्ञानसे ही श्रुतज्ञान

उत्पन्न होता है। लिखा भी है---"श्रुत मतिपूर्वं" इत्यादि। अर्थात श्रुतज्ञान मतिपूर्वक ही होता है। इन ऊपर लिखे समस्त भेदोंसे और ऋद्धियों से सुशोभित ऐसे मतिज्ञानके लिए मै नमस्कार करता हूं।

श्रुतज्ञानकी स्तुति-----

**श्रुतमपि जिनवरविहितं गणधररचितं द्व्यनेकभेदस्थम्।**
**अङ्गागबाह्यभावित्तमनन्तविषयं नमस्यामि ॥ ४ ॥**

*अन्वयार्थ*---( जिनवरविहितं ) जिनेन्द्र भगवान के द्वारा कथित ( गणधररचित ) गणधरों द्वारा रचित ( अगांगबाह्यभावित ) अग और अंगबाह्य सहित ( द्व्यनेकभेदस्थं ) दो और अनेक भेद रूप ( अनन्तविषय ) अनन्तपदार्थोंको विषय करनेवाले ( श्रुतं अपि ) श्रुतज्ञानको भी ( नमस्यामि ) नमस्कार करता हू।

*भावार्थः*---मै केवल मतिज्ञानको ही नमस्कार नही करता किन्तु उस श्रुतज्ञानको भी नमस्कार करता हू कि जो श्रुतज्ञान अर्थरूपसे श्रीजिनेन्द्रदेवने निरूपण किया है तथा अर्थ और पदरूपसे जिसकी अग-पूर्व रूप रचना गणधर देवोंने की है। जिस श्रुतज्ञानके दो भेद हैं और अनेक भेद हैं। उनमेंसे श्रुतज्ञान के दो भेद अंग और अगबाह्य हैं तथा द्रव्यश्रुतज्ञान और भावश्रुतज्ञानके भेदसे श्रुतज्ञानके अनेक भेद हैं। शब्द रूप ज्ञानको द्रव्यश्रुत कहते हैं और उनसे जो पदार्थज्ञान होता है उसको भावश्रुत कहते हैं। उसश्रुतज्ञानका विषय अनत पदार्थोंसे भरा हुआ यह समस्त लोकाकाश है। ऐसे श्रुतज्ञान को मै नमस्कार करता हूं।

भावश्रुतज्ञान---

**पर्यायाक्षरपदसंघातप्रतिपत्तिकानुयोगविधीन्।**
**प्राभृतकप्राभृतक प्राभृतकं वस्तुपूर्वं च ॥ ५ ॥**
**तेषां समासतोऽपि च विंशतिभेदान्समश्नुवानं तत्।**
**वदे द्वादशधोक्तं गंभीरवरशास्त्रपद्धत्या ॥ ६ ॥**

*अन्वयार्थ*---( पर्यायाक्षरपदसंघातप्रतिपत्तिकानुयोगविधीन् प्राभृतकप्राभृतक प्राभृतकं च वस्तुपूर्वं ) पर्याय, पर्यायसमास, अक्षर, अक्षरसमास पद, पदसमास, संघात, सघातसमास, प्रतिपत्ति, प्रतिपत्तिसमास, अनुयोग, अनुयोगसमास, प्राभृतप्राभृत, प्राभृतप्राभृतसमास, प्राभृतक, प्राभृतकसमास, वस्तु, वस्तुसमास,

इच्छा करता हुआ मै 'आचारं यतीन अपि' उस आचार और आचार धारण करनेवाले मुनियोंको नमस्कार करता हू।

*भावार्थ*—जिस आचारके ऊपर पाच भेद बतलाये हैं, जो आचार भव्य जीवोंको इस ससार समुद्रसे पार कर देनेवाला तीर्थ है, जो मोक्ष मार्गमे सर्वोत्कृष्ट है और जो पापोंको नाश करनेवाला है, अनत पुण्य उत्पन्न करनेवाला मगलमय है, ऐसे पचाचारके लिये मै वदना करता हू। तथा इनकी वदना के साथ साथ इन पचाचारोको धारण करनेवाले समस्त मुनियोकी भी वदना करता हू, जो उत्तम चारित्रको पालन करने से ही पूज्य है ऐसे समस्त मुनियोके लिये मै वंदना करता हू।

इस ससारमें एक मोक्ष लक्ष्मी ही अविनश्वर है, बाकीकी समस्त लक्ष्मियां नाश होनेवाली हैं। इसके सिवाय यह मोक्ष लक्ष्मी केवल आत्मासे उत्पन्न होने वाली अनत सुखमय है तथा केवलदर्शन और केवलज्ञान इन दोनोंके अनत प्रकाशसे अत्यन्त देदीप्यमान है और इसीलिये वह उपमा रहित है ऐसी मोक्ष लक्ष्मी के प्राप्त करनेकी इच्छा करता हुआ मै पचाचारोंको और पंचाचार धारण करनेवाले समस्त मुनियोंको नमस्कार करता हू।

चारित्र पालनमें दोषोंकी आलोचना—

अज्ञानाद्यदवीवृतं नियमिनोऽवर्तिष्यहं चान्यथा।
तस्मिन्नर्जितमस्यति प्रतिनव चैनो निराकुर्वति॥
वृत्ते सप्ततयीं निधिं सुतपसामृद्धिं नयत्यद्भुत।
तन्मिथ्या गुरुदुष्कृत भवतु मे स्वं निंदतो निंदितम्॥ ९॥

*अन्वयार्थः*—मैंने (अज्ञानात्) अज्ञानसे जो (नियमिन.) मुनियोंको (अन्यथा) शास्त्रमें कही गई विधिके प्रतिकूल (यदवीवृत) प्रवर्तन कराया हो (च अहं 'अन्यथा' अवर्तिपि) अथवा यदि मैंने स्वय अपने अज्ञान से आगमसे विरुद्ध प्रवर्तन किया हो और (तस्मिन् 'अन्यथा वर्तने') उस आगम के प्रवर्तन करने अथवा करानेमें जो (एनः अर्जितम्) पाप लगे हों वे सब पाप (अस्यति) नष्ट हो जाते हैं (च) और (प्रतिनव) नवीन नवीन जो पाप आते हैं वे भी इस चारित्रके पालन करने से (निराकुर्वति) नष्ट हो जाते हैं। इसके सिवाय (वृत्तेः) इस चारित्रके प्रभावसे (सुतपसा) श्रेष्ठ तप करने

वाले मुनियोंको ( अद्भुतं ) आश्चर्य करनेवाली ( सप्ततयीं ) सात (निधिं ऋद्धिं) निधिस्वरूप ऋद्धियां ( नयति ) प्राप्त होती है, ऐसे इस चारित्रके पालन करनेमें ( 'यत्' गुरुदुष्कृत ) जो महा पाप बन गया हो जोकि ( निंदितम् ) निंदित हो ( तत् ) वह सब पाप ( स्व निंदत. मे ) अपनी आत्माकी निंदा करने वाले मेरे ( मिथ्या भवतु ) मिथ्या हो।

भावार्थ--मैंने अपने अज्ञानसे यदि मुनियोंको शास्त्रमें कही गई विधिके प्रतिकूल प्रवर्तन कराया हो अथवा यदि मैने स्वय अपने अज्ञानसे आगम के विरुद्ध प्रवर्तन किया हो और उस आगमके प्रतिकूल प्रवर्तन करने अथवा कराने में जो पाप लगे हों वे सब पाप इस चारित्रके पालन करने से नष्ट हो जाते हैं तथा नवीन नवीन जो पाप आते हैं वे भी सब इस चारित्रके पालन करने से नष्ट हो जाते हैं। इसके सिवाय इस चारित्रके प्रभावसे श्रेष्ठ तपश्चरण करने वाले मुनियोको आश्चर्य करनेवाली तपश्चरणकी सात ऋद्धिया उत्पन्न हो जाती हैं। बुद्धिऋद्धि, घोरतपऋद्धि, विक्रियाऋद्धि, औषधिऋद्धि, रसऋद्धि, बलऋद्धि, अक्षीण ऋद्धि ये सात प्रकारकी ऋद्धिया मुनियोको इस चारित्रके ही प्रभावसे होती हैं। ऐसे इस चारित्रके पालन करने में जो मुझ से महापाप बन गया हो-जोकि अत्यन्त गर्हित वा निंदनीय हो वह सब पाप अपने आत्माकी निंदा करने वाले मेरे मिथ्या हो।

चारित्र धारण करनेका उपदेश--

संसारव्यमनाहतिप्रचलिता नित्योदयप्रार्थिनः ।
प्रत्यासन्नविमुक्तयः सुमतयः शान्तैनसः प्राणिनः ॥
मोक्षस्येव कृत विशालमतुलं सोपानमुच्चैस्तराम् ।
आरोहन्तु चरित्रमुत्तममिदं जैनेन्द्रमोजस्विनः ॥ १० ॥

अन्वयार्थ--( ससारव्यसनाहतिप्रचलिता ) जो भव्य जीव ससारके दुःखों के धक्कोंसे भयभीत हो गये हैं ( नित्योदयप्रार्थिनः ) जो सदाकाल रहनेवाली मोक्ष लक्ष्मीके प्राप्त होने की प्रार्थना करते है ( प्रत्यासन्नविमुक्तयः ) जो आसन्न भव्य हैं-मोक्ष लक्ष्मी जिनके समीप तक आ पहुची है ( सुमतयः ) जिनकी बुद्धि उत्तम है ( शान्तैनस. ) जिनके पाप कर्मोका उदय शान्त हो गया है (ओजस्विनः प्राणिनः) जो बडे तेजस्वी हैं ऐसे जीव ( जैनेन्द्र ) जिनेन्द्र भगवान् के

द्वारा निरूपण किये हुये ( अतुलं ) जिसकी संसार में कोई उपमा नहीं है ( विशालं ) जो अत्यन्त विशाल है (उच्चैस्तराम्) अत्यंत ऊंचा है ऐसा (मोक्ष-स्यकृत सोपानं इव) मोक्षके लिये बनाये हुए जीने के समान ( इद उत्तम चरित्रं आरोहतु ) उस उत्तम चारित्रको धारण करो।

*भावार्थ*—जो जीव संसारके दुःखोंके धक्कोंसे भयभीत हो गये हैं, जो सदा-काल रहनेवाली मोक्षलक्ष्मीके प्राप्त होनेकी प्रार्थना करते हैं, जो आसन्न भव्य हैं या मोक्ष लक्ष्मी जिनके समीप तक आ पहुची है, जिनकी बुद्धि मोक्षमार्ग में लगी रहनेके कारण अत्यन्त उत्तम है, जिनके पापकर्मोंका उदय शान्त हो गया है और जो बड़े तेजस्वी या मोक्षमार्गमें उद्यम करनेवाले हैं ऐसे भव्य जीव इस ऊपर कहे हुए, श्रीजिनेन्द्रदेवके द्वारा निरूपण किये हुए तथा जिसकी ससारमें कोई उपमा नहीं है, जो अत्यन्त विशाल और अत्यन्त ऊचा है ऐसा मोक्ष के लिये बनाये हुये जीने के समान इस उत्तम चारित्रको धारण करें–पालन करें।

कायोत्सर्ग। इसके आगे कायोत्सर्ग करना चाहिये। अथ आलोचना—

इच्छामि भंते! चारित्तभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्स आलोचेउं। सम्मणाणजोयस्स सम्मत्ताहिट्ठियस्स सव्व पहाणस्स णिव्वाणमग्गस्स कम्म-णिज्जरफलस्स खमाहारस्स पञ्चमहव्वयसंपण्णस्स तिगुत्तिगुत्तस्स पञ्च समि-दिजुत्तस्स णाणज्झाण साहणस्स समया इव पवेसयस्स सम्मचारित्तस्स सया अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं।

*अर्थ*—हे भगवन्! मै चारित्रभक्ति करके कायोत्सर्ग करता हूं तथा उस कायोत्सर्गमें जो अतिचार या दोष लगे हों उसकी आलोचना करनेकी इच्छा करता हूं। यह सम्यक्चारित्र सम्यग्ज्ञान सहित है, सम्यग्दर्शनसे परिपूर्ण है, मोक्ष प्राप्त करानेके कारणों में से सबमें प्रधान है, मोक्षका साक्षात् कारण है, कर्मोंकी निर्जरा होना ही इसका फल है, उत्तम क्षमा ही इसका आधार है, पच महाव्रतोंसे सुशोभित है, तीनों गुप्तियों से इसकी रक्षा होती है यह पाचों समितियों सहित है, ज्ञान और ध्यानका मुख्य साधन है, समताका प्रवेश इसके अन्तर्गत है ऐसे सम्यक्चारित्रकी मै अर्चा करता हू, सदा पूजा करता हू, सदा वदना करता हूं, और सदा नमस्कार करता हूं। ऐसा करने से मेरे समस्त दुखोंका

नाश हो, समस्त कर्मोंका नाश हो, रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और श्रीजिनेन्द्रदेवके गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति चारित्रभक्तिः।

---

# अथ चारित्रभक्तिः [ प्राकृत ]

तिलोयसव्वजीवाणं हिदं धम्मोवदेसिणं। वड्ढमाणं महावीरं वंदित्ता सव्ववेदिणं ॥ १ ॥ घादिकम्मविघादत्थं घादिकम्मविणासिणा। भासियं सव्वजीवाणं चारित्तं पञ्चभेददो ॥ २ ॥ सामाइय तु चारित्तं छेदोवट्ठावणं तहा ॥ तं परिहारविसुद्धिं च संजम सुहुमं पुणो ॥ ३ ॥ जहाखाद तु चारित्त तहाखादं तु तं पुणो ॥ किच्चाहं पञ्चहाचारं मंगलं मलसोहणं ॥ ४ ॥ अहिंसादीणि उत्ताणि महव्वयाणि पञ्च य। समिदीओ तदो पञ्च पञ्च इंदियणिग्गहो ॥ ५ ॥ छब्भेया वा सभूसिज्जा अण्हाणत्तमचेलदा। लोयत्त ठिदिभुत्तिं च अदंतधावणमेव य ॥ ६ ॥ एयभत्तेण संजुता रिसि मूलगुणा तहा। दसधम्मा तिगुत्तीओ सीलाणि सयलाणि च ॥ ७ ॥ सव्वेवि य परीसहा उत्तरोत्तरगुणा तहा ॥ अण्णे विभासिया संता तेसिं हाणिं मए कया ॥ ८ ॥ जइ रायेण दोसेण मोहेणाणादरेण वा ॥ वंदिता सव्वसिद्धाणं संजदा सा मुमुक्खुणा ॥ ९ ॥ संजदेण मए सम्म सव्वसंजमभाविणा। सव्वसंजमसिद्धीओ लब्भदे मुत्तिज सुहं ॥ १० ॥

व्रतसमुदयमूलः संयमस्कंधबंधो। संयमनियमपयोभिर्वर्धितः शीलशाखः। समितिकलिकभारो गुप्तिगुप्तप्रवालो गुणकुसुमसुगंधिः सत्तपश्चित्रपत्रः ॥१॥ शिवसुखफलदायी यो दयाछाययोद्धः। शुभजनपथिकानां खेदनोदे समर्थः॥ दुरितरविजतापं प्रापयन्नंतभावं। स भवविभवहान्यै नोऽस्तुचारित्रवृक्षः ॥ २ ॥ चारित्र सर्वजिनैश्चरित्र प्रोक्तं च सर्वशिष्येभ्यः ॥ प्रणमामि पच-भेदं पञ्चमचारित्रलाभाय ॥ ३ ॥ धर्मः सर्वसुखाकरो हितकरो धर्मं बुधा-श्चिन्वते। धर्मेणैव समाप्यते शिवसुखं धर्माय तस्मै नमः। धर्मान्नास्त्य-

परः सुहृद्भवभृतां धर्मस्य मूलं दया । धर्मे चित्तमहं दधे प्रतिदिनं हे धर्म मां पालय ॥ ४ ॥ धम्मो मङ्गलमुक्किट्ठं अहिंसा संजमो तओ । देवा वि तस्स पणमंति जस्स धम्मो सया मणो ॥ ५ ॥

इच्छामि भंते चारित्तभत्तिकाउस्सग्गो कओतस्स आलोचेउं सम्मणाणजोयस्स सम्मत्तहिट्ठियस्स सव्वपहाणस्स णिव्वाणमग्गस्स कम्मणिज्जर फलस्स खमाहारस्स पंचमहव्वयसंपण्णस्स तिगुत्तिगुत्तस्स पंचसमिदिजुत्तस्स, णाणज्झाणसाहणस्स समयाइव पवेसयस्स सम्मचारित्तस्स सया अंचेमि, पूजेमि वंदामि णमंसामि, दुक्खक्खओ कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइमणं समाहिमरणं जिणगुणसंपति होउ मज्झं ।

## योगिभक्तिः

दुवई छन्द —

जातिजरोरुरोगमरणातुरशोकसहस्रदीपिताः ।
दुःसहनरकपतनसन्त्रस्तधियः प्रतिबुद्धचेतसः ॥
जीवितमंबुबिंदुचपलं तडिदभ्रसमा विभूतयः ।
सकलमिदं विचिन्त्य मुनयः प्रशमाय वनान्तमाश्रिताः ॥१॥

*अन्वयार्थ*— (जातिजरोरुरोगमरणातुरशोकसहस्रदीपिताः) जो जन्म, जरा, बुढ़ापा, उरुरोग—पेटके महारोग भगदर जलोदरादिक मरण आदि रोगों से पीडित-दुखी हैं, हजारों शोकों—पुत्रस्त्री आदिके वियोगजनित संतापसे अत्यन्त जाज्वल्यमान हैं (दुःसहनरकपतनसन्त्रस्तधियः) असह्य नरक पतनसे जिनकी बुद्धि भयभीत हो रही है ( प्रतिबुद्धचेतसः ) जिनके हृदयमें हेयोपादेय का विवेक जागृत हो रहा है ऐसे (मुनयः) मुनि ( जीवित अबुबिंदुचपल ) इस जीवनको पानीकी बूंदके समान चञ्चल समझ ( विभूतयः ) तथा संसारकी समस्त विभूतियों को ( तडित्अभ्रसमा ) बिजली व बादलके समान (इद सकल विचिन्त्य) क्षणविनश्वर समझ कर ( प्रशमाय ) शांतिके लिये—रागद्वेषको दूर करनेके लिये-

ससारका नाश करने के लिये (वनान्तं आश्रिताः) वनका आश्रय लेते हैं—वनमें चले जाते हैं।

वनमें जाकर क्या करते हैं?

भद्रिका छद.

व्रतसमितिगुप्तिसंयुताः शमसुखमाधाय[1] मनसि वीतमोहाः।
ध्यानाध्ययनवशंगताः विशुद्धये कर्मणां तपश्चरन्ति ॥ २ ॥

*अन्वयार्थः*— ( व्रतसमितिगुप्तिसयुताः ) जो मुनि व्रत–पांच महाव्रत, समिति–ईर्यादि पांचों समिति, गुप्ति–मनोगुप्ति आदि तीन गुप्ति कर सहित हैं अर्थात ५ महाव्रत, ५ समिति, ३ गुप्ति, इस प्रकार १३ प्रकारका चारित्र प्रयत्न पूर्वक पालते हैं ( वीतमोहाः ) जिनका दर्शन मोहनीय कर्म सर्वथा नष्ट हो गया है ( ध्यानाध्ययनवशगताः ) जो ध्यान और अध्ययन–स्वाध्याय में ही सदा लीन रहते हैं वे मुनि ( कर्मणा विशुद्धये ) कर्मोंका नाश करने के लिये ( मनसि शम-सुखमाधाय ) परम वीतरागताके सुखको हृदयमें धारण कर ( तपः चरन्ति ) तपश्चरण करते हैं।

दिनकरकिरणनिकरसंतप्तशिलानिचयेषु निस्पृहाः।
मलपटलावलिप्ततनवः शिथिलीकृतकर्मबंधनाः॥
व्यपगतमदनदर्परतिदोषकषायविरक्तमत्सराः।
गिरिशिखरेषु चंडकिरणाभिमुखस्थितयो दिगम्बराः॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*— ( मलपटलावलिप्ततनवः ) मैलके पटलों से जिनका शरीर लिप्त हो रहा है—स्नान नहीं करने से जिनके शरीर पर मैलके पटल जम गये हैं ( शिथिलीकृतकर्मबधनाः ) जिनके कर्मोंके स्थितिबध और अनुभागबध सब शिथिल हो गये हैं—नष्ट हो गये हैं (व्यपगतमदनदर्परतिदोषकषायविरक्तमत्सराः) जिनके कामका उद्रेक, इष्ट पदार्थों में रति–राग, मोहादिक दोष, क्रोधादिक कषाय और मात्सर्य नष्ट हो गये हैं ( चडकिरणाभिमुखस्थितयः ) सूर्यकी प्रचड किरणोंके सामने जो विराजे हुये हैं ऐसे (दिगम्बराः) दिगम्बर मुनिराज (गिरि-शिखरेषु) पर्वतोंके शिखर पर ( दिनकरकिरणनिकरसतप्तशिलानिचयेषु ) सूर्यकी

---

१-शिवसुखमित्यपि पाठः

किरणोंके समूहसे संतप्तअत्यत तप्तायमान शिलाओंके समूह पर ( निस्पृहाः ) निरुपृह होकर ( 'तपः चरन्ति' ) घोर तपश्चरण करते हैं।

भद्रिका छंदः—

सज्ज्ञानामृतपायिभिः क्षान्तिपयः सिच्यमानपुण्यकायैः।
धृतसंतोपच्छत्रकैः तापस्तीव्रोऽपि सह्यते मुनीन्द्रैः ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थ*—( सज्ज्ञानामृतपायिभिः ) जो मुनि सम्यग्ज्ञानरूपी अमृत को पीते रहते हैं ( क्षान्तिपयः सिच्यमानपुण्यकायैः ) जो अपने पुण्यमय शरीर को क्षमारूपी जल से सींचते रहते हैं अथवा जो अपने पुण्यके समूह को क्षमा रूप जलसे सींचते रहते हैं ( धृतसन्तोषच्छत्रकैः ) जो संतोषरूपी छत्रको धारण करते रहते हैं ऐसे ( मुनीन्द्रैः ) मुनिराज ( तीव्रोऽपि ताप ) असह्य कायक्लेश ( सह्यते ) सहन करते हैं।

*भावार्थ*—मुनिराज गर्मीके दिनोंमें पर्वतकी शिखरपर जाकर तपश्चरण करते हैं, केवलज्ञानरूपी जलको पीते हैं, क्षमारूप जलसे स्नान करते हैं और संतोषरूपी छत्र धारण करते हैं। इस प्रकार गर्मीके दिनोंमें घोर तपश्चरण करते हैं।

वर्षा ऋतुमें मुनिराज क्या करते हैं?

शिखिगलकज्जलालिमलिनैर्विबुधाधिपचापचित्रितैः।
भीमरवैर्विसृष्टचण्डाशनिशीतलवायुवृष्टिभिः॥
गगनतलं विलोक्य जलदैः स्थगितं सहसा तपोधनाः।
पुनरपि तरुतलेषु विषमासु निशासु निशंकमासते ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( शिखिगलकज्जलालिमलिनैः ) मोरकी गर्दन के समान काले अथवा काजल, भ्रमरके समान कृष्ण ( विबुधाधिपच्चायचित्रितैः ) इन्द्रधनुषोंसे सुशोभित ( भीमरवैः ) भयकर शब्द करनेवाले ( विसृष्टचण्डाशनिशीतलवायुवृष्टिभिः ) बिजली गिरानेवाले, शीतल वायु करनेवाले, घनघोर वर्षा करनेवाले ( जलदैः ) बादल ( गगनतल स्थगित ) आकाशमें छाये हुये (विलोक्य) देखकर ( तपोधनाः ) मुनि ( पुनरपि ) फिर भी ( विषमासु ) भयानक ( निशासु ) रात्रियोमें ( तरुतलेषु ) वृक्षोंके नीचे ( विशंक ) निर्भय ( आसते ) 'आतापन योग धारण कर' विराजते हैं।

वे मुनि वर्षाऋतुमें वृक्षके नीचे विराजमान रहते हैं, मूसलधार वर्षासे उनके शरीरको बहुत कष्ट पहुचता है तथापि वे मुनिराज अपने प्रतिज्ञा किये हुये व्रत से च्युत नहीं होते हैं—ऐसा बताते हैं——

* भद्रिका छन्द *

जलधाराशरताडिता न चलन्ति
चरित्रतः सदा नृसिंहाः ।
संसारदुःखभीरवः परीषहाराति-
घातिनः प्रवीराः ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थ* —— ( जलधाराशरताडिता ) वे मुनिराज पानी की धारारूपी बाणों से ताडित किये जाते हैं—वर्षाकी धारा बाणोंके समान उनको दुख देती है तथापि वे ( नृसिंहाः ) मनुष्योंमें सिंहके समान शूरवीर होते हैं ( ससारदुःख-भीरवः ) ससारके दुखोंसे वे भयभीत रहते हैं ( परिषहारातिघातिनः प्रवीराः ) परीषह रूपी शत्रुओं को वे सर्वथा घातनेवाले हैं—इसीलिये शूरवीरोमें भी मुख्य गिने जाते हैं ( सदा ) वे हमेशा ऐसी घोर वर्षामें भी ( चरित्रतः ) अपने चारित्र से ( न चलन्ति ) चलायमान नहीं होते हैं ।

शीतकालमें वे मुनिराज क्या करते है '

* दुवई छन्दः *

अविरतवहलतुहिनकणवारिभिरंघ्रिपपत्रपातनै-
रनवरतमुक्तसात्काररवैः परुषैरथानिलैः शोषितगात्रयष्टयः ।
इह श्रमणा धृतिकंबलावृताः शिशिरनिशां ।
तुषारविषमां गमयन्ति चतुःपथे स्थिताः ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थः*——( अथ ) वर्षाकाल के बाद ( इह ) इस लोकमें ( अविरत-बहलतुहिनकणवारिभिः ) शीतकालमें सदा बहनेवालीचलनेवाली वायु बरफ या पालेकी बड़ी बड़ी बूंदों से भरी रहती हैं ( अंघ्रिपपत्रपातनैः ) वह वायु, वृक्षो के सब पत्तोको गिरा देती है ( अनवरतमुक्तसात्काररवैः ) उससे सदा 'साय-साय' ऐसा बड़ा भारी शब्द होता रहता है ( परुषैः अनिलैः ) वह वायु अत्यत कठोर एव असह्य होती है-ऐसी झझा वायुसे ( शोषितगात्रयष्टयः ) जिनकी शरीररूपी लकडी सब सूख गई है ऐसे ( श्रमणाः ) वे मुनिराज ( चतुःपथे

स्थिताः ) चौराहेपर-चौड़े मैदानमें विराजमान होकर ( धृतिकंबलावृताः ) धैर्य-संतोष रूपी कम्बलको धारण कर बडे सुखसे ( तुषारविषमा ) पाला—बरफ पड़ने से अत्यन्त असह्य ऐसी ( शिशिरनिशा ) शीतकालकी रात्रिको (गमयन्ति) व्य-तीत करते हैं।

स्तुतिफलकी याचना—

**इति योगत्रयधारिणः सकलतपशालिनः प्रवृद्धपुण्यकायाः ।**
**परमानंदसुखैषिणः समाधिमग्र्यं दिशंतु नो भदन्ताः ॥ ८ ॥**

अन्वयार्थः—— ( इति ) इसप्रकार ( योगत्रयधारिणः ) तीन योग धारण करनेवाले—गर्मीमें पर्वतके शिखरपर आतापन योग धारण करनेवाले, वर्षा में वृक्षके नीचे विराजमान होनेवाले और शीतकालमें चौरायेपर विराजमान होने-वाले अथवा मन वचन काय तीनों गुप्तियोंको पालन करनेवाले ( सकलतपशा-लिनः ) बाह्य-अभ्यंतर समस्त तपोंसे सुशोभित होनेवाले ( प्रवृद्धपुण्यकायाः ) अपने पुण्यके समूहको परम अतिशय से सुशोभित करनेवाले अथवा अनेक प्रकारके तपश्चरण करनेमें अपने शरीरको उत्साहित करनेवाले ( परमानदसु-खैषिणः ) मोक्षरूपी सुखकी इच्छा करनेवाले ( भदन्ताः ) वे मुनिराज ( नो ) स्तुतिकरनेवाले मुझको ( अग्र्य समाधिं ) परमसर्वोत्तम शुक्लध्यानकी (दिशन्तु) प्राप्ति करो।

इसके आगे कायोत्सर्ग करना चाहिये।

**आलोचना—इच्छामि भंते! योगिभत्तिकाउस्सग्गो तस्सालोचेउं । अड्ढाइज्जदीवदो समुद्देसु पण्णारसकम्मभूमीसु आदावणरुक्खमूलअब्भोवा-सठाणमोणविरासणेक्कपासकुक्कुडासण चउछपक्खखवणादियोगजुत्ताण सव्वसाहूणं वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ॥**

हे भगवन्! मै योगिभक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं इसमें जो दोष हुये हों, उनकी आलोचना करना चाहता हूं। ढाई द्वीप और दो समुद्रोंमें जो पन्द्रह कर्मभूमिया हैं उनमें जो साधु आतापनयोग धारण करते हैं, वृक्षके नीचे रहते हैं और चौड़े मैदानमें रहते हैं इस प्रकारके तीनों योगोंको जो धारण करते हैं, जो मौनव्रत धारण करते हैं, वीरासन, एक पार्श्व ( एक करवटसे सोना ) और

कुक्कुरासन ( मुर्गेका सा आसन ) आदि अनेक आसनोंसे तपश्चरण करते हैं, जो वेला तेला करते हैं, पन्द्रह दिनका उपवास और अधिक उपवास करते है-ऐसे समस्त मुनियोंकी मै वंदना करता हूं, सबको नमस्कार करता हूं। मेरे दु.खोंका क्षय हो, कर्मोंका क्षय हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरण की प्राप्ति हो व भगवान् जिनेन्द्रदेवके गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति योगिभक्तिः।

अथ क्षेपक श्लोकानि।

योगीश्वरान् जिनान्सर्वान्योगनिर्धूतकल्मषान्। योगैस्त्रिभिरहं वंदे योगस्कंधप्रतिष्ठितान् ॥ १ ॥ प्रावृट्कालेसविद्युत्प्रपतितसलिले वृक्षमूलाधिवासाः॥ हेमंते रात्रिमध्ये प्रतिविगतभया काष्ठवत्त्यक्तदेहाः॥ ग्रीष्मे सूर्यांशुतप्ता गिरिशिखरगताः स्थानकूटांतरस्थाः॥ ते मे धर्मं प्रदद्युर्मुनिगणवृषभा मोक्षनिःश्रेणिभूताः ॥ २ ॥ गिह्मे गिरिसिहरत्था वरिसायाले रुक्खमूलरयणीसु सिसिरे वाहिरसयणा ते साहू वंदिमो णिच्चं॥ १ ॥ गिरिकंदरदुर्गेषु ये वसंति दिगंबराः। पाणिपात्रपुटाहारास्ते यांति परमां गतिम्॥ २ ॥

# योगिभक्तिः [ प्राकृत ]

थोस्सामि गुणधराण अणयाराण गुणेहि तच्चेहिं। अंजलिमउलियहत्थो अभिवंदंतो सविभवेण ॥ १ ॥ सम्म चेव य भावे मिच्छाभावे तहेव बोधव्वा। चइऊण मिच्छभावं सम्मम्मि उवठ्ठिदे वंदे ॥ २ ॥ दोदोसविप्पमुक्के तिदंडविरद तिसल्लपरिसुद्धे। तिण्णियगारवरहिये तियरणसुद्धे णमसामि ॥ ३ ॥ चउविहकसायमहणा चउगयसंसारगमण भयभीए। पचासवपडिविरदे पंचेंदियणिज्जिदे वंदे ॥ ४ ॥ छज्जीवदयावण्णे छडायदणविवज्जिदे समिदभावे। सत्ता भयविप्पमुक्के सत्ताण सिवंकरे वंदे ॥ ५ ॥ णट्ठट्ठमयट्ठा णे पणट्ठकम्मट्ठणिट्ठियट्ठे अट्ठगुणड्ढीसरे वंदे ॥ ६ ॥ णवब-

भचेरगुत्ते णवणयसब्भावजाणगे वंदे ।। दहविहधम्मट्ठाई दससंजमसंजदे वंदे ।। ७।। एयारसंगसुदसायरपारगे वारसंगसुदणिऊणे । वारमविहतवणिरदे तेरसकिरियादरे वंदे ।। ८ ।। भूदेसु दयावण्णे चउदस चउदससु गंथपरिसुद्धे । चउदसपुव्वपगब्भे चउदसमलविवज्जिदे वंदे ।। ९ ।। वंदे चउत्थभत्तादिजावछम्मासखवणपडिवण्णे । वंदे आदावंते सूरस्स य अहिमुहट्ठिदे सूरे ।। १० ।। वहुविहपडिमट्ठाई णिसिज्जवीरासणेक्कवासीय । अणिट्ठीवकंडुवदीवे चत्तदेहे य वंदामि ।। ११ ।। ठाणी मोणवदीये अब्भोवासीय रुक्खमूलीय । धुवकेसमंसुलोमे णिप्पडियम्मे य वंदामि ।। १२ ।। जल्लमल्ललित्तगत्ते वंदे कम्ममलकलुसपरिसुद्धे । दीहणहमंसुलोमे तवसिरिभरिये णमंसामि ।। १३ ।। णाणोदयाहिसित्ते सीलगुणविहूसिये तवसुगंधे । ववगयरायसुदड्ढे सिवगइपहणायगे वंदे ।। १४ ।। उग्गतवे दित्ततवे तत्ततवे महातवे य घोरतवे । वंदामि तवमहंते तवसंजमइड्ढिसंजुत्ते ।। १५ ।। आमोसहिये खेलोसहिये जल्लोसहिये तवसिद्धे । विप्पोसही य सव्वोसही य वंदामि तिविहेण ।। १६ ।। अमयमहुखीरसप्पिसवीयअक्खिणमहाणसे वंदे । मणवलिवचणवलिकायवलिणो य वंदामि तिविहेण ।। १७ ।। वरकुट्ठवीयवुद्धी पदाणुसारीय भिण्णसोदारे ।। उग्गहईहसमत्थे सुत्तत्थविसारदे वंदे ।। १८ ।। आभिणिवोहियसुदओहिणाणिमणणाणिसव्वणाणीय । वंदे जगप्पदीवे पच्चक्खपरोक्खणाणीय ।। १९ ।। आयाभनंतुजलसेढिचारणे जङ्घचारणे वंदे ।। विउवणइड्ढिपहाणे विज्जाहरपण्णसवणे य ।। २० ।। गइचउरंगुलगमणे तहेव फलफुल्लचारणे वंदे ।। अणुवमतवमहंते देवासुरवंदिदे वंदे ।। २१ ।। जियभय जियउवसग्गे जियइंदियपरीसहे जियकसाए ।। जियरायदोसमोहे जियसुहदुक्खे णमंसामि ।। २२ ।। एवं मचेमित्थुया अणयारा रायदोसपरिसुद्धा । सङ्घस्स वरसमाहिं मज्झवि दुक्खक्खय दिंतु ।। २३ ।। इच्छामि भंते योगिभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं अड्ढाइज्जदीवदोसमुद्देसु पण्णारसकम्मभूमीसु आदावणरुक्खमूलअब्भोवासठाणमोणविरासणेक्कपासकुक्कुडासण चउछपक्खखवणादियोगजुत्ताणं सव्वसाहूणं वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ कम्मक्खओ, वोहिलाहो, सुगइगमणं समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झ ।।

# आचार्यभक्तिः

स्कन्द छन्दः—

सिद्धगुणस्तुतिनिरतानुद्धतरुषाग्नि-
जालवहुलविशेषान् ।
गुप्तिभिरभिसंपूर्णान्
मुक्तियुतः सत्यवचनलक्षितभावान् ॥ १ ॥

*अन्वयार्थः*—जो आचार्य ( सिद्धगुणस्तुतिनिरतान् ) सिद्धोंके सम्यक्त्वादि गुणोंकी स्तुति करने में सदा लवलीन हैं ( उद्धूतरुषाग्निजालबहुलविशेषान् ) क्रोधरूपी अग्नि—उपलक्षणसे मान, माया, लोभ आदि कषायों का जो समूह उसके अनन्तानुवधी आदि अनेक भेद हैं—अर्थात् कषायोंके जो भेद हैं वे सब जिन्होंने नष्ट कर दिये हैं ( गुप्तिभिः अभिमपूर्णान् ) जो मनगुप्ति, वचनगुप्ति, और कायगुप्तिका पालन करते हैं—गुप्तियों से परिपूर्ण हैं, जो ( मुक्तियुतः ) मुक्ति-मोक्षसे ही सदा सम्बंध रखते हैं ( सत्यवचनलक्षितभावान ) जिनके भाव सत्यवचनसे ही भरपूर हैं—जो कभी किसी को नहीं ठगते ऐसे आचार्यों को मै नमस्कार करता हूं[1] ।

मुनिमाहात्म्यविशेषान्
जिनशासनसत्प्रदीपभासुरमूर्तीन् ॥
सिद्धिं प्रपित्सुमनसो
बद्धरजोविपुलमूलघातनकुशलान् ॥ २ ॥

*अन्वयार्थः*—( मुनिमाहात्म्यविशेषान् ) जो मुनियोंके विशेष माहात्म्यको—ज्ञानके अतिशयको प्रकाशित करनेवाले हैं ( जिनशासनसत्प्रदीपभासुरमूर्तीन् ) जिनकी मूर्ति जिनशासनको प्रकाशित करनेके लिये दीपक के समान देदीप्यमाम

---

१—इस श्लोक में तथा आगेके श्लोकों में नमस्कार सूचक कोई वाक्य नहीं है, वह वाक्य दशवें श्लोकमें है और वहा तक सब श्लोकोंका सम्बन्ध है । अत "नमस्कार करता हू" यह वाक्य वहा से लिया गया है । आगे भी ऐसा ही समझना चाहिये ।

है अथवा तपश्चरणके माहात्म्यसे जिनके शरीरकी मूर्ति दीपक के समान दैदी-प्यमान हो रही है ( सिद्धिं प्रपित्सुमनसः ) जिनके मनमें सिद्धपद प्राप्त करने की इच्छा है ( बद्धरजोविपुलमूलघातनकुशलान् ) और जो ज्ञानावरण आदि कर्मों के वंध होने के तत्प्रदोष, निह्नव, मात्सर्य आदि कारणोंको नाश करनेमें अत्यंत कुशल हैं—ऐसे आचार्यों को मै नमस्कार करता हूं।

गुणमणिविरचितवपुषः
षड्द्रव्यविनिश्चितस्य धातॄन्सततम्।
रहितप्रमादचर्यान् दर्शनशुद्धान्
गणस्य संतुष्टिकरान् ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— (गुणमणिविरचितवपुषः) जिनके शरीर सम्यग्दर्शन आदि गुणरूपी मणियों से सुशोभित हैं ( षड्द्रव्यविनिश्चितस्य ) जो जीवादिक छहों द्रव्योंके निश्चयके ( सतत ) सदा ( धातृन ) आधार भूत रहते हैं—अर्थात् जिनके हृदयमें छहों द्रव्योका सदा गाढ श्रद्धान रहता है ( रहितप्रमादचर्यान् ) जिनके चारित्र विकथा आदि प्रमादोंसे सदा रहित रहते हैं (दर्शन शुद्धान्) जिन का सम्यग्दर्शन सदा शकादिक पच्चीसों दोषोंसे रहित होता है ( गणस्य संतुष्टिकरान् ) और जो सबको सदा संतुष्ट करनेवाले हैं—ऐसे आचार्यों को मैं सदा नमस्कार करता हूं।

मोहच्छिदुग्रतपसः प्रशस्तपरिशुद्धहृदयशोभनव्यवहारान्।
प्रासुकनिलयाननघानाशाविध्वंसिचेतसो हतकुपथान् ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*— ( मोहच्छिदुग्रतपसः ) अवधिज्ञान आदि अतिशय होने के कारण जिनका उग्र तपश्चरण मोह और अज्ञानका नाश करनेवाला है, (प्रशस्तपरिशुद्धहृदयशोभनव्यवहारान् ) जिनके हृदयमें सदा धर्मवृद्धिकी इच्छा रहती है, जिनका हृदय सदा शुद्ध—लाभादिक की इच्छासे रहित रहता है इसी लिये जिनका समस्त व्यवहार अपने आत्माका और अन्य भव्य जीवोंका कल्याण करनेवाला होता है ( प्रासुकनिलयान् ) जिनके रहने का स्थान सम्मूर्छन जीवों से रहित प्रासुक रहता है ( अनघान् ) जो पापोंसे या पापकार्योंसे सर्वथा रहित होते हैं ( आशाविध्वसिचेतसः ) जिनका हृदय इसलोक और परलोककी आशा से सर्वथा रहित होता है ( हतकुपान् ) और जो मिथ्यादर्शनरूप कुमार्ग को

सदा नाश करनेवाले होते हैं। ऐसे आचार्यों को मै सदा नमस्कार करता हू।

धारितविलसन्मुंडान्वर्जितबहुदंडपिंडमंडलनिकरान्।

सकलपरीषहजयिनः क्रियाभिरनिशं प्रमादतः परिरहितान् ॥५॥

अन्वयार्थः— ( धारितविलसन्मुंडान् ) जिनके मन, वचन, काय, पांचों इन्द्रियां और हाथ पैरों आदिके व्यापार सब पाप रहित हैं और इसीलिये अत्यत शोभायमान रहते हैं ( वर्जितबहुदंडपिंडमंडलनिकरान् ) जो मुनियोंका समुदाय अधिक प्रायश्चित्त लेनेवाला या अपराधी होता है अथवा अधिक प्रायश्चित्त लेनेवाला आहार ग्रहण करता है ऐसे मुनि समुदायसे जो आचार्य सर्वथा अलग रहते हैं ( क्रियाभि. ) जो तपश्चरणके विशेष विशेष अनुष्ठानोंमे ( अनिशं ) सदा ( सकलपरीषहजयिनः ) अनेक प्रकारकी परीषहोंको जीतते रहते हैं (प्रमादतः) जो प्रमादसे ( परिरहितान ) सर्वथा रहित होते हैं, ऐसे आचार्यों को मै सदा नमस्कार करता हूं।

अचलान्व्यपेतनिद्रान् स्थानयुतान्कष्टदुष्टलेश्याहीनान्।

विधिनानाश्रितवासानलिप्तदेहान्विनिर्जितेन्द्रियकरिणः ॥ ६ ॥

अन्वयार्थः— ( अचलान् ) जो अनेक परीषहों के आजाने पर भी अपने अनुष्ठानसे या व्रतोंमे कभी चलायमान नहीं होते ( व्यपेतनिद्रान् ) जो विशेषकर निद्रासे रहित होते है ( स्थानयुतान् ) प्रायः कायोत्सर्ग धारण करते है ( कष्टदुष्टलेश्याहीनान् ) अनेक प्रकारके दुःख और दुर्गतियोंको देनेवाली अशुभलेश्याओंसे जो सदा दूर रहते हैं ( विधिना ) विधिपूर्वक ( अनाश्रितवासान ) घरका त्याग कर दिया है अथवा नियमसे घर रहित हैं अथवा आगमके अनुसार जिनके कदरा, वसतिका आदि अनेक प्रकार के रहनेके स्थान हैं। (अलिप्तदेहान्[1]) तपश्चरणके माहात्म्यसे जिनका शरीर अत्यत निर्मल है ( विनिर्जितेन्द्रियकरिणः ) जो इन्द्रिय रूपी हाथीको सदा अपने वशमें रखते हैं इन्द्रियों को जीतनेवाले हैं-ऐसे आचार्योंको मै सदा नमस्कार करता हू।

अतुलानुत्कुटिकासान्विविक्तचित्तानखंडितस्वाध्यायान्।

दक्षिणभावसमग्रान्व्यपगतमदरागलोभशठमात्सर्यान् ॥ ७ ॥

---

१-विलिप्त इति च क्वचित्पाठः, अर्थात् जिनका शरीर मल (मैल) से लिप्त है।

अन्वयार्थ---( अतुलान् ) जो आचार्य अतुल--अनुपम हैं संसारमें जिन की कोई उपमा नहीं है ( उत्कुटिकासान् ) जो उत्कुटिकासन आदि कठिन कठिन आसनोंसे तपश्चरण करते हैं ( विविक्तचित्तान् ) जिनका हृदय सदा हेयोपादेय के विवेकसे सुशोभित रहता है ( अखडितस्वाध्यायान् ) जिनका स्वाध्याय सदा अखंडित रहता है ( दक्षिणभावसमग्रान्[2] ) जो शुभ परिणामों से ही सदा सुशोभित रहते है ( व्यपगतमदरागलोभशठमात्सर्यान् ) जो मद-अभिमान-अहकार, राग, लोभ, अज्ञान और मत्सरता ( ईर्ष्या ) मे सदा अलग रहते हैं-ऐसे आचार्योंको मै सदा नमस्कार करता हू।

भिन्नार्तरौद्रपक्षान्संभावितधर्मशुक्लनिर्मलहृदयान् ।
नित्यं पिनद्धकुगतीन्पुण्यान्गण्योदयान्विलीनगारवचर्यान् ॥८॥

अन्वयार्थः—( भिन्नार्तरौद्रपक्षान् ) जिन्होंने आर्तध्यान और रौद्रध्यान रूपी पक्षोंका सर्वथा नाश कर दिया है ( सभावितधर्मशुक्लनिर्मलहृदयान् ) जो अपने निर्मल शुद्ध हृदयमें धर्मध्यान और शुक्लध्यानका सदा अनुभव करते रहते हैं ( नित्य ) सदाके लिये ( पिनद्धकुगतीन्[3] ) जिन्होंने नरकादिक दुर्गतियोंका नाश कर दिया है ( पुण्यान्[4] ) जो अत्यंत पवित्र या पुण्य स्वरूप हैं ( गण्योदयान् ) जिनकी ऋद्धियां या तपश्चरणके माहात्म्य अत्यत प्रशसनीय श्लाघ्य हैं ( विलीनगारवचर्यान् ) जो दूररसास्वादन ( दूरसे ही रसका आस्वादन कर लेना ) आदि ऋद्धियोंकी प्रवृत्तियोंसे सर्वथा रहित होते हैं—ऐसे आचार्योंको मै सदा नमस्कार करता हू।

तरुमूलयोगयुक्तानवकाशातापयोगरागसनाथान् ।
बहुजनहितकरचर्यानभयाननघान्महानुभावविधानान् ॥ ९ ॥

अन्वयार्थः— ( तरुमूलयोगयुक्तान् ) जो वर्षाकालमें वृक्षके नीचे तरुमूलयोग धारण करते हैं ( अवकाशातापयोगरागसनाथान् ) ग्रीष्मकालमें आतापनयोग और शीतकालमें अभ्रावकाशयोग ( मैदानमें रहना ) धारण करते है ( बहुजनहितकरचर्यान् ) जिनका चारित्र सदा अनेक जीवोंको हितकरनेवाला

---

२-दक्षिणेन-प्रशस्तेन, भावेन-परिणामेन, समग्रान्-परिपूर्णान् ।
३-पिनद्धा निराकृता कुगतिर्यैः तान् ।
४-पुण्यान्-प्रशस्तान्—पवित्रीभूतान् ।

होता है ( अभयान् ) जो सात प्रकारके भयसे सर्वथा रहित हैं ( अनघान् ) जो सब प्रकारके पापोंसे रहित हैं ( महानुभावविधानान् ) प्रबल पुण्यके उदय से जिनका प्रभाव सब जंगह पड़ता है—जो सदा धर्म-और शुक्लध्यानमें ही लीन रहते हैं—ऐसे आचार्योंको मै सदा नमस्कार करता हू ।

ईदृशगुणसंपन्नान्युष्मान्भक्त्या विशालया स्थिरयोगान् ।
विधिनानारतमग्र्यान्मुकुलीकृतहस्तकमलशोभितशिरसा ॥ १० ॥
अभिनौमि सकलकलुषप्रभवोदयजन्मजरामरणबंधनमुक्तान् ।
शिवमचलमनघमक्षयमव्याहतमुक्तिसौख्यमस्त्विति सततम् ॥ ११ ॥

*अन्वयार्थः*—— ( ईदृशगुणसपन्नान् ) जो आचार्य ऊपर कहे हुये समस्त गुणोंसे सुशोभित हैं ( स्थिरयोगान् ) जिनके मन वचन काय अनेक परीषहोंके आजाने पर भी सदा स्थिर रहते है ( अनारत अग्र्यान् ) समस्त गुणों को धारण करने से जो सदा मुख्य—प्रधान रहते हैं ( सकलकलुषप्रभवोदयजन्म जरामरणबंधनमुक्तान् ) अशुभकर्मोंके उदयसे प्राप्त होनेवाले जन्म, जरा—बुढ़ापा मरण आदि समस्त दोषोंके सम्बन्धसे-बंधनसे जो सर्वथा रहित होते हैं ऐसे ( युष्मान् ) आचार्योंको मैं ( विशालया भक्त्या ) बड़ी भारी भक्ति से (विधिना) विधिपूर्वक-आचार्य भक्ति करके ( मुकुलीकृतहस्तकमलशोभितशिरसा ) अपने दोनों हाथरूपी कमलोंको जोड़कर मस्तक पर रखकर ( अभिनौमि ) सदा नमस्कार करता हू तथा इस नमस्कार करनेका फल (शिव अचल अनघ अक्षय अव्याहतमुक्तिसौख्यं इति सतत अस्तु) अत्यत प्रशसनीय-कल्याणरूप-मंगलमय, हीनाधिकतासे रहित, निर्दोष-पाप रहित, अक्षय अविनश्वर और बाधा रहित मोक्षका अनत सुख मुझे प्राप्त हो—ऐसी कामना-इच्छा करता हू अर्थात ऐसे मोक्षसुखको प्राप्त करनेके लिये ही मे आचार्य परमेष्ठीको नमस्कार करता हू।

इसके आगे कायोत्सर्ग करना चाहिये ।

अथ आलोचना——

इच्छामि भंते ! आइरियभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं । सम्मणाण सम्मदंसण सम्मचारित्तजुत्ताण पञ्चविहाचाराणं आयरियाणं आयारादिसुदणाणोवदेसयाणं उवज्झायाण तिरयणगुण पालणरयाणं सव्वसाहूण

सम्मचारित्तस्स सया अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, वोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं।

अर्थ—हे भगवन्! मै आचार्य भक्ति कर कायोत्सर्ग करता हू। इसमें जो दोष हुये हों उनकी आलोचना करनेकी इच्छा करता हू। मै सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र सहित और पञ्चाचार पालनेवाले आचार्योंकी, आचाराग आदि श्रुतज्ञानका उपदेश देनेवाले उपाध्यायकी और रत्नत्रय गुणको पालन करनेवाले समस्त साधुओंकी सदा अर्चा करता हू, पूजा करता हूं, वदना करता हूं, नमस्कार करता हू, मेरे समस्त दु खोंका नाश हो, कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रय प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान् जिनेन्द्रदेवके गुणोंकी प्राप्ति हो।

इति आचार्यभक्तिः।

---

## अथ क्षेपक श्लोकानि।

श्रुतजलधिपारगेभ्यः स्वपरमतविभावनापटुमतिभ्यः। सुचरिततपोनिधिभ्यो नमो गुरुभ्यो गुणगुरुभ्यः॥ छत्तीसगुणसमग्गे पंचविहाचारकरणसंदरिसे। सिस्साणुग्गहकुसले धम्मायरिये सदा वंदे॥ गुरुभत्ति संजमेण य तरंति संसारसायरं घोरं। छिण्णंति अट्ठकम्मं जम्मणमरणं ण पावंति॥ ये नित्यं व्रतमंत्रहोमनिरता ध्यानाग्निहोत्राकुलाः। षट्कर्माभिरतास्तपोधनधनाः साधुक्रियाः साधवः॥ शीलप्रावरणा गुणप्रहरणाश्चन्द्रार्कतेजोऽधिकाः। मोक्षद्वारकवाटपाटनभटाः प्रीणंतु मां साधवः॥ गुरवः पान्तु वो नित्यं ज्ञानदर्शननायकाः। चारित्रार्णवगंभीरा मोक्षमार्गोपदेशकाः॥ प्राज्ञः प्राप्तसमस्तशास्त्रहृदयः प्रव्यक्तलोकस्थितिः। प्रास्ताशः प्रतिभापरः प्रशमवान्प्रागेव दृष्टोत्तरः॥ प्रायः प्रश्नसहः प्रभुः परमनोहारी परानिंदया। ब्रूयाद्धर्मकथां गणी गुणनिधिः प्रस्पष्टमिष्टाक्षरः॥ श्रुतमवि-

कलंशुद्धा धृत्तिः परप्रतिवोधने । परिणतिरुरूद्योगो मार्गप्रवर्तनसद्विधौ बुधनुतिरनुत्सेको लोकज्ञता मृदुताऽस्पृहा । यतिपतिगुणा यस्मिन्नन्ये च सोस्तु गुरुः सताम् ॥ विशुद्धवंशः परमाभिरूपो । जितेन्द्रियो धर्मकथा-प्रसक्तः । सुखर्द्धिलाभेष्वविसक्तचित्तो । बुधैः सदाचार्य इति प्रशस्तः ॥ विजितमदनकेतुं निर्मलं निर्विकारं । रहितसकलसंगं संयमासक्तचित्तं । सुनयनिपुणभावं ज्ञाततत्वप्रपञ्चम् । जननमरणभीतं सद्गुरु नौमि नित्यम् ॥ सम्यग्दर्शनमूल ज्ञानस्कंधं चरित्रशाखाढ्यम् । मुनिगणविहगाकीर्णमाचा-र्यमहाद्रुमं वदे ॥

## अथ आचार्यभक्तिः [ प्राकृत ]

देसकुलजाइसुद्धा विसुद्धमणवयणकायसंजुत्ता ॥ तुह्मं पायपयोरुह-मिह मंगलमत्थु मे णिच्चं ॥ १ ॥ सगपरसमयविदण्हू आगमहेदूहिं चावि जाणित्ता । सुसमत्था जिणवयणे विणये सत्ताणुरूवेण ॥ २ ॥ बालगुरु-वुड्ढसेहे गिलाणथेरे य खवणसंजुत्ता । वट्टावयगा अण्णे दुस्सीले चावि जाणित्ता ॥ ३ ॥ वयसमिदिगुत्तिजुत्ता मुत्तिपहेट्ठावया पुणो अण्णे । अज्झावयगुणणिलये साहुगुणेणावि संजुत्ता ॥ उत्तमखमाए पुढवी पसण्ण-भावेण अच्छजलसरिसा कम्मिंधणदहणादो अगणी वाऊ असंगादो ॥५॥ गयणमिव णिरुवलेवा अक्खोहा सायरुव्व मुणिवसहा । एरिसगुणणिल-याणं पायं पणमामि सुद्धमणो ॥ ६ ॥ संसारकाणणे पुण बंभममाणेहि भव्वजीवेहिं । णिव्वाणस्स हु मग्गो लद्धो तुम्हं पसाएण ॥ ७ ॥ अविसु-द्धलेस्सरहिया विसुद्धलेस्साहि परिणदा सुद्धा । रुद्दट्टे पुण चत्ता धम्मे सुक्के य संजुत्ता ॥ ८ ॥ उग्गहईहावायाधारणगुणसंपदेहि संजुत्ता । सुत्त त्थभावणाए भावियमाणेहि वंदामि ॥ ९ ॥ तुम्हं गुणगणसंथुदि अजा-णमाणेण जो मया वुत्तो । देउ मम बोहिलाहं गुरुभत्तिजुदत्थओ णिच्चं ॥ १० ॥

# पञ्चगुरुभक्तिः

श्रीमदमरेन्द्रमुकुटप्रघटितमणिकिरणवारिधाराभिः ।
प्रक्षालितपदयुगलान्प्रणमामि जिनेश्वरान्भक्त्या ॥ १ ॥

*अन्वयार्थः*—( श्रीमदमरेन्द्रमुकुटप्रघटितमणिकिरणवारिधाराभिः ) जिनके चरणकमलविशेष लक्ष्मी से सुशोभित है ऐसे—इन्द्रोंके मुकुटोंमें लगे हुये मणियों की किरणरूपी जल धारासे ( प्रक्षालितपदयुगलान् ) प्रक्षालित किये गये हैं चरण युगल जिनके ऐसे ( जिनेश्वरान् ) श्री अरहतदेव जिनेन्द्र भगवान को ( भक्त्या ) बड़ी भक्तिसे ( प्रणमामि ) नमस्कार करता हू ।

अष्टगुणैः समुपेतान् प्रणष्टदुष्टाष्टकर्मरिपुसमितीन् ।
सिद्धान्सततमनन्तान्नमस्करोमीष्टतुष्टिसंसिद्ध्यै ॥ २ ॥

*अन्वयार्थः*—( अष्टगुणैः समुपेतान् ) जो सम्यक्त्व आदि आठों गुणोंसे सुशोभित हैं ( प्रणष्टदुष्टाष्टकर्मरिपुसमितीन् ) जिन्होंने अत्यत दुष्ट दु ख देनेवाले ऐसे आठों कर्मरूपी शत्रुओंके समूहको नष्ट कर दिया है ऐसे ( अनन्तान् सिद्धान् ) अनन्त सिद्धोंको ( सतत ) सदा ( इष्टतुष्टिससिद्ध्यै ) इष्ट तथा तुष्टि की ससिद्धिके लिये—मोक्ष लक्ष्मीको प्राप्त करनेके लिये ( नमस्करोमि ) नमस्कार करता हू।

साचारश्रुतजलधीन्प्रतीर्य शुद्धोरुचरणनिरतानाम् ।
आचार्याणा पदयुगकमलानि दधे शिरसि मेऽहम् ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*—( साचारश्रुतजलधीन् प्रतीर्य ) जो पञ्चाचार सहित द्वादशाग श्रुतज्ञानरूपी समुद्रके पार हो गये हैं ( शुद्धोरुचरणनिरतानाम् ) जो निर्दोष तथा उग्र तपश्चरणके पालनमें सदा तत्पर रहते है ऐसे (आचार्याणा) आचार्योंके ( पदयुगकमलानि ) दोनों चरण कमलोंको ( अहं ) मै (मे शिरसि) अपने मस्तक पर ( दधे ) धारण करता हू ।

मिथ्यात्वादिमदोग्रध्वान्तप्रध्वंसिवचनसंदर्भान् ।
उपदेशकान् प्रपद्ये मम दुरितारिप्रणाशाय ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*— ( मिथ्यावादिमदोग्रध्वान्तप्रध्वंसिवचनसदर्भान् ) जिनके वचनोंकी रचना मिथ्यावादियोंके अहकाररूपी अंधकारका नाश करनेवाली है ऐसे ( उपदेशकान् ) उपाध्यायोंकी मै (मम दुरितारिप्रणाशाय) अपने पापरूपी शत्रुओंको नाश करनेके लिये ( प्रपद्ये ) शरण लेता हू—मै उनकी शरण में जाता हू ।

सम्यग्दर्शनदीपप्रकाशका मेयबोधसंभूताः ।
भूरिचरित्रपताकास्ते साधुगणास्तु मा पान्तु ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*— ( सम्यग्दर्शनदीपप्रकाशका ) जो सम्यग्दर्शनरूपी दीपक से भव्य जीवोंके मनके अधकारको दूर कर उनके मनको प्रकाशित करनेवाले हैं ( मेयबोधसभूताः ) जीवादिक समस्त पदार्थोंके ज्ञानसे सुशोभित हैं ( भूरिचरित्रपताकाः ) अतिशय चारित्रकी पताका-ध्वजा जिन्होंने फहरा रक्खी है ( ते साधुगाः तु ) वे साधुगण भी-( मा ) मेरी ( पान्तु ) रक्षा करो ।

जिनसिद्धसूरिदेशकसाधुवरानमलगुणगणोपेतान् ।
पञ्चनमस्कारपदैस्त्रिसंध्यमभिनौमि मोक्षलाभाय ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थः*—( अमलगुणगणोपेतान् ) जो अनेक निर्मल गुणोंके समूह से सुशोभित हैं ऐसे ( जिनसिद्धसूरिदेशकसाधुवरान् ) अरहत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और उत्तम साधुओंको मै ( मोक्षलभाय ) मोक्षप्राप्त करनेके लिये ( पचनमस्कारपदैः ) पंच नमस्कार मत्र पढ़कर ( त्रिमध्य ) तीनोंकाल (अभिनौमि) नमस्कार करता हू ।

एष पञ्चनमस्कारः सर्वपापप्रणाशनः ।
मङ्गलानां च सर्वेषां प्रथम मंगलं भवेत् ॥ ७ ॥

*अन्वयार्थः*—( एषः पचनमस्कारः ) यह पचनमस्कार मत्र ( सर्वपापप्रणाशनः ) समस्त पापोका नाश करनेवाला है ( च सर्वेषा मगलानां ) और समस्त मगलोंमें ( प्रथम मगल ) प्रथम-मुख्य मगल ( भवेत ) गिना जाता है ।

अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायाः सर्वसाधवः ।
कुर्वन्तु मंगलाः सर्वे निर्वाणपरमश्रियम् ॥ ८ ॥

*अन्वयार्थः*— ( अर्हत्सिद्धाचार्योपाध्यायाः सर्वसाधवः ) अरहंत, सिद्ध,

आचार्य, उपाध्याय और सर्वसाधु ( सर्वे ) ये पाचों ( मंगलाः ) मगलरूप हैं-इसलिये वे सब मुझे ( निर्वाणपरमश्रिय ) मोक्षरूपी परम लक्ष्मीको (कुर्वन्तु) प्रदान करो।

**सर्वान् जिनेन्द्रचन्द्रान्सिद्धानाचार्यपाठकान् साधून् ।**
**रत्नत्रय च वदे रत्नत्रयसिद्धये भक्त्या ॥ ९ ॥**

*अन्वयार्थ*—( सर्वान् ) समस्त ( जिनेन्द्रचन्द्रान् ) अरहंतोको (सिद्धान्) सिद्धोंको ( आचार्यपाठकान् ) आचार्योंको, उपाध्यायोंको ( साधून् ) साधुओं को ( च ) और ( रत्नत्रय ) रत्नत्रयको ( रत्नत्रयसिद्धये ) रत्नत्रयकी प्राप्तिके लिये ( भक्त्या ) भक्तिसे (वदे) नमस्कार करता हू ।

**पान्तु श्रीपादपद्मानि पंचानां परमेष्ठिनाम् ।**
**लालितानि सुराधीशचूडामणिमरीचिभिः ॥ १० ॥**

*अन्वयार्थः*—( सुराधीशचूडामणिमरीचिभिः ) जो इन्द्रोंके मकुटोंमें लगे हुये चूडामणि रत्नकी किरणोसे ( लालितानि ) सुशोभित हैं ऐसे ( पचाना परमेष्ठिना ) पाचों परमेष्ठियोंके ( श्रीपादपद्मानि ) शोभनीक चरण कमल मेरी ( पान्तु ) रक्षा करो।

**प्रातिहार्यैर्जिनान् सिद्धान् गुणैः सूरीन् स्वमातृभिः ।**
**पाठकान् विनयैः साधून् योगांगैरष्टभिः स्तुवे ॥ ११ ॥**

*अन्वयार्थः*—( प्रातिहार्यैं जिनान् ) जो भगवान् अरहतदेव आठ प्रातिहार्य और ३४ अतिशय से सुशोभित हैं ( गुणै. सिद्धान् ) जो सिद्ध सम्यक्त्व आदि आठ गुणोंसे सुशोभित हैं ( स्वमातृभिः सूरीन् ) जो आचार्य तीन गुप्ति और पाच समिति इन आठ प्रवचन मातृकाओं से सुशोभित हैं ( विनयैः पाठकान् ) जो उपाध्याय अनेक शिष्योंसे सुशोभित हैं ( अष्टभिः योगागैः साधून् ) और जो साधु प्राणायाम, ध्यान, धारणा, प्रत्यय, आहार, यम, नियम और आसन इन आठ योगसाधनके अगोंसे सुशोभित हैं ( स्तुवे ) उन सबकी-पाचों परमेष्ठियोंकी मै स्तुति करता हू ।

इसके आगे कायोत्सर्ग करना चाहिये।

आलोचना—

इच्छामि भंते! पंचमहागुरुभत्तिकाउस्सग्गोकओ तस्सालोचेउं । अट्ठ-

महापाडिहेरसंजुत्ताणं । अट्ठगुण संपण्णाणं उड्ढलोयमत्थयम्मि पइट्ठियाणं सिद्धाणं । अट्ठपवयणमउसंजुत्ताणं आयरियाणं । आयारादिसुदणाणोवदेसयाणं उवज्झायाणं । तिरयणगुणपालणरयाणं सव्वसाहूणं । णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ।

अर्थ—हे भगवन् ! मै पञ्चगुरुभक्ति कर कायोत्सर्ग करता हू । इसमें जो दोष लगे हों उनकी आलोचना करने की इच्छा करता हू । भगवान् अरहंतदेव आठ महाप्रातिहार्य गुणोंसे सुशोभित हैं, भगवान् सिद्ध परमेष्ठी सम्यक्त्वादि आठ गुणोंसे विभूषित हैं और ऊर्द्ध लोकके शिखरपर विराजमान है, भगवान आचार्य परमेष्ठी अष्टप्रवचन मातृकाओं से सुशोभित हैं, भगवान् उपाध्याय परमेष्ठी आचाराग आदि श्रुतज्ञानका उपदेश देते हैं और सर्वसाधु परमेष्ठी रत्नत्रय गुणोंका पालन करनेवाले हैं । इन पाचों परमेष्ठियों की मैं सदा अर्चा करता हू, पूजा करता हू, वदना करता हू और नमस्कार करता हू । मेरे दु खो का नाश हो, कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभ गतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो और भगवान् जिनेन्द्र-देवके गुणोंकी सपत्ति प्राप्त हो ।

इति पञ्चगुरुभक्तिः ।

---

## अथ पञ्चगुरुभक्तिः [ प्राकृत ]

मणुयणाइंदसुरधरियछत्तत्तया पंचकल्लाणसोक्खावलीपत्तया ॥ दंसणं णाणज्झाणं अणंतं बल, ते जिणा दिंतु अह्मं वरं मंगलम् ॥ १ ॥ जेहिं ज्झाणग्गिबाणेहिं अइदड्ढयं, जम्मजरमरणणयरत्तय दड्ढयं ॥ जेहिं पत्तं सिवं सासयं ठाणयं, ते महं दिंतु सिद्धा वरं णाणयं ॥ २ ॥ पंचहाचारपंचग्गिसंसाहया, बारसंगाइसुअजलहिअवगाहया, मोक्खलच्छीमहंती महंते सया । सूरिणो दिंतु मोक्खं गयासंगया ॥ ३ ॥ घोरसंसारभीमाडवीकाणणे, तिक्खवियरालणहपावपंचाणणे । णट्ठमग्गाणजीवाण पहदेसया, वंदिमो ते

उवज्झाय अह्मे सया ॥ ४ ॥ उग्गतवचरणकरणेहि खीणंगया, धम्मवर-ज्झाण सुक्केक्कज्झाणंगया । णिब्भरं तवसिरियसमालिंगया, साहू वो ते महामोक्खपथमग्गया ॥ ५ ॥ एण थोत्तेण जो पञ्चगुरुवंदए, गुरुयसंसार-घणवल्लि सो छिंदये । लहइ सो सिद्धिसोक्खाइ वहुमाणणं, कुणइ कम्मिंघणं पुञ्जपञ्जालणं ॥ ६ ॥ अरुहा सिद्धायरिया उवझाया साहु पञ्चपरमेट्ठि । एदे पञ्च णमोयारा भवे भवे मम सुहं दिंतु ॥ ७ ॥ इच्छामि भंते पञ्च-महागुरुभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं अट्ठमहापाडिहेरसंजुत्ताणं अर-हंताणं, अट्ठगुणसंपण्णाणं उड्ढलोयमत्थयम्मि पइट्ठियाणं सिद्धाणं, अट्ठपव-यणमउसंजुत्ताणं, आयरियाणं, आयारादिसुदणाणोवदेयाणं उवज्झायाणं, तिरयणगुणपालणरयाणं सव्वसाहूणं, णिच्चकालं अंचेमि, पूजेमि, वंदामि णमसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ वोहिलाहो सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं ।

## तीर्थङ्करभक्तिः

अथ देवसियपडिक्कमणाए सव्वाइच्चारविसोहिणिमित्तं । पुव्वाइ-रियकमेण चउवीसतित्थयरभत्तिकाउस्सग्गं करेमि ।

अर्थ—दैवसिक प्रतिक्रमणमें लगे हुये अतीचारोंको शुद्ध करनेके लिये पूर्वा-चार्योंकी परंपराके अनुसार मैं तीर्थंकरभक्ति और तत्सम्बन्धी कायोत्सर्ग करता हूं।

णमो अरहंताणं णमो सिद्धाणं णमोआइरियाणं ।
णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं ॥

अर्थ—मै अरहतोंके लिये नमस्कार करता हूं, सिद्धोंके लिये नमस्कार करता हू, आचार्योंके लिये नमस्कार करता हू, उपाध्यायोंके लिये नमस्कार करता हू और लोकमें सर्व साधुओंके लिये नमस्कार करता हूं ।

चउवीसंतित्थयरे उसहाईवीरपच्छिमे वंदे ।
सव्वेसिं मुणिगणहरसिद्धे सिरसा णमंसामि ॥ १ ॥

अर्थ—मै श्री वृषभदेवसे लेकर श्री वर्धमान पर्यंत समस्त चौवीस तीर्थंकरों

को मस्तक झुकाकर नमस्कार करता हूं तथा मुनिगणधर और सिद्धोंको भी नमस्कार करता हू।

ये लोकेष्टमहस्रलक्षणधरा ज्ञेयार्णवान्तर्गता।
ये सम्यग्भवजालहेतुमथनाश्चंद्रार्कतजोधिकाः॥
ये साध्विन्द्रसुराप्सरोगणशतैर्गीतप्रणुत्यार्चिताः।
तान्देवान्वृषभादिवीरचरमान्भक्त्या नमस्याम्यहम्॥ २॥

*अन्वयार्थः*— ( ये ) जो ( लोकेष्टसहस्रलक्षणधराः ) तीर्थंकर परमदेव संसारमें लोकमें एक हजार आठ लक्षण धारण करते हैं, ( ज्ञेयार्णवांतर्गता. ) जो जीवादिक पदार्थरूपी महासागरके पारगत हैं अर्थात समस्त पदार्थोंको एक साथ जानते हैं ( ये सम्यग्भवजालहेतुमथनाः ) जो जन्म मरणरूप ससार को बढानेवाले मिथ्यात्व आदि कारण हैं उन्हे जिन्होंने सर्वथा नष्ट कर दिया है ( चन्द्रार्कतेजोऽधिका. ) जिनका प्रकाश सूर्य चन्द्रमासे भी अधिक है अर्थात् शरीरका प्रकाश करोड़ों सूर्यसे भी अधिक है और ज्ञानका प्रकाश लोक-अलोक से भी अधिक है ( ये साध्विन्द्रसुराप्सरोगणशतैः गीतप्रणुत्यार्चिताः ) जो सैकड़ों इन्द्र और असख्यात देव अप्सराओंके समूह जिनकी कीर्ति को गाकर और जिनके लिये नमस्कार कर जिनकी पूजा करते हैं ऐसे ( तान् वृषभादिवीरचरमान् देवान् ) उन श्री वृषभदेवसे लेकर अंतिम महावीर पर्यंत चौबीसों तीर्थंकर परमदेवोंको (अहं) मैं ( भक्त्या ) भक्तिसे ( नमस्यामि ) नमस्कार करता हू।

नाभेय देवपूज्यं जिनवरमजित सर्वलोकप्रदीपं।
सर्वज्ञ संभवाख्यं मुनिगणवृषभं नदन देवदेवम्॥
कर्मारिघ्नं सुबुद्धिं वरकमलनिभं पद्मपुष्पाभिगधम्।
क्षान्तं दान्तं सुपार्श्वं सकलशशिनिभं चन्द्रनामानमीडे॥३॥

*अन्वयार्थः*—( देवपूज्य नाभेय ) देवोंके द्वारा पूज्य ऐसे श्री वृषभनाथकी ( सर्वलोकप्रदीप जिनवर अजित ) समस्त लोकको या लोकाकाशमें भरे हुये समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करनेके लिये दीपकके समान भगवान अजितनाथ की ( मुनिगणवृषभं सर्वज्ञ संभवाख्य ) मुनिगणोंमें श्रेष्ठ, सर्वज्ञ ऐसे सभवनाथकी ( देवदेव नदन ) देवाधिदेव श्री अभिनदनदेवकी ( कर्मारिघ्नं सुबुद्धिं ) कर्मरूपी

शत्रुका नाश करनेवाले भगवान् सुमतिनाथकी (वरकमलनिभ पद्मपुष्पाभिगधं) श्रेष्ठ कमलके समान कातिको-धारण करनेवाले भगवान् पद्मप्रभकी ( क्षान्त दान्त सुपार्श्वं ) क्षमाको धारण करनेवाले और इन्द्रियों को सर्वथा वश करने वाले भगवान सुपार्श्वनाथकी ( सकलशशिनिभ चन्द्रनामानं ईडे ) तथा पूर्ण चन्द्रमाके समान-अत्यत सुशोभित भगवान चन्द्रप्रभकी मै स्तुति करता हू।

विख्यातं पुष्पदन्तं भवभयमथनं शीतलं लोकनाथं।
श्रेयासं शीलकोशं प्रवरनरगुरुं वासुपूज्यं सुपूज्यम् ॥
मुक्तं दान्तेन्द्रियाश्वं विमलमृषिपतिं सिंहसैन्यं मुनीन्द्रम्।
धर्मं सद्धर्मकेतुं शमदमनिलयं स्तौमि शान्तिं शरण्यम् ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थ*—( भवभयमथन विख्यात पुष्पदन्त ) संसारके भयको नाश करनेवाले और अत्यन्त प्रसिद्ध ऐसे भगवान पुष्पदन्त की ( लोकनाथं शीतल ) तीनों लोकोंके स्वामी भगवान शीतलनाथकी ( शीलकोश श्रेयास ) शीलव्रतके निधि भगवान श्रेयासनाथकी ( प्रवरनरगुरु सुपूज्यं वासुपूज्य ) गणधरादिक देवोंके गुरु और अत्यन्त पूज्य ऐसे श्री वासुपूज्यकी (मुक्त दान्तेन्द्रियाश्वं विमल) कर्मोंसे सर्वथा मुक्त होनेवाले और इन्द्रिय रूपी घोड़ेको सर्वथा वश करनेवाले भगवान विमलनाथकी ( ऋषिपतिं मुनीन्द्रं सिंहसैन्यं ) समस्त ऋषियोंके स्वामी मुनिराज श्री अनन्तनाथकी ( सद्धर्मकेतु धर्म ) सद्धर्मकी ध्वजा को धारण करने वाले भगवान धर्मनाथकी ( शमदमनिलय शरण्य शान्ति स्तौमि ) तथा अत्यत शातिको धारण करनेवाले, इन्द्रियोंको सर्वथा वश करनेवाले और समस्त जीवोंके शरणभूत ऐसे शातिनाथ भगवानकी मैं स्तुति करता हू।

कुंथुं सिद्धालयस्थं श्रमणपतिमरं त्यक्तभोगेषु चक्रम्।
मल्लिं विख्यातगोत्रं खचरगणनुतं सुव्रतं सौख्यराशिम् ॥
देवेन्द्रार्च्यं नमीशं हरिकुलतिलकं नेमिचंद्रं भवान्तम्।
पार्श्वं नागेन्द्रवंद्यं शरणमहमितो वर्द्धमानं च भक्त्या ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*—( सिद्धालयस्थं श्रमणपतिं कुंथु ) सिद्धालयमें जाकर विराजमान होनेवाले और समस्त मुनियोंके स्वामी ऐसे भगवान कुन्थुनाथकी ( त्यक्त-भोगेषु चक्रअरं ) भोगोपभोगके समस्त पदार्थोंका त्याग करनेवाले भगवान

अरनाथकी ( विख्यातगोत्र मल्लि ) प्रसिद्ध काश्यप नामके गोत्रमें उत्पन्न होने वाले भगवान मल्लिनाथकी ( खचरगणानुत सौख्यराशिं सुव्रत ) समस्त देव और विद्याधर जिनके लिये नमस्कार करते हैं और जो अनन्त सुखकी राशि हैं ऐसे भगवान मुनिसुव्रतनाथकी ( देवेन्द्राच्य नमीशं ) देवोंके समस्त इन्द्र जिनको नमस्कार करते हैं ऐसे भगवान नमिनाथकी (हरिकुलतिलकं भवान्त नेमिचन्द्र) जो हरिवंशके तिलक हैं और संसारको नाश करनेवाले हैं ऐसे भगवान नेमिनाथकी ( नागेन्द्रवंद्य पार्श्वं ) धरणेन्द्रदेवके द्वारा वंदनीय ऐसे भगवान पार्श्वनाथकी ( च भक्त्या वर्धमानं अहं शरणं इत ) और भक्तिपूर्वक भगवान वर्द्धमान स्वामीकी मै शरणको प्राप्त होता हूं ।

इसप्रकार मै चौवीसों तीर्थंकरोंकी स्तुति करता हूं और चौवीसों तीर्थंकरोंकी शरण जाता हूं ।

इसके बाद कायोत्सर्ग करना चाहिये ।

आलोचना————

इच्छामि भंते ! चउवीसतित्थयरभत्तिकाउस्सग्गो कओ तस्सालोचेउं । पचमहाकल्लाणसंपण्णाणं, अट्ठमहापाडिहेरसहियाणं, चउतीसअतिसयविसेससंजुत्ताणं, बत्तीसदेविंदमणिमउडमत्थयमहियाणं, बलदेववासुदेवचक्कहररिसिमुणिजइअणगारोवगूढाणं, थुइसयसहस्सणिलयाणं, उसहाइवीरपच्छिममङ्गलमहापुरिसाणं णिच्चकालं अंचेमि, पुज्जेमि, वंदामि, णमंसामि, दुक्खक्खओ, कम्मक्खओ, बोहिलाहो, सुगइगमणं, समाहिमरणं, जिण गुणसंपत्ति होउ मज्झं ।

अर्थ—हे भगवन् ! मै चौवीसों तीर्थंकरोंकी भक्ति कर कायोत्सर्ग करता हूं । इसमें जो दोष लगे हों उनकी आलोचना करनेकी इच्छा करता हूं ।

जो तीर्थंकर गर्भ, जन्म आदि पांचो महाकल्याणकोंसे सुशोभित हैं, जो आठ महाप्रातिहार्योंसहित विराजमान हैं, जो चोंतीस विशेष अतिशयोंसे सुशोभित हैं, जो देवोंके बत्तीस इन्द्रों के मणिमय मुकुट लगे हुये मस्तकोंसे पूज्य हैं, जिनको समस्त इन्द्र आकर नमस्कार करते हैं, बलदेव, वासुदेव, चक्रवर्ती, ऋषि, मुनि, यति, अनगार आदि सब जिनकी सभामें आकर धर्मोपदेश सुनते

है और जिनके लिये लाखों स्तुति की जाती हैं ऐसे श्री वृषभदेवसे लेकर श्री महावीर पर्यंत चौवीसों महापुरुष तीर्थंकर परमदेवकी मैं सदा अर्चा करता हूं, पूजा करता हूं, वदना करता हूं, और उनके लिये सदा नमस्कार करता हूं, । मेरे दुःखोंका नाश हो, कर्मोंका नाश हो, मुझे रत्नत्रयकी प्राप्ति हो, शुभगतिकी प्राप्ति हो, समाधिमरणकी प्राप्ति हो, जिनेन्द्र भगवानके समस्त गुणोंकी प्राप्ति हो ।

इति तीर्थङ्करभक्तिः ।

---

## शान्तिभक्तिः

न स्नेहाच्छरणं प्रयान्तिभगवन्पादद्वयं ते प्रजाः ।
हेतुस्तत्र विचित्रदुःखनिचयः संसारघोरार्णवः ॥
अत्यन्तस्फुरदुग्ररश्मिनिकरव्याकीर्णभूमंडलो ।
ग्रैष्मः कारयतीन्दुपादसलिलच्छायानुराग रविः ॥ १ ॥

*अन्वयार्थ*——( भगवन् ) हे भगवन्! ( प्रजाः ) ससारी जीव ( ते पादद्वयं ) आपके दोनों चरणकमलों की ( स्नेहात ) स्नेहसे ( शरण ) शरण ( न प्रयांति ) नहीं आये हैं किन्तु ( तत्रहेतुः ) आपके चरणकमलोंकी शरणमें आने का कारण ( विचित्रदुःखनिचयः ) अनेक प्रकारके दुःखोंसे भरा हुआ ( ससारघोरार्णवः 'अस्ति' ) संसाररूपी घोर—भयानक महासमुद्र ही है ( अत्यन्तस्फुरदुग्ररश्मिनिकरव्याकीर्णभूमंडलः ) अत्यन्त देदीप्यमान तेज किरणो का समूह समस्त भूमडल में व्याप्त हो रहा है ऐसा ( ग्रैष्मः ) ग्रीष्मऋतुका ( रविः ) सूर्य ( इन्दुपादसलिलच्छायानुराग कारयति ) चन्द्रमाकी किरणों, जल और छायाके अनुरागको कराता है ।

*भावार्थ*——जिसप्रकार गर्मीके दिनोंमें सूर्यसे संतप्त होकर यह जीव छाया और जलसे अनुराग करता है, क्योंकि छाया और जल इस संतापको दूर करने वाले है । इसीप्रकार आपके चरण कमल भी संसारके दुःखोंको दूर करनेवाले हैं, इसीलिये ससारके दुःखोंसे अत्यन्त दुःखी हुये प्राणी उन दुःखोंको दूर करनेके लिये आपके चरण कमलोंकी शरण लेते हैं ।

नमस्कार करनेसे इसलोक सम्बन्धी फल—

क्रुद्धाशीविपदष्टदुर्जयविपज्वालावलीविक्रमो[1] ।
विद्याभेषजमंत्रतोयहवनैर्याति प्रशान्तिं यथा ॥
तद्वत्ते चरणारुणांबुजयुगस्तोत्रोन्मुखानां नृणाम् ।
विघ्नाः कायविनायकाश्च[2] सहसा शाम्यन्त्यहो विस्मयः ॥२॥

*अन्वयार्थः*— ( क्रुद्धाशीविपदष्टदुर्जयविपज्वालावलीविक्रमः ) क्रोधित हुये सर्पके काट लेनेसे जो असह्यविष समस्त शरीरमें फैल जाता है वह (यथा) जैसे ( विद्याभेषजमंत्रतोयहवनैः ) गारुडी मुद्रामें दिखाने या उसके पाठ करने रूप विद्यासे, विषको नाश करनेवाली औषधियोंको देनेसे, मन्त्रसे, जलसे और होम करने आदिसे ( प्रशांतिं याति ) शांतिको प्राप्त हो जाता है ( तद्वत् ) उसी प्रकार 'हे भगवन्' (ते चरणाम्बुजयुगस्तोत्रोन्मुखानां नृणां) आपके दोनों चरण-रूपी अरुणलाल कमलोंका स्तोत्र करनेवाले मनुष्योंके ( विघ्नाः ) समस्त विघ्न (च) और ( कायविनायकाः ) शरीर सम्बन्धी समस्त रोग ( सहसा ) शीघ्र ही ( शाम्यन्ति ) शांतिको प्राप्त हो जाते हैं–नष्ट हो जाते हैं ( अहो विस्मयः ) यह एक महा आश्चर्यकी बात है ।

*भावार्थ*—विघ्नको दूर करनेके लिये बहुतसा परिश्रम करना पड़ता है परंतु रोग और विघ्न आदि केवल आपकी स्तुति करने मात्रसे दूर हो जाते हैं। यही सबसे अधिक आश्चर्यकी बात है ।

प्रणाम करनेका फल—

संतप्तोत्तमकांचनक्षितिधरश्रीस्पर्द्धिगौरद्युते ।
पुंसां त्वच्चरणप्रणामकरणात्पीडाः प्रयान्ति क्षयं ॥
उद्यद्भास्करविस्फुरत्करशतव्याघातनिष्कासिता ।
नानादेहिविलोचनद्युतिहरा शीघ्रं यथा शर्वरी ॥ ३ ॥

*अन्वयार्थः*— ( यथा ) जिसप्रकार ( नानादेहिविलोचनद्युतिहरा शर्वरी )

---

१-आशीः सर्पदंष्ट्रा आश्या विषं यस्य असौ आशीविषयः, क्रुधश्चासौ आशीविषश्च तेन दष्टे भक्षिते दुर्जयश्चासौ विषज्वालावलीविक्रमश्च । विक्रमः प्रसरः, सामर्थ्यं वा ।
२-कायविनायकाश्च–कायं विशेषेण नयति अपनयंतीति कायविनायकाः रोगाः ।

अनेक प्रकारके प्राणियोंके नेत्रोंके प्रकाशको रोकनेवाली रात्रि–अधकारमय रात्रि ( उद्यद्भास्करविस्फुरत्करशतव्याघातनिष्कासिता ) उदय होते हुये सूर्यकी दैदीप्यमान सैंकड़ों किरणोंके आघातसे मानों निकाल दी गई है इसप्रकार ( शीघ्र ) शीघ्र ( क्षयं 'प्रयाति' ) नष्ट हो जाती है ( 'तथा' ) उसीप्रकार ( संतप्तोत्तमकांचनक्षितिधरश्रीस्पर्द्धिगौरद्युते 'भगवन्' ) आपके शरीरकी काति तपाये हुये उत्तम सोनेके समान मेरु पर्वतकी शोभाकी स्पर्द्धा करनेवाली है या तपाये हुये उत्तम सोनेके समान और मेरु पर्वतके समान आपके शरीरकी काति अत्यन्त दैदीप्यमान है ऐसी अनुपम शोभाको धारण करनेवाले हे भगवन् ( त्वच्चरणप्रणामकरणात् ) आपके चरण कमलों को नमस्कार करनेसे ( पुसा ) मनु यो की ( पीडाः ) पीड़ाएं-दुःख 'क्षणात्' क्षणभरमें ( क्षय प्रयान्ति ) नाशको प्राप्त हो जाती हैं।

स्तुति ही मोक्षपदकी कारण है—

त्रैलोक्येश्वरभंगलब्धविजयादत्यन्तरौद्रात्मकात् ।
नानाजन्मशतान्तरेषु पुरतो जीवस्य संसारिणः ॥
को वा प्रस्खलतीह केन विधिना कालोग्रदावानला–
न्न स्याच्चेत्तव पादपद्मयुगलस्तुत्यापगावारणम् ॥ ४ ॥

*अन्वयार्थः*—( पुरतः नानाजन्मशतान्तरेषु ) पहले अनेकप्रकारके सैंकड़ों जन्मोंमें ( त्रैलोक्येश्वरभगलब्धविजयात् ) तीन लोकके ईश्वर धरणेन्द्र, चक्रवर्ती आदिके विनाश से प्राप्त हुये विजयके कारण ( अत्यन्तरौद्रात्मकात् ) अत्यन्त रौद्र-क्रूर अवस्थाको प्राप्त हुये ( कालोग्रदावानलात् ) इस कालरूपी उग्रदावानलके पाससे ( संसारिणः जीवस्य ) इस ससारी जीवका ( चेत् तव पादपद्मयुगलस्तुत्यापगावारणं न स्यात् ) जो आपके चरणकमलयुगलकी स्तुति रूपी नदी निवारण करनेवाली नहीं होती तो ( इह ) इस संसार से ( को वा केनविधिना प्रस्खलति ) कौन किस प्रकारसे उद्धार करता ?

भावार्थ— इस ससारमें जीवोंको जन्म मरण करना ही पड़ता है। एक आपके चरणकमलोंकी स्तुति ही ऐसी है जो इन जीवोंको जन्म मरण से बचा सकती है और अजर अमर पद अर्थात् मोक्षपद दे सकती है।

स्तुति करनेसे असाध्यरोगोंका भी नाश——

लोकालोकनिरंतरप्रविततज्ञानैकमूर्ते विभो !
नानारत्नपिनद्धदंडरुचिरश्वेतातपत्रत्रय ॥
त्वत्पादद्वयपूतगीतरवतः शीघ्रं द्रवन्त्यामया ।
दर्पाध्मातमृगेन्द्रभीमनिनदाद्वन्या यथा कुंजराः ॥ ५ ॥

*अन्वयार्थः*—— ( विभो ) हे प्रभो ! (लोकालोकनिरंतरप्रविततज्ञानैकमूर्ते) लोक-अलोकमें सर्वत्र फैले हुये ज्ञान रूपी अद्वितीय मूर्तिको धारण करनेवाले तथा ( नानारत्नपिनद्धदडरुचिरश्वेतातपत्रत्रय ) नानाप्रकारके वेष्टित-जड़े हुये मनोहर दडसे युक्त सफेद तीन छत्रको सिरपर धारण करनेवाले हे भगवन् ! ( त्वत्पादद्वयपूतगीतरवतः ) आपके दोनों चरण कमलोंकी स्तुतिमें गाये हुये पवित्र गीतोंके शब्दोंसे—आपके चरण कमलोंकी स्तुति करने से ( आमयाः ) समस्त रोग ( शीघ्र ) शीघ्र ( द्रवन्ति ) नष्ट हो जाते हैं ( यथा ) जैसे ( दर्पाध्मातमृगेन्द्रभीमनिनदात् ) गर्वसे उद्धत हुये सिंहकी गर्जनाके भयकर शब्दों को सुनकर ( वन्याः ) जगलके ( कुञ्जराः ) बड़े बड़े हाथी भाग जाते हैं।

*भावार्थ*—— जिसप्रकार सिंहकी गर्जनाको सुनते ही हाथी भाग जाते है उसीप्रकार भगवान शांतिनाथकी स्तुति करने मात्रसे समस्त रोग नष्ट हो जाते हैं।

स्तुतिसे मोक्षके अनत सुखकी प्राप्ति——

दिव्यस्त्रीनयनाभिरामविपुलश्रीमेरुचूडामणे ।
भास्वद्बालदिवाकरद्युतिहर प्राणीष्टभामंडल ॥
अव्याबाधमचिन्त्यसारमतुलं[1] त्यक्तोपमं[2] शाश्वतं[3] ।
सौख्यं त्वच्चरणारविंदयुगलस्तुत्यैव संप्राप्यते ॥ ६ ॥

*अन्वयार्थ*——( दिव्यस्त्रीनयनाभिरामविपुलश्रीमेरुचूडामणे ) हे देवागनाओं के नेत्रोंके लिये भी अत्यन्त सुन्दर ! महाविभूतिको धारण करनेवाले मेरु पर्वत की चूडामणिके समान ! ( भास्वद्बालदिवाकरद्युतिहर ) देदीप्यमान उदय होते हुये सूर्यकी कांतिका भी हरण करनेवाले ! ( प्राणीष्टभामडल ) हे प्राणियों के

---

१-अतुल न विद्यते तुला इयत्तावधारण यस्य
२-त्यक्तोपमं अनुपम ३-शाश्वतं नित्य

